॥ श्रीवाग्वादिन्यायनमः ॥

# ॥ भूमिका ॥

वचन वर्चोगिरा औ शारदा हंसयानी । लपित युत इला औ भाषित ब्रह्म ... ॥ सुखद वरद आर्य्या उक्त व्याहारदानी । जयति सरस्वतीगी भारती वाग्विधानी ॥ १ ॥ गल जलज सुमाला भालमा बिन्दु सोहै । कमल दृग विशालौ वक्र राकेश मोहै ॥ कनक सम शरीरं पुस्तकं बीण पानी । जयति० २॥ अति अगम अपारं सिन्धु नौका पुरानी ॥ निशिदिन मन चिन्ता सो हरो दीन जानी । जननि तुव भरोसे ग्रन्थ भाषा बखानी ॥ जयति० ३ ॥

दोहा ॥ कदन अनेकन विघन के, एक रदन गणराज ।
वन्दनयुत वंदन करों, पुष्कर पुष्कर पाज ॥

कवित्त ॥ मूष मृगेश बली वृषवाहन किंकर कीन्हो करोरि तैंतीस को ।
हाथन में फरसा करवाल त्रिशूलधरे खलखोइबो खीस को ॥
जक्तगुरू जगकी जननी जगदीश भरे सुखदेत अशीश को ।
दासप्रणामकरै करजोरि गणाधिपको गिरिजा को गिरीशको ॥

सहस्रासहस्र धन्यवाद उस ईश्वर परब्रह्म परमात्मा का है जिसने इसमायाजाल सृष्टि को फैलाकर नाना रूपों से सुशोभित किया है यदि यह सम्पूर्ण रूप पशु पक्षी स्थावर जंगम आदि न होते तो यह कैसा भयानक ज्ञानपड़ता उसकरुणानिधान सर्वशक्तिमान्ने दशइन्द्रिय चेतना शक्तिधारक मनुष्यको उनको उचित रीति से भरतन करणार्थ उपजायाहै यदि देखिये तो नानाप्रकार के वाहनादि गुण और शिलाकारी आदि मनुष्योंकेही निमित्त हैं बिचारे पशु पक्षी उनसे क्या लाभ पातेहैं जिनके अस्थिचर्म आदिभी मनुष्यों के काम आजाते हैं, परन्तु सब जीवोंमें मनुष्य ज्ञानवान्हैं तौभी प्रमादके वशीभूतहो क्रोध लोभ मायामोह अहंकार आदि पांचो ठगोंसे ठगाये जाते हैं और उनको कुछभी ध्यान नहीं आता कि हम कौनहैं कहांसे आये और कहां जाना है, इसक्षणभंगुर संसार में अजर अमरकी भांति विचरते हैं, बड़े पश्चात्ताप कीबात है कि वह लेशमात्र भी संसारी दशाकी ओर दृष्टिकर करुणाकरको

स्मरण नहीं करते और न उसके नित्यप्रति रूपबदलने पर ध्यानकर अपने परिणामोंको शुद्ध करतेहैं काम क्रोधादिके वशीभूत हो विषय भोगादि के रूप ही हुयेजाते हैं, इसमहा प्रमाद से निर्मुक्त कर सुमार्ग लखाने वाला कौन है ? वही मातृ विद्या जो आजकल समयके एरफेर में आकर क्षीण होती जाती है जिस समय इसविद्या का प्रचारथा कैसे२ नामी कवि हुये कि जिनके अनेक संस्कृत ग्रंथ विद्यमान हैं जब संस्कृत का बलक्षीण हुआ और देशांतरीय विद्याका प्रचार हुआ तब कवियों ने भाषा काव्य करना आरम्भकर दिया अब वह समयभी स्वप्नहोगया अब तो कोई इसकी ओर दृष्टिही नहीं करते और जो करतेभी हैं वह चार अक्षर पढ़कर पण्डित बनजाते हैं तो बताइये उनको शब्दार्थ शक्ति कहांसे आवै और वह श्लोक और छन्दों से कैसेशब्द निकालकर अर्थ जानसकैं ऐसीदशामें उन्नतिहो कि अवनति फिर देखिये कि अन्य देशान्तरीय विद्या के अधिक प्रचार होनेके कारण और मातृ विद्या अप्रचारके कारण विचारे ग्रंथकार अपने श्रमको सफल नहीं करपाते और जान मालके पश्चात्ताप में सूखकर ठठरी होजातेहैं—हम पहिले कहचुकेहैं कि मातृ विद्या नित्यप्रति क्षीणहोती जातीहै इसलिये जो संस्कृत और काव्यमें कोषादि विद्यमान हैं वह इससमय की आवश्यकता दो कारणों से पूरीनहीं करसके प्रथम जो बड़े २ ग्रंथहैं उनकी तरफ कोई ध्यानही नहीं करते और दूसरे जोछोटे२ ग्रंथहैं उनमें किसीमें १०० नामकी नामावलीहै और किसीमें १५० की, जिसने अपना वर्षों समय व्यतीत कर रटरटाकर कण्ठाग्र भी करलिया वह वहींतकरहा न १०० से १०१ और १५० से न १५१ जानसका तीसरे बड़े ग्रंथ बहुमूल्य ऐसे हैं कि हरएक का उनके खरीदने का साहसही नहीं होता, इसमहा विपत्तिके दूरकरने का उपाय मैं सोचता रहा और इस सोच विचार में पड़कर निश्चय किया कि एकऐसा कोष तैयार करना चाहिये कि जिससे हमारे भ्रातृगण जो वर्षों समयव्यतीत कर जिस तात्पर्य को नहीं पातेहैं उसको मिनट अर्थात् निमिषमात्र में पाजावें और पुस्तक लेनेमें भी उनको रुपयों की जगह आनेभी न लगाना पड़ें बस एकशब्दकोष भगवान्शब्द सागर और दूसरा नाम कोष भगवान्नाम सागर के रचने का उद्यम किया और अनेक ग्रंथ एकत्र कर उनके शब्द और नामावली इनकोषों में संग्रह किया इस भगवान्नाम सागर में शब्दों की नामावली सम्पूर्ण अकारादि क्रमसे और सम्पूर्णशब्द अकारादि क्रमसे श्रेणी बद्धहैं और इसके अतिरिक्त सरलसे सरल शब्दनामावली के आदि में दियागया है जिसमें बालकोंको

पढ़ने में और समझनेमें कुछभी कठिनता न हो जैसे हाथी घोड़ा ऊंट आदि नामोंकी नामावली में यहीशब्द पहिले लायेगये हैं और तीन २ नाम तकके नाम इसमें संग्रहीत हैं इसपर भी एक सूचीपत्र अकारादि क्रम से सम्पूर्ण उनशब्दों का दियाहुआहै जिनकी नामावली इसकोषमें है जिसकारण यह नामसागर अमर और नाममालाकाही नहीं बल्कि वर्तमानसमय के सबकोषों से बढ़कर उपकारी गुणकारी और लाभदायक है द्वितीय शब्दों के अन्त में शब्दसे शब्द और नामसे नाम बनाने की रीति है और उदाहरण के नाम आदि भी अकारादिही क्रममें हैं जैसे सांपसे हवा और हवा नामों से महावीर, जलसे कमल कमल से ब्रह्मा आदिके नामहैं हमारे कहने और बताने की कोई आवश्यकता नहींहै विद्यार्थी और मातृ भाषाके प्रेमी जब इसको ग्रहण करेंगे तभी सम्पूर्ण गुण प्रकट होजायँगे हमको भली भांति आशा है कि हमारी यह पुस्तक कवियोंको भी उपयोगी होगी इसके आधारसे पर्याय शब्द ढूंढने के हित अधिक परिश्रम न करना पड़ेगा ॥

## ॥ ग्रंथकार का देश ग्रामादि वर्णन ॥

यह तुच्छ बुद्धी ग्रंथकार कसबे महमूदाबाद में रहता है जो निज प्रदेश सीतापूर की पूर्व दिशा २० कोस पर और अवध राजधानी लखनऊ की उत्तर दिशा १६ कोसपर स्थितहै इस कसबे में खानज़ादे राजाओं की राज्य सदैव से चलीआती है वर्तमानकालमें श्रीमान् ऑनरेबुल राजा अमीरहसन खां के.सी.एस.आई. पदस्थ हैं जिनकी न्यायशीलता और प्रजा पालकता देश देशांतर में विख्यातहै इस कसबेकी चारोंसीमायें वन उपवन सरोवर और देवालयों से सुशोभित हैं जिनमें श्रमित पथिकों को स्वर्ग के सुख प्राप्त होतेहैं और नानाभांति के पक्षी हर्षित क्रीड़ा किया करते हैं राजमहल ग्रामकेमध्य एक सरोवरपर स्थित है जिसका द्वार हयगजादि राज चिह्नों से भूषित है इसीग्राम में श्रीअग्रवाल कुलभूषण जैनवंशावतंस श्रीमान् लालारत्नलाल महाजन रहतेरहे जो सदैव अपने धर्म कर्ममें सावधान ईश्वर भक्तिमें लीन थे इनके जेठभाई का नाम शिवचरणलाल था जो अपने गुण कीर्ति से आजलौं प्रसिद्धहैं भाग्यवश लाला शिवचरणलालजी के कोई सन्तान जीवित न रही और लाला रत्नलाल जी के लालाकन्हैयालाल हुये इनके दो पुत्र एक नेमदास और दूसरा मैं भगवान्दास जैन हुआ नेमदासजीके कोईपुत्र न हुआ मेरे एक पुत्र जिसका नाम बासुदेवकुमार जैन है ॥

## ॥ धन्यवाद ॥

मैं श्री युत पण्डित बद्रीनारायण मिश्र वर्तमान डिप्टी इन्स्पेक्टर स्कूल जिला बांदा का यथोचित धन्यवाद करता हूं इन महाशयजीने मेरी इसग्रंथ के रचने में अतिही सहायता किया और सर्वभांति कष्ट सहकर मेरे ग्रंथको शोधकर छपाने को उत्साहित किया ॥

## ❀ चिह्न ❀

औ०=औषधि, ना०=नामानि, पौ०=पौधा, वृ०=वृक्ष, वृ० त्वा फ०=वृक्षत्वाफल

## सजग ! सचेत !! सावधान !!!

१—प्रिय भ्रातृगण इसपुस्तक भगवान्नाम सागर कोष के सर्व प्रकार के अधिकारों [ हकों ] को मैंने अपनेही आधीन रक्खा है ॥

२—इस की रजिस्ट्री सरकारी नियमानुसार बमूजिब ऐक्ट २५ सन् १८६७ ईसवी के कराली है ॥

३—मैंने आपही इसको ऐसे अल्पदामों में अर्थात् केवल ।।।) में देनेका साहस किया है कि जिसमें छोटे बड़े सभी मातृभाषाके प्रेमी तथा विद्यार्थी इस से लाभ उठावें ॥

४—व्यौपारी तथा थोकके खरीदारों को कमीशन मिलती है अतः अब आप महाशयों से निवेदन है कि आप इतनेही में तृप्त होकर इसको अथवा इसके आशयको या इसके अनुवादादि का छापनेका उद्यम न करें जिससे कि लाभके बदले हानि न सहना पड़े ॥

५—पाठकगण महोदय जो पुस्तक खरीद करें उसपर हमारेनामकी मोहर देखलियाकरें जिसपर मोहर न हो उसको चोरीका माल समझकर हरगिज न लेवें और जोमहाशय विनामोहरकीपुस्तकें पकड़ेंगे उनको इनाम दियाजायगा॥

आप महाशयों का सेवक

**भगवान्दास जैन**

महमूदाबाद जिला सीतापूर—अवध










# भगवान्नामसागर.



॥ दोहा ॥

नाम एक नामानि बहु पूररहीं जगमांझ।
ज्यों अकाश नखतावली जगमगात है सांझ॥
जाना चाहत नाम जे कवि कोविद गुणधाम।
तिनहित यहरचनाकियो सागरसिंधु ललाम॥
मंगलकारण देव जो गणपति गौरि मनाय।
रच्यों ग्रंथ भाषा सुभग सारद शीश नवाय॥



## अ

अंगार ना० अंगार, अलात, उल्मुक ३

अंगिया ना० कूर्पासक, चोल, चोली, वक्षस्स्थल, रतनवस्त्र ५

अंगुठा ना० अंगुठा, अंगुष्ठा, अंगूठा ३

अंगुरी ना० अंगुरि, अंगुरी, अंगुल, अंगुलि, अंगुली, अंगुलीय, अंगुल्य, अग्रुष, अथर्य, अभीशु, अराध्य, अविनस, करज, करशाखा, करा, कक्ष्या, गभस्त, जामय, दीधिति, धात, धुर, याकूक्रम, योजनप,

रश्मि, विप, त्रिश, शर्य, शाखा, सनाभि, स्वसार, हरित, हस्ताग्र, क्षिप ३३

**अंगुरी** ( अंगूठाके पासकी ) ना० तर्जनी, प्रदेशनी, प्रदेशिनी ३

**अंगुरी** ( बीचकी ) ना० मध्यमा १

**अंगुरी** ( कंगुरियाके पासकी ) ना० अनामा, अनामिका २

**अंगुरी** ( कंगुरिया ) ना० कनिष्ठिका. कनीनिका, कनीनी, कन्यसा ४

**अंगूठी** ना० अंगुरीयक, अंगुलिभूषण, अंगुलीयक, अंगूठी, ऊर्मिका, मुंदरी, मुद्रिका ७

**अंगेठी** ना० अंगारधानिका, अंगारशकटी, अंगेठी, हसनी, हसंती ५

**अंगोछा** ना० उत्तरासंग, उत्तरीय, प्रावर, प्रावार, वृहतिका, संव्यान ६

**अकोहर** ( वृ० वा फ० ) ना० अंकुहर अंकोट, अंकोठ, अंकोड़, अंकोल, अंकोलक गुप्तस्नेह, दीर्घकीलक, नामफल, निकोचन, निकोठक, पाठसा, बेरची, भूसिता १४

**अखरोट** ना० अक्षोट, अक्षोटक, अक्षोड़, आक्षोट, आक्षोड़, कन्दराल, कर्पराल, जातपील, पृथक्छद, वृंतफल १०

**अगर ( काली )** ना० अगरु, अनार्यक, कृमिजग्धा, कृष्णअगरु, कृष्णागरु, जांगल, जोंसाइत, तपामसिद्ध, राजार्ह, विश्वरूपक, वृत्तागरु, शीतमणित १२

**अगस्तवृक्ष** ना० अगस्त, अगस्य, अगस्त्या, वंगसेन, मसिया, मुनिद्रुम, मुनिपुष्प ७

**अगस्त्यऋषि** ना० अगस्ति, अगस्त्य, कुम्भज, कुम्भसम्भव, घटयोनि, मैत्रावरुण, मैत्रावरुणि, वरुणि ८

१—घटनामों पर जकार (पैदाकरनेके) अर्थ के शब्द लगाने से अगस्त्यऋषि के नाम होतेहैं जैसे कुम्भज, घट योनि, घटज

**अगहनमास** ना०=अगहन, अग्रहायण अग्रहायणिक, अग्रहायन, अग्रहायनक, मारग, मार्ग, मार्गशीर्ष, सहस, सहा १०

**अगुआ** ( पेशवा, आगेचलनेवाला) ना० अग्रतःसर, अग्रसर, अग्रेसर, पुरःसर, पुरोग, पुरोगम, पुरोगामी, पूष्ठ ८

**अगुरु** ना० अगुरु, कृमिज, प्रवर, योगज, राजार्ह, लोह, वंशक, वंशिक, वंशिका ९

**अग्नि** ना० अग्नि, अग्नी, अनल, अप्पत, अप्पित, असितग्रीव, असितार्चिस् आशर, आशायाश, आशुशुक्षणि, आश्रय, आश्रयआश, आश्रयभुक, आश्रयास, आसुपासु, उषर्बुध, ऊषबुध, ऊषर्बुध, कृपीटयोनि, कृशानु, कृषाणु, कृष्णवर्त्मा, चित्रभानु, जातवेद, जातवेदा, ज्वलजोति, ज्वलन, ज्वाला, तनुनिपात, तनूनपा, तनूनपात, दमना, दमुना, दमूना, दव, दहन, धनञ्जय, धूमकेतु, निर्जरजीभ, पावक, मित्रहोत्र, रोहिताश्व, लोहिताश्व, लोहिताश्व, वाह्नि, वह्नी, बर्हि, बर्हिशुष्मन्, वसन्तर, वायुसख, वायुसखा, विभावसु, विश्वानरा, वीतिहोत्र, वृषाकपि, बृहद्भानु, वैश्वानर, शिखावान, शिखि, शिखी, शिषि, शुक्र, शुचि, शुष्म, शुष्मन्, शुष्मा, शोचिकेश, शोचिष्केश, सप्तर्चि, समीगर्भ, समीरसख, सुखमा, सुवल, स्वाहापति, हरि, हव्यवाहन, हिरण्यरेत, हिरण्यरेता, हुतभुक्, हुताशन ७५

१-पवननामोंपर मित्रअर्थ के शब्द लगाने से अग्नि के नाम होतेहैं जैसे पवनमीत, पवनसख, वायुसखा, समीरसख आदि

**१-अग्निकण ( चिनगारी )** ना० अग्निकण, अग्निकनिका, अनलकण, चिनगारी, चिनगी, स्फुलिंग, स्फुलिंगा, हुतासनकण ८

१-अग्निनामोंपर कणअर्थ के शब्दलगाने से अग्नि कणके नाम होतेहैं जैसे-अनलकण, अप्पितकण, आश्रयकण आदि

**अग्निजिह्वा** ना० कराली, काली, मनोजवा, विश्वदासा, सधुम्रवर्णा, सुलोहिता स्फुलिंगिनी ७

१—अग्निनामोंपर जिह्वा अर्थ के शब्द लगाने से अग्निजिह्वा के नाम होतेहैं जैसे अग्निजिह्वा, अनलजिह्वा, आदि

**अग्निज्वाला** ना० अर्चि, कील, कीला ज्वाल, ज्वाला, शिखा, हुतासनज्वाल, हेति ८

१—अग्निनामोंपर ज्वाला अर्थके शब्द लगाने से अग्निज्वालाके नाम होतेहैं जैसे अनलज्वाला, अप्पितज्वाला, उषर्बुधज्वाला

**अग्नितेज** ना० अनलतेज, अप्पततेज, कृशानुतेज, जलन, जलना, सञ्जर, संताप ७

१—अग्निनामोंपर तेज अर्थ के शब्द लगानेसे अग्नितेज के नाम होते हैं जैसे अप्पित तेज, कृशानुतेज, दहनतेज, आदि

**अग्निप्रिया** ना० अग्नायी, अग्निप्रिया अनलप्रिय, जातवेदप्रिय, धनञ्जयप्रिय, तनूनपाप्रिय, दहनप्रिय, स्वाहा, हुतभुकप्रिय, हुतासनप्रिय १०

१—अग्निनामोंपर प्रिया अर्थ के शब्द लगाने से अग्निप्रिया के नामहोते हैंजैसे अनलप्रिय, धनञ्जयप्रिय आदि।

२—अग्निप्रिया नामोंपरपतिअर्थके शब्द लगानेसे अग्निके नाम होतेहैं जैसे अग्नायीपति, स्वाहापति आदि

**अघाया** ना० अवन, तर्प्पण, तृप्ति, प्रीणन ४

**अङ्गीकार** ना० अंगीकार, अभ्युपगम, आगुर, आगू, आगूम्, आश्रव, आश्रवम्, आश्रव, नियम, प्रतिश्रव, प्रतिज्ञान, संश्रव, समाधि, सम्वित् १४

**अङ्गीकारकियाहुआ** ना० अंगीकृत, आश्रुत, उपगत, उपश्रुत, उररीकृत, उरीकृत, ऊरीकृत, प्रतिश्रुत, प्रतिज्ञात, संगीर्ण, संश्रुत, समाहित, सम्विदित, स्वीकृत १४

**अचक्षा** ना० उद्ध, तल्लज, प्रकाण्ड, मचर्चिका, मतल्लिका ५

**अजगर** ना० अजगर, वाहस, शयु ३

**अजमोद** ना० अजमोद, अजमोदा, अत्युग्रगंधा, कर्कट, कारवी, खराह्वया, ब्रह्मकुशा, खराश्वा, दीपक, दीप्य, वली, मयूर, मयूरशिखा, मोदाहस्तिमयूरक, लोचमर्कट, लोचमस्तक, वास्तिमोदा १७

**अजवाइन** ना० अजवायन, अजमोदिका, उग्रगंधा, जवाह्वया, जवानिका, जवानी, जवासाह्वया, दीपका, दीप्या, ब्रह्मदर्भा, नीपनीया, भूकदेवाक, यमानिका, यमानी, यवानिका, यवानी १७

**अजवाइनखुरासानी** ना० जवानी, जावनी, तीव्रा, मदकारिणी, मदकारिनी, रुरुष्का ६

**अञ्जन** ना० अंजन, कज्जल, जलपाटल, दीपज, दीपसुत, नागमुखी, सनागदीप ७

१—दीपनामोंपर सुत अर्थके शब्दलगाने से अंजनके नामहोतेहैं अर्थात् दीपतनय, दीपसुत, दीपसूनु, दीपांगज आदि

**अञ्जीर** ना० अंजीर, काकोदुम्बरिका-फल, मंजुल ३

**अटारी** ना० अट्ट, प्रासाद, सौंध, हर्म्य, क्षोम, क्षौम ६

**अण्डा** ना० अण्ड, अण्डा, कोश, कोष, पेशि, पेशी, पेशीकोष ७

**अतिक्रम** ना० अतिक्रम, अतिपात, उपात्यय, पर्य्यय, पर्य्याय ५

**अतिशय** ( बारम्बार, बहुत ) ना० अतिवेल, अतिमात्र, अतिशय, अत्यर्थ, उद्गाढ़, एकांत, गाढ़, तीव्र, दृढ़, नितांत, निर्भर, बाढ़, भर, भृश १४

**अतिस्थिर** ना० स्थास्नु, स्थिरतर, स्थेयस् स्थेयान् ४

**अतीस** ना० अतिविष, अतिविषा, अतीस अपरा, अरुणा, उपविषा, घुणवल्लभा, प्रतिविषा, भंगुरा, महौषध, विश्वा, विषा. शित श्रृंगी, शुक्लकंदा, श्रृंगी, श्यामकंदा १६

**अत्यल्प** ना० अणीय, अत्यल्प, अल्पिष्ठ अल्पीय, कणीय, कनीय ६

**अदरख** ना० आर्द्रिका, आर्द्रक, औषद, कटुभद्र, तत्कन्द, श्रृंगविर, श्रृंगवेर ७

**अद्भुत** ( अजीबगरीब ) ना० अद्भुत आश्चर्य्य, चित्र, विचित्र, विस्मय ५

**अधम** ( पापी ) ना० अणक, अधम, अनक, अरम, अर्वा, अवद्य, अवम, आणक, कपूय, कुत्सित, कुपूय, खेट, गर्ह्य, निकृष्ट, प्रतिकृष्ट, याप्य, रेप, रेफ १८

**अधिकारी** ना. अधिकारी, अधिकृत, अध्यक्ष

**अधोमुख** ना० अधोमुख, अधोमुखी, अवाक्, अवाची ४

**अनादर** ना० अनादर, अवमानना, अवहेलन, अवहेला, अवज्ञा, असूक्षण, असुक्षण, असूर्क्षण, तिरस्क्रिया, परिभव, परिभाव, परीभाव, रीढ़ा, विमानना, संसुक्षण, हेला १६

**अनार** ( फ० व० वृ० ) अस्तबीज. करक, कीरप्रिय, डालिम, दाड़िम, दाड़िम्ब दाड़मी, दाड़िमी, दालिम, दंतबीज, दशनाकार, रक्तकुसुमा, लोहितपुष्पक, शुकप्रिया, सुकपीक, हानीकक्कर १९

१—शुकनामोंपरप्रिया और पुष्पनामोंके प्रथमरक्तशब्द लगानेसे अनारके नामहोतेहैं जैसे शुकप्रिया, रक्तकुसुमा, आदि

**अनिरुद्ध** ना० अनिरुद्ध, उषापति, ऊषापति, ऋष्यकेतु, ऋष्यकेतन, ब्रह्मसू, विश्वकेतु ७

**अनुक्रम** ना० अनुक्रम, आनुपूर्व, आनुपूर्वक, आनुपूर्वी, आनुपूर्व्य, आवृत, परिपाटि, परिपाटी, पर्य्याय ९

**अनेकरूपवाले** ना० नानारूप, पृथग्विध बहुविधि, विविध ४

**अन्त** ना० अन्त, अन्त्य, चरम, जघन्य पश्चिम, पाश्चात्य ६

**अन्तरध्यान** ना० अगोचर, अंतर्द्धान, अंतर्हित, अंतरित, गुप्त, गूढ़, तिरोहित, दुर, दुरह, लुकान १०

**अन्धकार** ना० अन्ध, अन्धकार, अन्धेर, कुहरतम, तमस, तमा, तमिश्र, तिमिर, ध्वांत ९

१-अन्धकार नामोंपररिपु अर्थके शब्दलगानेसे सूर्य्य के नाम होतेहैं जैसे अन्धकारारि

**अन्न** ना० अन्ध, अर्क, अन्न आयु,इरा, इला, इष, ऊर्क, कीलाल, धासि, नम,नेम पय, पितु, वृत्र, प्रय, ब्रह्म,यश,रस,वर्चः वाज, श्रव, शश्य, शून्यता, सिन, सुत, सुतम्, स्वधा, क्षुम, २९

**अन्नादिकादेर** ना० उत्कर, कूट,पिञ्ज पुञ्ज, पुञ्जिन, राशि ६

**अपभ्रंश ( अशुद्धशब्द )** ना० अपभ्रंश, अपशब्द २

**अपमानित** ना० अपमानप्राप्त, अपमानित, अवज्ञानित, अवमत, अवमानित, अवज्ञात, परिभूत ७

**अपराजिता ( औ० )** ना० अपराजिता, आस्फोटा,आस्फोता,गिरिकर्णी,गिरीकर्णी जया,नीलपुष्पी,महापराजिता,विष्णुक्रांता ८

**अपराध** ना० अग, अपराध,अवगुण, अहित,आग,आगस्,दोष, मंतु, हेलन ९

**अपवादी ( चोरी छिनारासे दूषित )** ना० अपवादी, अभिशस्त, आक्षारित, लोकापवादी, क्षारित ५

**अप्रधान** ना० अप्रधान, अप्राप्य,उपसर्जन ३

**अप्रियवादी** ना० अनर्गलवादी, अवद्धमुख, कटुवादी, दुर्मुख, मुखर, वादी ६

**अप्सरा** ना० अप्छरा, अप्सरस,उर्वसी, उर्व्वशी, ऊर्वसी, घृताची, तिलोत्तमा, मंजुघोषा,मेनका,सुकेशी,स्वर्वेश्या,स्वर्वैश्या १२

**अफ़वाह ( गौगा )** ना० किंवदन्ति, किंवदन्ती, जनश्रुति, लोकप्रवाद ४

**अफ़ीम** ना० अफीम, अहिफेन, अहिफेनिक, आफू, आफूक, तद्रसोद्भुत ६

**अबरख** ना० अभ्रक, अमरख,अमल, आकाश, गिरिज,गिरिजामल, पटलावर, पीतक, स्वस्थ, स्वास्थ १०

१-पार्वतीनामोंपर मलशब्दलगानेसे अबरखकेनामहोतेहैं जैसे गिरिजामल, शिवामल

**अभिप्रायके योग्य** ना० आकार,इंग,इंगित

**अभिमान** ना० अभिमान, अहंकार, गर्व, दर्प, मद, मान ६

**अभिमानी** ना० अभिमानी, अहंकारी गर्वित, गर्वी, दर्पित, दर्पी, मानी ७

**अमरबेलि** ना० अमरबेलि,आकाशबेलि, कटम्भरा, कुब्जप्रसारिणी, प्रसारिणी, भद्रबला, राजबला, लता,बल्लरी, बिसती, बिसुनी, व्रतती,सरण, सरणी १४

**अमलबेत** ना० अमलबेत, अमलवेतस्, अम्लवेतस्,चुक्र,चुक्रवेतस्,शतभेदक,सहसूनुत्—अम्ललोणिका, अम्ललोलिका, अम्बष्ठा,चांगेरी, चुक्रिका,दंतशठ, ६ येभी किसीर के मतानुसार अम्लवेतकेनामहैं ॥

**अमला** ना० अमला,अम्रातक,आम्रातक कपीतन, पीतन ५

**अमलोलवा** ना० अमलोलवा,अम्लोणिका, अम्ललोलिका,अम्बष्ठा,चांगेरी, चुक्रिका, दन्तशठा, लोनिया ८

**अमावस** ना० अर्दशः,अमा,अमामसी अमामासी, अमावस,अमावसी, अमावस्या अमावासी, अमावास्या, कुहु, कुहू, दर्शः, सूर्य्येंदुसंगम १३

**अमास** ना० अमास,शोथ,शोफ,श्वयथु,सूजन

**अमिलतास** ना० अमिलतास, आरग्वध, आरेवत, आर्ग्वध, कर्णिकार, कृतमाल, चतुरंगुल,दीर्घफल, राजवृक्ष, व्याधिघात,

शम्पात,शुम्पाक,सम्पाक,सुवर्णक, सुवर्णक स्वर्णांग, स्वर्णभूषण १७

**अमिली ( वृ० वा फ० )** ना० अमली अमिली, अमिलीय, अम्लिका, अम्लीका, आंबिली, आमिली,आम्लिका, आम्लीका, चिंचा, चुक्रिका, तिंतड़ी, तिन्तिड़ी, तिन्तिड़ीक, तिन्तिड़ीका, तिंतिली, शुक्र चरिडका, शुक्रिका १८

**अमृत** ना० अगदराग, अमी,अमृत, पियूष, पीयूष, पेयूष, पैयूष मधु, मयूष, मृगांक, सुधा, सुरभोग, सोम १३

**अमृतफल** ना० अमृतफल,अमृताब्द, फलाकृति, रुचिफल, लघुविल्व ५

**अम्बर ( कपड़ा )** ना० अंशुक, अम्बर चीर, चैल, चोल, छादन, दुकूल, निचोल पट, वसन, वस्त्र, वास, १२

**अरणी ( अगियाखर )** ना० अग्निमंथ अरणि, अरणी, कणिका, जव्यकेतु,जयः मणिकारिका, वैजयन्ती, श्रीपर्णी ६

**अरहर** ना० अरहर,अर्हा,आढ़की,काक्षी, तुवरी, तुवरिका, तूर, तूवरिका,तूवरी, तूवरीका,तार,मृतालक,मृत्स्ना,सुराष्ट्रज १३

**अर्जुनवृक्ष** ना० अर्जुन,इन्द्रद्रुम,ककुभ, नन्दीवृक्ष,नन्दीसर्ज, वीरतरु, शतद्रुम ७

**अर्हंत ( जैनियों के इष्टदेव )** ना० अर्हन्, अर्हंत, केवली, जिन, जिनदेव, जिनराज तीर्थंकर, तीर्थंकृत, भगवान, मार्जित, मदनविदारण, मदनमारण,वीतराग, सर्वदर्शी, सर्वज्ञ १५

**अलग** ना० तनु, पृथक, पेलव,विरल४

**अलसी** ना० अतसी, अलसी, उमा, चेलु नीलपुष्पी, मसृणा, क्षुमा ७

**अल्प** ना० अल्प, स्तोक,क्षुल्लक ३

**अवाच्यवक्ता** ना० अवाच्यवक्ता,कुवाच्यवक्ता, जल्पाक, जल्पाकी, बहुगर्हवाक्, वाचाट, वाचाल ७

**अशिक्षित** ना० अविनीत, धृष्ट,धृष्णक, धृष्णु, वियात ५

**अशोक** ना० अशोक, दोहल,वञ्जुल३

**अश्विनी ( नक्षत्र )** ना० अश्वनी, अश्वयुग्, अश्विनी ३

**अश्विनीकुमार** ना० अश्विनीआत्मज, अश्विनीतनय,अश्विनीपुत्र अश्विनीसुतौ, अश्विनीकुमार, अश्विनौ, आश्विनेयौ, दस्रौ, नासत्यौ, नासिक्यौ, स्वर्वैद्यौ ११

१—अश्विनी नामपरसुत अर्थ के शब्द लगाने से अश्विनी कुमारके नाम होते हैं जैसे अश्विनीतनय,अश्विनीनन्दन आदि

**असगंध** ना० अश्वगंध, अश्वगंधा, अश्वा, कोकणी, तुरंगाब्दा, बरहा,वराहकर्णी, वरोहक, वल्या, वाजकिरी, वाजीकरी, वृषा १२

**असबरग(स्पृक्का)** ना० असपरक, कोटिवर्षा, कोटीवर्षा, देवा, पिण्डका, पिशुना, मरुन्माला, लंकापिका, लंकोपिका, लता, लघु,बधू,विडार,समुद्राता,स्पृक,स्पृक्का१६

**असहाय** ना० एक, एकक, एकाकी३

**असाढ़ ( मास )** ना० अशाढ़,अषाढ़, अषाढ़क, असाढ़, आषाढ़, शुचि ६

**असिमिलौरा** ना० अपत्र, अल्पपत्र, अस्मत, कूवस्म, पापनाशन, मल्लिका, युग्मपत्र, योनिकुशला ८

**अहंकार** ना० अतितव्य, अभिमान,

अहंकार, उदावत, उद्धर, उद्धत, गर्व, घमण्ड, दर्प, मद, मान, सौंडीर १२

**अहीर** ना० अभीर, अहिर, अहीर, आभीर, गोदुह, गोधुक्, गोधुह, गोप, गोपाल, गोसंख्य. वल्लभ, बल्लव १२

**अहीरिन** ना० अभीरी, अहिरिन् अहीरिन, आभीरी, गोदुही, गोपाली, गोपालिका, महाशूद्रा, महाशूद्री, बल्लवी १०

**अक्षर ( लिखाहुआ )** ना० अक्षर विन्यास, अक्षरसंस्थान, लिखन, लिखित लिपि, लिपी, लिवि, लिवी, लेखन ९

**अज्ञान** ना० अविद्या, अहंमति, अज्ञान, ज्ञानहीन ४

## —— आ ——

**आंकुश** ना० अंकुश, आंकुश, शृणि, सृणि ४

**आंख** ना० अम्बक, अक्ष, अक्षि, आंखि ईक्षण, चष, चक्षु, चक्षुस्, दृक्, दृग, दृष्टि, दृष्टी, नयन, नेत्र, नैन, नैना, लोचन १७

**आंखकी पुतली** ना० तारका, कनीनिका, कनीनी ३

**आंगन** ना० अंगण, अंगन, आंगन, अजिर, चत्वर, प्रांगण ६

**आंत** ना० अंत्र, आंत, आंतड़ी, आंतू, परितत, परीतत् ६

**आंधी** ना० आंधी, प्रकम्पन, महापवन, महावात ४

**आंवला (पानी)** ना० आमलक, नागर, प्राचीन, रक्तक ४

***आंवला ( भूमि )* ना० *अंवराभूमि,*** अंवरीभूमि, अभ्रुख, अमलाञ्झटा, जटा झटामला, झाटामाला, झाटामला, तमालकी, तामलकी, ताली, बहुपत्रा, भूधात्री, वितुन्नक, शिव, शिवा १६

**आंसू** ना० अश्रु, आंशू, नेत्रजल, नेत्राम्बु, रोदन, लोचनवारिज, लोचनसलिल ७

१—पानी नामों के प्रथम नेत्र नामके शब्द लगाने से आंसूके नाम होते हैं

**आइना** ना० आइना, आदर्श, आरसी, दर्पण, दर्पन, प्रतिविम्बित, मुकुर, शीशा ८

**आकाश ( आसमान )** ना० अकाश अध्वर, अध्वा, अनन्त, अन्तरिक्ष, अन्तरीक्ष, अभ्र, अम्बर, आकाश, आप, इव, ख, खम्, गगण, गगन, गो, तारापथ, दिव, द्युः, द्यौ, धन्वा, नभ, नाक, पुष्कर, पृथिवी, प्ररिन, बर्हि, विष्टप, विष्णुपद, विहाया, विहायसा, विहायस्, विहायसी, व्योम, व्यौम, सुरवर्त्म, सुर्वर्त्मन्, सगर, समुद्र, स्वः, स्वयम्भू, हरिपद ४३

**आकाशगंगा** ना० आकाशगंगा, वियंगंगा, मन्दाकिनी, सुरदीर्घिका, स्वर्णदी, स्वर्नदी ६

१—आकाश नामोंपर गंगानाम के शब्द लगाने से आकाश गंगाकेनाम होते हैं ॥

**आकाश पाताल** ना० अदिती, अपारे अंभसी, अही, ओरायो, उर्वी, गभीरे, गम्भीरे, घृतवती, चम्बौ, दूरेअंते, धिषणे, नभसी, पार्श्वौ, पुरंधी, पृथ्वी, बहुले, मही, रजसी, रोदसी, सदसी, सम्नी, स्वंध, क्षोणी, २४

**आडू** ना० आडू, आरुक, वीरसेन ३

**आदमी** ना० अदमी, अनव, आदमी, *आयव, कृष्टय, गोध, चर्षणय, जगत,* जन, जंतव, तस्थुष, तुर्वशा, द्रुह्यव, धवा, नर, नरा, नहुष, नृ, पंचजना, परमपवित्र

नृ, पुमान्, पुमांस, पुरव, पुरुष, पुरुषा, पुरूषा, पूरषा, पूरुषा, पूतना, मनुज, मनुजा, मनुष्य, मनुष्या, मर्त, मर्त्य, मर्त्या, मर्य, माणव, मानव, मानवा, मानुक, मानुष, मानुषा, मानुष्य, यादव, विवस्वंत, विश, व्राता, हरप, क्षितिप ५०

आदमीभेद ( नायक भेद काव्यानुसार ) ना० अधम, अनकूल, अनाभिस नायक, अनुरक्त, आरूढ़, उत्तम, उपपति काममत्तनायक, क्रियाचतुरनायक, गुणमानी गूढ़नायक, चतुरनायक, दक्षिणनायक, धनमत्तनायक, धीरप्रधाननायक, धीरललित नायक, धीरोदात, धीरोधिता, धृष्टनायक पति, प्रोषितनायक, बचनचतुरनायक, मत्तनायक, मध्यमनायक मानीनायक, मूढ़ नायक, रूपमानीनायक, वैसिकनायक, शठ, शिष्ट, सुरमत्तनायक, स्वयूतनायक ३२

आदि ना० अग्रिम, आदि, आदिम, आद्य, पूर्व, पौरस्त्य, प्रथम ७

आधीन ना० अधीन, अस्वच्छन्द, आधीन, आयत, गृह्यक, निघ्न, परवन्तौ ७

आधीरात ना० अधरा, अधगत, अर्द्धरात्र, अर्द्धरात्रि, निशाहानिशि, निशिथ, निशिनिशि; निशीथ, निसिनिसि, मध्य रात्रि १०

आनन्द ना० अनन्द, आनन्द, आनन्दथु, आनन्दि, आमोद, उत्सव, नन्दि, प्रमद, प्रमुद, प्रमोद, प्रीति, मुत्, मुद, मुदा, मुदिता, मोद, विनोद, शर्म, शर्म्म, शात, सम्मद, सम्मुद, सात, सुख, सौख्य, हरष, हर्ष २७

आबीसेब ना० अमफला, चापसह, सिंवतिकाफल ३

आम ( वृ० वा फ० ) ना० अति-सौरभ, अम्र, आंब, आम, आम्र, कामवल्लभ, कामाग, चूत, पिकप्रीय, पिकबंधु, मधुदूत, मनोत्सव, माकन्द, रसाल, सद्दाकार, सहकार १६

आम्बाहल्दी ना० अम्बाहल्दी, आम्बाहल्दी, कर्चूर, कर्वुर, कर्बूर, गन्धमूला, गन्धमूली, गन्धशटी, पलाशः, शटी, षटी, षड्ग्रन्थिका, सटी १३

आयुर्बलीवाला ना० आयुष्मान्, जैवातृक, जैवातृका, दीर्घायुषी ४

आरम्भ ना० अभ्यादान, आरम्भ, उद्घात, उपोद्घात ४

आरा व आरी ना० करपत्र, क्रकच, ककर ३

आरामशीतला ना० आरामशीतला, कुष्कुर, कुष्कूर, देवगंधा, मर्दक ५

आर्तगल ना० अगुंठ, आगुंठ, आर्तगल, प्रवर्षन; वहुकण्ठ ६

आलसी ना० अनुष्ण, अलस, आलस्य, तुन्दपरिमार्ज, तुन्दपरिमृज, मन्द, शीतक ७

आलस्य ना० तन्दि, तन्द्रा, तन्द्रि, तन्द्री, प्रमीला ५

आलू ना० आलू, काष्टा, काष्टालू, पिण्डालु, पिण्डालू, मध्वालू, महत्कष्टा, माध्वालू, रक्तकन्द, रक्तालू, रोमसासंख, लूहस्तालु, वृषागंधा, संकाशी, सासालू, स्वल्पकष्ठक, हस्तालुक, हस्तालू १८

आश्चर्य ना० अद्भुत्, अद्भुत, अहो, आश्चर्य्य, चित्र, विस्मै, विस्मय ७

आसन ना० आसनं, आसना; आस्या

पट, पीठ, पीढ़ा, विष्टर ७

आहूबेर (हाऊबेर) ना० अश्वत्थफला, ध्वांक्षनाशिनी, प्लीहहंत्री, मत्स्यगंधा, विषघ्नी, विस्रा, हपुषा, हबुषा, हाहूबेर ६

आज्ञा ना० आयसु, आदेश, आज्ञा, निदेश शासन, शास्ति, शिष्टि ७

आज्ञाकारी ना० आश्राव, आज्ञाकारी बचनग्राही, बचनेस्थित, विधेय, विनयग्राही ६



इच्छा ( चाह ) ना० अभिलाष, अभिलास, आकांक्षा, इच्छा, ईप्सा, ईहा, कांक्षा, काम, कामना, तर्ष, तट्, तृषा, दोहद, दोहल, मनोरथ, लिप्सा, वांछा, स्पृहा १८

इतर ( अतर ) ना० इतर, इत्र, चूर्ण, वासयोग ४

इनरायन ना० इनराइन, इन्द्रवा, इन्द्रवारुणी, इन्द्रायण, ऐन्द्री, गवाक्षी, गवादनी, चित्रा, महाफला, मृगादना, मृगाक्षी, मृगैर्वाह, वारुणी, विशाला, श्वेतपुष्पा १५

इन्द्र ना० अप्सरानाथ, अप्सरापति, अमरपति, अमराधिक, अमराधिप, अमरापति, अमरेश, आखण्डल, आखण्डलपति, आखण्डलराजा, इन्द्र, ऐरावतिपति, कौशिक, गीर्वाणेश, गोत्रभिद्, जम्भभेदी, जिष्णु, तुराषाट्, तुराषाड़, तुराषाह, दिवस्पति, दिवापति, दुश्चमन, दुश्च्यवन, देवपति, देवराज, नमुचिसूदन, नमुचिहरि, पाकशासन, पाकारि, पुरन्दर, पुरुहूत, पुलोमजापति, पुलोमजापती, पौलोमअरि, प्राचीनवरा, वास्तष्पति, बिडोजा, विडौजा, भूधरमदमोचन, मघवन, मघवा, मघवान्, मरुत्वान्, मरुत्सखा, मातलिसूत, मेघवाहन, रिपुपाक; लेपपेभ, वज्रधर, वज्री, वासव, वास्तोष्पति, त्रिधाती विबुधेश, वृद्धश्रवा, वृषव्रत, वृषा, वृत्रहा, शक्र, शकाह्व, शचीपति, शतक्रतु, शतमन्यु, शुनाशीर, सक्रंदन, सतमान, सहस्रदृग, सहस्राक्ष, सुरपति, सुरभूप, सुनासीर, सुशर्मा सुत्रामा, सूत्रामा, स्वर्गेश, स्वराट, स्वाराज, हय, हरि, हरिवाहन, हरी ८२

१—नेत्र नामोंके प्रथम सहस्र अर्थके शब्द लगानेसे और अप्सरा, इन्द्राणी, दिन और देवता नामोंपर पति अर्थ के शब्द लगाने से इन्द्रके नाम होते हैं जैसे सहस्रनयन, अप्सरानाथ, सुरवेश्यापति, शचीपति, अहर्पति, दिवसपति, सुरपति आदि

२—इन्द्रनामों पर अस्त्र और धनुष अर्थ के शब्द लगाने से इन्द्रधनुषकेनाम होते हैं जैसे इन्द्रधनुष, शक्रास्त्र आदि

इन्द्रजाल ना० इन्द्रजाल, माया, शांबरी साम्बरी ४

इन्द्रजाली ना० इन्द्रजालिक, इन्द्रजाली, प्रतिहार, प्रातिहार, प्रातिहारक, प्रातिहारिक, मायाकार, मायाविन्, मायावी, मायिन्, मायी ११

इन्द्रधनुष ना० इन्द्रायुध, पुरंदरास्त्र, शक्रधनु

१-इन्द्रनामोंपर अस्त्र और धनुष अर्थ के शब्द लगाने से इन्द्र धनुषके नाम होते हैं जैसे इन्द्रधनुष, शक्रास्त्र आदि

इन्द्रपुष्पी ना० अग्निशिखा, अनन्ता, इन्द्रपुष्पा, फलिनी, विशल्या, शक्रपुष्पिका६

१-इन्द्रनामोंपर पुष्पी शब्द लगानेसे इन्द्रप-

र्णोंके नाम होते हैं जैसे शक्रपुष्पी आदि

इन्द्रपुत्र ना० इन्द्रपुत्र, जयन्त, पाकशासनि ३

इन्द्रयव ना० इन्द्रजव, इन्द्रयव, कालिंग, कालिंग, भद्रजव, भद्रयव ६

इन्द्रयान ना० इन्द्रयान, विमान, व्योमयान, स्वयान ४

१ आकाशनामोंपर यान अर्थके शब्द लगानेसे इन्द्रयानकेनाम होतेहैं जैसे अभ्रयान, व्योमयान आदि

इन्द्रवारुणी ना० अन्येन्द्रवारुणी, आत्मरक्षा, इन्द्रवारुणी, इन्द्रविषादनी, ऐन्द्री, इन्द्री, कर्मिकुम्भ, गजचिर्पटी, गवादिनी, चन्द्रदत्तसुता, चित्रदेवी, चित्रा, चित्राफल, नागदन्ती, महाला, मृगाक्षी, विशाला, वृषभाक्षी, श्वेतपुष्पा, क्षुद्रफला, त्रिपुंसी २०

इन्द्राणी ना० इन्द्रप्रिया, इन्द्राणी, पुलोमजा, शचि, शची ५

इन्द्रनामोंपर प्रियाअर्थके शब्द लगानेसे इन्द्राणी के नाम होते हैं जैसे हरिप्रिया

इन्द्री ना० इन्द्रिय, इन्द्री, विषयि, हृषीक ४

इन्द्रीदमन ना० इन्द्रियनिग्रह, इन्द्रीदमन, इन्द्रीनिग्रह, दम, दमथ, दान्ति ६

इलायचीबड़ी ना० इलायची, एला, चन्द्रबाला, निष्कुटि, पृथ्वी, पृथ्वीका, बहुलगंधा, बहुला, मेद्रला, बृहदेला, स्थूलैला, स्थूला, त्रिदिवोद्भवा, त्रिपुरा १४

इलायची छोटी या गुजराती ना० उपकुंचिका, कपोतवर्णी, कोरंगी, तुच्छा, द्राविड़ी, निष्कुटी, पृथ्वीका, बहुला, भृङ्गपर्णिका, सूक्ष्मा, सूक्ष्मैला, त्रिपुटा, त्रुटि, त्रुटी, १४

—ई—

ईंधन ना० इध्न, इन्धन, ईंधन, एध, एधस्, समित ६

—उ—

उजला ना० अर्जुन, अवदात, अवलक्ष उजला, उज्जल, उज्वल, गौर, धवल, पांडु, पाण्डुर, वलक्ष, विशद, विषद, शुक्ल, शुचि, शुभ्र, श्येत, श्येता, श्येनी, श्वेत, श्वेता, सित, सिता, हरिण २४

उढ़री ना० उढ़री, दिधिषु, दिधिषू, पुनर्भू ४

उतराई ना० अनुतर, आतर, आतार, उतराई, तरपराय ५

उत्कण्ठा ना० उत्कण्ठा, उत्कालिका २

उत्सव ना० उत्सव, उद्धव, उद्धर्ष, मह, महस, क्षण ६

उदार ना० उदार, दयालु, महाशय, महेच्छ ४

उदास ना० अन्तर्मना, उदास, दुर्मना, विमना ४

उदाहरण ना० उदाहरण, उदाहार, उपोद्घात

उद्योग ना० उद्यम, उद्योग, गुरण, गूरण, गोरण ५

उपटन (बोकवा) ना० उबटन, गात्रानुलेपनी, वर्णक, वर्ति, वर्ती, विलेपन ६

उपटनलगाना ना० उच्छादन, उत्सादन, उद्वर्तन ३

उपरागिनी ना० काफी, जंगला, झंझौटी बंगाल, बरवा, बैसारि, पूर्वी, भास, माध्वी मुल्तान, रामकली, षट, सहाना, सिन्दूर, सोहनी, हमीर १६

उपवास ( फांका ) ना० उपवस्त, उपवास, उपोषण, उपोषित, औपवस्त ५

उर्द (अन्नविशेष) ना० उर्द, माष, माषकलाय; राजमाषक, वीर्यकर ६

उलटा ना० अपटु, अपसव्य, उलटा, प्रतिकूल, प्रसव, विपरीत ६

उलटापुलटा ना० विपर्यय, विपर्य्याय विपर्य्यास, व्यतिक्रम, व्यत्यय, व्यत्यास६

उलटी (उच्छ्वार) ना० उलटी, छर्दि, छर्दिस्, छर्दी, प्रच्छर्दिका, वमथु, वमन, वमि, वमी ६

उल्का ना० अग्न्युत्पात, उपाहित, उल्का, धूमकेतु ४

उल्लू (पक्षी) ना० अहरान्ध, उलूक, उल्लु, उल्लूक, काकेरी, कौशिक, घुग्घू, घूक, घूघू, दिवान्ध, दिवाभीत, धूक, निशाचर, निशाटन, पेचक, वायसाराति १६

१-दिननामोंपर अंध और रातनामोंपर चर अर्थके शब्द लगानेसे उल्लूके नाम होते हैं जैसे दिवांध, निशाचर आदि

उसानापसाना ना० निष्पाव, पव, पवन ३

## ऊ

ऊंट ना० उष्ट्र, उष्ट्रक; ऊंट, ऊष्ट्र, ऊष्ट्रक क्रमेलक, क्रमेलिक, दीर्घजंघ, धूम्र, मय, मरुत्य, मरुप्रिय, महांग, वक्रकुत, वक्रग्रीव सालाशन् १६

ऊंटगाड़ी ना० अष्युष्ट्र, उष्ट्रयान २

ऊख ना० इक्षु, ईख, ऊख, कृष्णेक्षु, गुड़तृण, पौण्ड्र, पौंड्रक, पौंड्रि, मधुतृण, महारस, रसाल, सुकुमार, ह्रस्वमूल १३

ऊंचा ना० उच्च, उच्छ्रित, उतंग, उत्तुंग, उदग्र, उन्नत, ऊंच, ऊंचा, तुंग, प्रांशु १०

ऊसर ना० अनूपर, ऊपर, ऊपवान्, ऊसर४

## ऋ

ऋण (कर्जा) ना० उद्धार, उधार, ऋण, पर्य्युदंचन ४

ऋत्विज् ना० कुरव, देवयव, भरता, मरुत, यतस्रुच, वाघत, वृक्तबर्हिष, सवाश ८

ऋद्धिवृद्धि (औ०) ना० ऋद्धि, योग्य, रथांगी, लक्ष्मी, वृद्धाख्य, वृद्धि, सिद्धि७

ऋषभक (औषधिविशेष) ना० ऋषभ, दुर्धर, धीर, धुर्य ४

ऋषि (तपस्वी) ना० ऋषि, ऋषी, जटली, जपी, तपस्वी, तपी, तापस्, तापसी, दण्डजारु, दण्डी, निर्वानी, भगवान्भज, भिक्षुक, मुण्डी, मुनि, मुनी, यती, योगी, योगेश्वर, वर्णि, वर्णी, व्रती, शंसित, संन्यासी, संयमी, साधु, साधू २७

## ए

एकाग्र ना० अनन्यवृत्ति, एकतान, एकसर्ग, एकाग्र, एकाग्र्य, एकायन, एकायनगत

एकांत ना० उपांशु, एकांत, छन्द, छन्न, निःशलाक, रह, विजन, विविक्त, विविक्त१९

## ऐ

ऐरावत ना० अभ्रमातंग, अभ्रमुवल्लभ, ऐरावण, ऐरावत ४

ऐश्वर्य्य ना० ऐश्वर्य, भूति, विभूति, सिद्धि ४

## ओ

ओखरी (गाली) ना० ओखरी; ओखली, उखल, उदूखल, उलूखल ५

ओला (पत्थर) ना० उपल, ओला, करक, करका, वर्षोपल ५

ओठ ना० अधर, ओठ, ओष्ठ, दंतावास,

योष्ठ,रदनछद,रदनच्छद,रदनपट,रदपट९

१ दांतनामोंपर वासअर्थ के शब्दलगाने से ओष्ठके नाम होतेहैं जैसे दंतावास आदि

२-ओष्ठ नामोंपर उपमा शब्द लगाने से कन्दूरी (इन्द्रायण)के नाम होतेहैं जैसे ओष्ठोपम आदि

## ——ओ——

औंगा ना०अपामार्ग,ऊंगा,औंगा,किणही खरमंजरी,प्रत्यक्पर्णी, प्रत्यक्पुष्पी,मयूर जटा, मयूरक,वशिर, शिखरी, शैखरिक, शैखरेय १३

औंगालाल ना० ऊंगालाल, कपिपिप्पली, वसिर ३

औंधेमुख ना०अधोमुख,अवनत,अवाग्र, आनत, नत ५

औंरा ना० अंवरा, अमृतफल, अमृता, अम्रात, अम्रातक, आंवड़ा,आंवला,आमलक,आमलकी,आम्रात,आम्रातक,औंरा, कायस्था, तिष्यपुष्पा, तिष्यफला, तिष्या, धात्रिका,धात्री, धात्रीफल, वयस्था शिवा, श्रीफली २२

औषधि ना० अगद, औषध, औषधि भेषज, भैषज्य ६

## ——क——

ककड़ी ना० इर्वारु,ईर्वारु ईर्वालु,उर्वारु एर्वारु, ककरी, कर्कटि, कर्कटी, कांकड़ी, लोमशकण्डा, लोमशा, व्यालपत्रा १२

ककड़ीजठऊ ना०गवाक्षी,गोडुम्बा,चित्रा ३

ककही ( नागवला ) ना०ककही, गांगेरुकी,जया,नागवला,बला,ह्रस्वगवेधुका ६

ककूंदानि ना०कक्कूर्दान, कोलदल, खुर, नख, नखी, नखाख्य, शख,शुक्ति, हट्टविलासिनी, हनु १०

ककोड़ी ना०ककोड़ी,कर्कोटकी,पीतपुष्पा ३

कंकण ना०ककना, कंकण,कंगन,करभूषण ४ ( येहीकड़ेकेभी नामहैं ) ॥

कंकोल ना०कंकोल, कटुकंकोल,मरीच, मधुवोषित ४

कंघी ( हाथीदांतआदिकीबनी ) ना० कंकत, कंकतिका,कंकती, कंघी,प्रसाधन, प्रसाधनी ६

कचनार(दोनों)ना०आस्फोत,कांचनारि, कांचनक,कुण्डली, कुद्दाल, कोविदार, गंडारि,चमरिक,ताम्रपुष्प,पाकारि, मरिक, युगपत्रक,रक्तपुष्प, शोणपुष्पक, स्मंतक, स्वल्पकेशरी १६

कचलूण ना०कचलूण,काच,काचमल, काचसंभव लवण, त्रिकूट, ६

कचूर ना०कचूर, कर्चूर कर्चूरक,कर्बूर कर्बूरक, कलाक, काल्पक,काल्यक, गंधमूलक, गंधमूला, गंधमूलिका, गंधमूली, दुर्मल,द्राविड़, द्राविड़क, वेधमुख्य १६

कचूरभेद ना०गंधमूलिका,पलाशी,शटी, षड्ग्रंथा, षड्गूंथिका ५

कछुआ ना०कच्छप, कछुवा, कछुहा, कमठ, कूरम, कूर्म्म, गूढ़पाद,दृढ़पृष्ठक ८

कछुवी ना० कछवी, कछुही, कमठी, डुलि,डुली डुड़ि, दुलि, दुली ८

कञ्जा (वृ०वा फ०) ना०करंजु,करंज करंजक, घृतपर्णक, घृतकरञ्ज, घृतपूर्ण, घृतपूर्णक, चिरविल्व, चिरविल्व, चिर विल्वक, चिरुविल्व, नक्तमाल, नक्ताह, पूतिपर्ण, पूतिपर्णक, पूतिकरंज १६

कञ्जाकांटेदार ( दुर्गंधकरंज ) ना० कलिकारक, कलिमाल्य, पूतिका, पूतिकरज पूतिकरंज, पूतीक, पूतीकरज, पूतीकरंज, प्रकीर्य्य, प्रकीर्ण, सोमवल्क ११

कञ्जाभेद ना० ( करंजविशेष ) अंगारवल्लरी, मर्कटी, षड्ग्रंथा ३

कञ्जूस (सूम) ना० अनमितंपच, कंजूस, किम्पच, किम्पचान, कृपण, मितंपच, क्षुद्र ७

कटनास ना० कटनास, किकि, किकिदिवि किकिदीवि, कीकि, कीकिदिव, चाष, चास, दिवि, दीवि, नीलकंठ, नीलटांस, लीलागडास

कटहर ना० अतिवृहत्फल, कटहर, कटहल, कंटकफल, कंटकिफल, कंटकीफल, गर्भकंटक चम्पकालु, पणश, पणस, पनस, फलस १२

कटभी( वृक्षविशेष, ना० कटभी, कटुम्भर मधुरेणु, स्वादुपुष्प ४

कटैयाउजली ना० गर्भदा, चंद्रपुष्पा, चंद्रभा, चंद्रहांसा, चंद्री, प्रियंकरी, लक्ष्मणा श्वेतकटाई, क्षेत्रज्ञा, क्षेत्रदूतिका, क्षेत्रदूती ११

कटैयाछोटी ना० कण्टकारी, कण्टकिनी, कण्टाकिनी, कण्टकारिका, कंटालिका, कण्टालु, कुली, दुःस्पर्शा, दुष्प्रधर्षिणी, धावनी, निदिग्धिका, पृशी, प्रचोदनी, भटकटाई, राष्ट्रिका, वृहती, व्याघ्री, क्षुद्रा ११

१-येही भटकटैया के नाम हैं

कटैयाबड़ी ना० कुली, दुष्प्रधर्षिणी, पौरकी महती, महोटिका, राष्ट्रिका, वार्ताकी, महोष्ट्री, वृहती, सिंही, हिंगुली, क्षुद्रभंटाकी, क्षुद्रवार्ताकी ११

कटोरा ना० कंश, कंस, कांस्य, जलपात्र, पानपात्र, पानभाजन ६ ( येही कटोरी गिलास और आबखोरा के नाम हैं ) १ पानीनामोंकेऊपरपात्र अर्थकेशब्दलगानेसे कटोरा के नाम होतेहैं जैसे जलपात्र आदि

कठचम्पा ( वृक्षविशेष ) ना० कठचम्पा कर्णिकार, द्रुमोत्पल, परिव्याध ४

कठफोरवा (पक्षीविशेष) ना० कठफोरवा, कठफोरा, दार्वाघाट, शतपत्रक ४

कठिन ना० उग्र, उल्वण, कक्खट, कठिन, कठोर, कर्कश, कर्कशा, क्रूर; खक्खट, घोर, जठर, जठरा, जरठ, जरठा, तव्य, दारुण, दृढ़, निष्ठुर, परुष, पुरुष, मूर्त, मूर्तिमत्, रेरिटेरि २१

कठूम्बर(कठियागूलर) ना० कर्कोडुम्बर, काकोडुम्बरिका, काकोदुम्बरिका, कठूम्बर, जघनेफला, फल्गु, मलपू, मलयू ८

कठोरवचन ना० अतिवाद, अभिवाद, परुषवचन, पारुष्य ४

कड़ा ना० कंकण, कंकन, कंगन, करभूषण ४

कडुआरस ना० कषाय, कुवर, तुवर, तूवर ४

कड़ाई ना० ऋचीष, ऋजीष, पिष्टपचन पिष्टपाचन ४

कण्ठा वा कण्ठी ना० कण्ठभूषण, कण्ठभूषा, गैवेयक, ग्रैव, ग्रैवेय, ग्रैवेयक ६

कण्ठीलम्बी ना० लम्बन, ललन्तिका २

कतरनी ना० कतरनी, कर्तरी, कृपाणी ३

कथिक ना० कथक, काथिक, कुशीलव, चारण ४ ( येही भाड़ोंके भी नामहैं )

कदम ना० कदम, कदम्ब, कादम्ब, नीप, प्रियक, वृत्तपुष्प, हरिप्रिय, हलिप्रिय ८

कनेर (कनइल) ना० अश्वहा, अश्वमार, अश्वमारक, अश्वरोधक, कनइर, कनइल कनेर, करवीर, करवीरक, चण्डात, द्रुमोत्पल, परिव्याध, प्रतिहास, प्रतीहास, रक्त-

पुष्प, शतप्रास,श्वेतपुष्पक,स्थलकुमुद १८

१-घोड़ों के नाम परघातक अर्थके शब्द लगानेसे कनेरके नाम होतेहैं जैसे अश्वहा

कनखजूरा ना० कनखजूरा, कर्णजलौका, कर्णजलौकस्, खनखजूरा, गोजर, शतपदी६

कनफूल ना० कनफूल, कर्णपुष्प, कणफूल कर्णफूल, कर्णभूषण, कर्णिका, तर्की, ताड़पत्र, तालपत्र, श्रवणपुष्प, श्रवणभूषण ११

कनात वा पड़दा ना० कनात, जवनिका, तिरस्करणी, तिरस्कारणी, पड़दा, परदा, प्रतिसीर, प्रतिसीरा, यमनिका ६

कन्दूरी (लताविशेष) ना० ओष्ठोपम, ओष्ठोपमफला, ओष्ठी, कन्दूरी, दन्तच्छदोपम, बिम्बी, बिम्बीफल, रक्तफला, बिम्ब, बिम्बजा, बिम्बा, बिम्बिका १२

१-ओष्ठनामोंपर उपमाअर्थके शब्दलगाने से कन्दूरी(इन्द्रायण)के नाम होते हैं जैसे ओष्ठोपम; दन्तच्छदोपम आदि

कन्या ना० अंगजा, आत्मजा, कन्यका, कन्या, कुमारी, तनया, तनुजा, तनूजा, दुहिता, पुत्री, बेटी, सुता १२

कपटी ना० अनृजु, निकृत, कपटी, शठ४

कपड़ा ना० अंशुक, अम्बर, आच्छादन, चीर, चेल, चेली, चैल, चोली, छादन, दुकूल, निचोल, पट, बसन, बस्त्र, बासा, वास, वासा, शुक १८

कपड़ाअच्छा ना० पट, पटि, पटी, सुचेलक, ४

कपड़ा का किनारा ना० निवीत, निवीता, निवृत, प्रवृत, प्राविता ५

कपड़ाकीमती ना० बहुमूल्य, बहूमूल्य, महाधन ३

कपड़ाकोरा ना० अनाहत, तन्त्रक, नवाम्बर, निष्प्रवाणी ४

कपड़ाके चिथड़े ना० कर्पट, नक्तक, लक्तक ३

कपड़ाकी चौड़ाई ना० परिणाह, विशालता विस्तार ३

कपड़ाके दोनों किनारा ना० दशा, वस्तप, वास्त ३

कपड़ा पुराना ना० जीर्णवस्त्र, पटच्चर, वस्त्रजीर्ण ३

कपड़ामोटा ना० बराशि, वरास, स्थूल शाटक, स्थूलशाटका ४

कपड़ाकीलम्बाई ना० आनाह, आयति, आयाम, आरोह, दैर्घ्य ५

कपड़ासूती ना० कर्पास, फाल, बादर ३

कपार (खोपड़ी) ना० कपार, कपाल, कर्पर, कर्पार, शिरास्थि ५

कपास (रुई) ना० कपास, कर्पास, कर्पासी तुण्डकेरी, तुण्डिकेरी, पिचु, बादर, बादरा, वदरा, समुद्रांता १०

कपूर ना० कदलीसुत, कपूर, कर्पूर, घनसार चन्द्र, चन्द्रशिता, चन्द्रसंज्ञ, भूतीक, शीतप्रभ, शीतमयूख, शीतमरीचि, शीतरश्मि, सिताभ, सिताभ्र, सितकर, हिम, हिमांशु, हिमबालुक, हिमाह्वय, हिमाह्व २०

१-केलानामोंपरसुत अर्थकेशब्द लगानेसे कपूरके नाम होते हैं जैसे कदलीसुत आदि

कबीला (श्री०) ना० कपिला, कबीला, कमीला, कंपिल्ल, कर्कश, काम्पिल्य, कांपिल्ल, कांपील, चन्द्रः, रक्तांग, रेची, रेचनक, रेचनी, रोचन, रोचनी, रोचनिका, लोहितांग १७

कबूतर ना० कपोत, कपोतक, कबूतर, कल-

रव, घुर्घुरकूत,पाण्डुर, पारापत, पारावत, फाख्ता,मंजुघोष,मंजुघोषा, मदोत्कट १२

**कमर** ना० अवलग्न,ककुद्मती, कट, कटि, कटी, कमर, करिहां, फलकश्रोणि, मध्यः, मध्यमः विलग्न,श्रोणीफल, श्रोणि, श्रोणिफल,श्रोणिफलक, श्रोणी, श्रोणीफल, श्रोणीफलक १८

**कमरख** ना० कमरख, करमरंग, कर्मरंग, कर्म्मार, भव्य, बृहदम्ल ६

**कमरी** ना० उर्णायु,ऊर्णा‌यु,कमरी,कम्बल ४

**कमल** ना० अब्ज, अमयज, अम्बुज, अम्बोज, अम्भोरुह, अरविन्द, अर्णज, आस्यपत्र,इन्दीवर,उत्पल,कंज,कमल,कल्हार, कुमोद, कुव, कुवलय, कुबेल,कुशेशय, कुसेसय, कैरव,कोकनद,जलज,तामरस,तोयज तोयसुत, तोयासुत, नलिन, नीरज, नील, नीलाम्बुज,पंकज,पंकेरुह,पद्म,पद्म,पयज- पाथज, पाथोज, पुटक, पुण्डरीक, पुष्कर, भुवनज, महोत्पल,रक्तसंधक,राजिव,राजीव वनज; विसप्रसून; वारिज, शतदल,शतपत्र, शतपत्री,श्वेतस्वरूप,सरज,सरसीरुह,सरोज,सरोरुह,सरोजन्मन,सलिलसुत,सहसदल, सहसपत्र,सारस,हल्ल,हल्लक,वारिज ६०

**कमलउजला** ना० अम्भोज,अम्भोरुह, अरविन्द, अर्विन्द,आम्बोद्भव, कमलश्वेत, कमलोज्जल, कुमुद,कुशेशय,कुसेसय,कुहाअब्ज,कुहाब्ज, कैरव, नल, नलिन,पंकज, पंकेरुह, तामरस, पद्म, पद्म, पुण्डरीक, पुष्कर,महोत्पल,राजिव,राजीव,विशप्रसून, विषप्रसून, शतपत्र,शतपत्री, शारत्पद्म,श्वेतोत्पल, श्वेताम्भोज,श्वेतकमल, सरसीरुह, सरोज, सहसदल, सहस्र दल, सहस्रपत्र, सारस, सिताम्भोज ४०

**कमलनीला** ना० इन्दिवर,इन्दीवर,इन्दीवार कुवलय,नीळकमल,नीलाम्बुज,नीलोत्पल ७

**कमललाल** ना० कुमुद, कोकनद, रक्तसंधक,रक्तसंध्यक,रक्तसरोरुह,रक्तोत्पल,शोणितोत्पल,हल्ल, हल्लक ९

१-पानी नामोंपर जकारलगानेसे कमल के नाम होतेहैं जैसे तोयज आदि

२-कमलनामोंपर सुतअर्थके शब्द लगानेसे ब्रह्मा और पति अर्थ के शब्दलगानेसे सूर्य केनामहोतेहैं जैसे कमलज,पंकजपीतमआदि

**कमलगट्टा** ना० गालोड्य, पद्मबीज, पद्मकर्कटी, पद्माक्ष, वराटक,बीजकोश, बीजकोष, श्याम ८

**कमलजड़ ( भसीड़ )** ना० कमलमूल, करहाट,करहाटक, भसीड़, भसीड़ा,मृणाल, मृणाली,विश, विष,विस, शिफा, शिफाक, शिफाकन्द १३

**कमलदण्ड** ना० नलनीरुह,नाल,नाली, मिश, मृनाल, मृनालिका, विशअम्भोजा ७

**कमलपल्लव** ना० कमलपल्लव,कमलपत्र, नवदल, संवर्ति, संवर्तिका, संवर्ती ६

**कमलरज** ना० कमलधूलि, कमलरज, कांचनाह्वय, किंजल्क, केशर, केसर ६

**कमलनी** ना० कमलनी,कमलिनी,नलिनी पद्मनी,पद्मिनी,पुटकिनी,विसिनी,सरोजिनी, सरोरुद् ( ह ) सरोरुह १०

**कम्भारी(स्त्री०)** ना० कम्भारी,कश्मीरी, काश्मरी,काश्मर्य,काश्मर्या,कृश्मरी,कृष्णवृन्तिका, खम्भारी, गम्भारी, भद्रपर्णिका,

भद्रपर्णी, भद्रपर्णीकी, मधुपर्णिका, मधुपर्णी श्रीपर्णी, सर्वतोभद्रा, सर्वभद्रा, हीरा १८

**कम्मर** ना० कम्मर, कम्बल, कम्मल, वल्लक ४

**करकोंच** ना० करकोंच, कराकुल, क्राचा, क्रुड, क्रुंच, क्रुंचा, क्रौंच ७

**करंजी** (पौ०) ना० अंगारवल्लरी, अंगारवल्ली काकतिक्ता, करञ्जिका, करंजी, वायसी ६

**करधनी** (पुरुषोंकी) ना० पुरुषकटिभूषण, शृंखल, शृंखला ३

**करधनी** (स्त्रियोंकी) ना० कांचि, कांची किंकिणी, किंकिनि, किंकिनी, मेखला, रशना, रसन, सप्तकि, सप्तकी, सारसन, स्त्रीकटिभूषण, स्त्रीकटिभूषणा, क्षुद्रघण्टिका, क्षुद्रा, क्षुद्रावलि, क्षुद्रावली १७

**करमुआसाग** ना० करमुआ, करेमुआ, कलम्ब, कलम्बक, कलम्बी, कलम्बू ६

**करियाट** (श्यामलता) अनन्ता, उत्पलशारिवा, करियाट, गोपा, गोपी, शारिवा, श्यामा, श्यामलता, सारिवा १०

१-येही गुलीरस व श्यामलता व पीपरि व शाम्बके नाम हैं ॥

**करीलवृक्ष** ना० अपत्र, करीर, करीरक, करील, क्रकच, क्रकर, गूढ़पत्र, गूंथिक, गूंथिर, मरुभूरुह १०

**करुणारस** ना० अनुकम्पा, अनुक्रोश, करुणा, कारुण्य, कृपा, दया ६

**करेजा** ना० अग्रमांस, करेज, करेजा, कलेजा, बुक, बुक्कन, बुक्का, बुक्काग्रमांस, बुक्की, बूक, बूक्कन, बूक्का, बृक, बृकन, बृका १५

**करेला** ना० कटिल्लक, कटिल्ल, कठिल्लक करेला, करैला, कारवल्ली, कारवेल्ल, कारवेल्लक, सुकांड, सुशवी, सुषवी, सुसवी १२

**करौंदा** (दोनों) ना० अविग्न, आविग्न, करमर्द, करमर्दी, करमर्दिका, करमर्दक, कृष्णपाकफल, कृष्णपाक, कृष्णफल, कृष्णफलपाक, पाककृष्णाफल, पाककृष्णा, वरिवर सुषेण, सुषेणा, १५

**कर्छुल** ना० कम्बि, कम्बी, करछुल, कर्छुल, कलछुल, खज, खजाका, दर्वि, दर्वी, दार्वी १०

१-येही चिमचाके भी नाम हैं

**कलवार** ना० कलवार, कलाल, मण्डहारक, शौण्डिक ४

**कलसा** ना० कलश, कलशा, कलशि, कलशी, कलस, कलसा, कलसि, कलसी, कुट, कुम्भ, घट, घटी, निप १३

**कलिहारी** (औ०) ना० अग्निशिखा, अतिजिह्वा, अनन्ता, करिहारी, कलिहारी, गर्भघातिनी गर्भपातिनी, गर्भनुत, नलपुष्पिका, पुष्पसंचारी, पुष्पसौरभा, प्रमदी, लांगली, लांगलिका, लांगलिकी, वन्हिचक्रा, वन्हिशिखा, विद्युज्ज्वाला, विशल्या, विषल्या, शक्रपुष्पी, शक्रपुष्पिका, हलनाबीरा, हलिनी २१

**कली** (बोड़री) ना० कलि, कलिका, कली, कोरक ४

**कलीनई** ना० जालक, क्षारक, क्षारका ३

**कलीफूलती** ना० कुड्मल, कुड्मल, मुकुल ३

**कलौंजी** ना० उपकुंचि, उपकुंची, कुंची, कुंचिका कुंजिका, बृहज्जीरक, सुषवी ७

**कल्पवृक्ष** ना० कल्पतरु, कल्पवृक्ष, देवतरु, पारिजात, पारिजातक, मन्दार, सन्तान, हरिचन्दन ८

१-कल्प औरदेवतानामोंपर वृक्षनाम

के शब्द लगानेसे कल्पवृक्षके नाम होतेहैं जैसे कल्पतरु, देवतरु आदि ॥

**कल्याण** ना० कल्याण, कल्याणी, कुशल, कुषल, कुसल, भद, भद्र, भविक, भव्य, भावुक, मंगल, शस्त, शिव, शुभ, श्रेयः, श्रेयस्, शं, सस्त, स्वः, स्वा, क्षेम २१

**कवच** ना० उरच्छद, कंककटक, कवच, जगर, जागर, तनुत्र, दंशन, दंसन, वर्म ६

**कवचपहिनेहुए** ना० ऊढ़कंकट, कवचधारी, दंशित, वर्मित, व्यूढ़कंकट, सज्ज, सन्नद्ध ७

**कवावचीनी** ना० कक्कोल, कक्कोलक, कंकोलक, कवाबचीनी, कोशफल ५

**कशेरू** ना० गुण्डकन्द; क्षुद्रमुस्ता २

**कशौटी** ना० कष, कशौटी, निकष, शाण, शान ९ ( येहीशाणके नाम हैं )

**कसाई** ना० कौटिक, मांसविक्रेता, मांसिक, वैतंसिक ४

**कसीस** ना० कशीश, कासीस; कासीसत्रितय ३

**कसौंदीगाजर** ना० कर्कश, काशमर्द, काशमर्द; गाजर, पत्रोपस्कर ५

**कस्तूरियाहरिण** ना० कस्तूरी, कस्तूरिया, गंधी, मुण्डिनी; मुरडी, मृगमात्रिक६

**कस्तूरी** ना० कस्तुरिका, कस्तूरिका; कस्तूरी, नाभिः, मदः, मदनी, मृगः, मृगनाभिः, मृगनाभिनागर, मृगमद, मृगनाभिजा, मृगाण्डजा, ललिता, वेदमुख्या, सहसूभित्, सहस्रवेधी १६

**कहना** ना० कथन, निगद, निगाद ३

**कहाहुआ** ना० अभिहित, आख्यात, उक्त, उदित, कथित, जल्पित, भाषित, लपित

—— का ——

**कांकई ( फल )** ना० कांकई, किंकिणी, ग्रंथिल, दैवतरु, व्याघ्रपाद, व्याघ्रपात् ६

**कांच** ना० कांच, क्षार २

**कांजी** ना० अवन्तिसोम, आरनालक, कांचिक, कांजिक, कांजिका, कांजी, कांजीक, कांजीका, कुञ्जल, कुल्माष, कुल्माषाभिषुत, कल्मास, धान्याम्ल, सौवीर १४

**कांटा** (तौलनेका) ना० एषणिका, कांटा, नराची, नाराची४ (येहीतराजूकेभी नामहैं)

**कांदीबालू** ना० कर्दमक, कांदीबालू, पंक, बालुका, सिकत्य ५

**कांधा** ना० अंश, अंस, कंध, कन्धर, कन्धा, करधर, कांधा, भुजाशिर, भुजासिर, स्कन्ध, स्कंधः, स्कंधस १२

**कांपना** ना० कम्प, कम्पन, कम्पित, वेपथु ४

**कांपनेवाला** ना० कम्पन, कम्प्र, चटल, चपल, चलन ५

**कांपाहुआथोड़ा** ना० आकंपित, आधूत, चलित, धुत, प्रेखित, वेलित ६

**कांशीसदृश** ना० कांसी, तप्तलोमस, सघेचर, साधीतु ४

**कांशीसदृश ( दूसरी )** ना० तुवर, पुष्पका, वस्त्ररागभृक, सीमहे ४

**कांस(तृण)** ना० इक्षुगंधा, काण्डकाण्डक, काशक; काश, काशा, काशी, कास, पोटगल८

**कांसा ( धातु )** ना० कांसा, कांस्य, निजघोष, पंचलोह, प्रकाशक, लोह ६

**काकमांची ( कौआहांडीगोड़ी )** ना० काकजंघा, काकतिक्ता, काकनासा,

काकनासिका, काकप्रिया, काकमाचि, काकमाची,काकमाता;काकांगा, काकांगि काकाजात्तुक, काकांची काका,काकांगी, कौआठोंठी,दासा, दासीध्वांक्षमाची, नदीकांता, पारा, रसायनी, वतपदी, वायसी, समांतिका, सुलोमशा२४

काकभास ना० काकभास,राघुरजमज, शिखावाक्त, संतोगृकी ४

काकरासिंगी ना० ऋषभ,कर्क, कर्कट कर्कशृंगी;कर्कटाह्वा; कर्कटी; कर्कटश्रृंगिका, कर्कटश्रृंगी, कर्कटाख्या,काकड़ाशृंगी काकराशृंगी,कुलीरशृंगी,नतांगी,महाघोषा, वृषः,शृंगनामनी, शृंगी १७

काकुनि ना० ककुनी,काकुनि,कारम्भा, गंधफली, गुन्द्रा,गोवन्दिनी,प्रियक,प्रियंगु, फलिनी, फली,महिला,महिलाह्वया, विश्वकसेना, श्यामा १४

काकोली ना० ककोड़ी,ककोली, कयस्था,काका,काकोल, काकोली, कायस्था, कायस्थिका, मधुरा, वयस्था, वायसोली, वीरा,स्वादुमांसी, स्वादुरसा १४

काजल ना० कुल,कुलत्था,कुलत्थिका कुलाली, चक्षुष्या ५

काञ्चनी (स्वर्णवल्ली) ना० काकवल्लरी, काकायु, काञ्चनी, रक्तफला, स्वर्णवल्ली,स्वर्णवल्लिका ६

कातिक ना० ऊर्ज, कातिक,कार्तिक, कार्तिकिक, बहुल, बाहुल ६

कान ना० कर्ण, कान, शब्दग्रह,श्रव, श्रवण,श्रवसी,श्रुति, श्रोतु, श्रोत्र,श्रोत्र१०

कामदेव ना० अतन, अनंग,अनन्यज, अस्मर, आतमभू, आत्मभू, कन्दर्प,काम, कामदेव, कुसुमधनु, कुसुमेषु, जगद्देतु,झककेतु, झषकेतु, दर्पक, दारन, पंचवाण, पंचसर,पुष्पचाप, पुष्पजनक, पुष्पधनुष, पुष्पधनू,पुष्पधन्वा, प्रद्युम्न,प्रद्विम्न,मकरध्वज, मनजात, मदन, मनमथ, मनमथन, मनसिज, मनोज,मनोभव, मन्मथ, मयन, मानसनिकेत, मार, मीनकेतन, मीनकेतु, मैन, रतिपति, रतीश, वितन, विरहविदारण, विषमवाण, वृष, शम्बरारि, सम्बररिपु; सम्बरारि, स्मर, हरिव्यापक, हृदयनिकेत ५२

१–पुष्पनामोंपर धनुषनामके शब्द,मन नामोंपरनिकेत औरजातअर्थकेशब्द,मछली नामोंपर केतु, बाण नामोंकेपूर्वे पंच और विषम शब्द, रति नामोंपर पति अर्थीशब्द और सम्बरनामोंपर शत्रुअर्थी शब्दलगाने से कामदेवके नाम होते हैं जैसे पुष्पचाप, मानसनिकेत, मनजात, झककेतु, पंचवाण विषमवाण, रतिनाथ, सम्बररिपु आदि ॥

२–कामदेव नामोंपर रिपुअर्थ के शब्द लगानेसे महादेवकेनाम होतेहैं जैसे कामारि

कामी ना० अनुक, अभिक, अभीक, कमन, कमिता, कमू, कामन,कामयिता, कामी,कामुक,पुंश्चल १०

कायफर ना०कट्फल, कायफर,कायफल, कुमुदा, कुमुदिका, कुम्भिका,कुम्भी, कैटर्य, कैडर्य, भद्रवती, भद्रा, महाकुम्भी, श्रीपर्णिका, श्रीपर्णी, सोमवल्क १५

कारण ना० करण,कारण,बीज, हेतु४

कार्यरुकावट ना०अतिबन्ध,प्रतिष्टम्भ; विष्टम्भ ३

कालासाग ना० कालशाक,कालासाग

## कि

किन्नर ना० किन्नर, किम्पुरुष, तुरंगवदन, मयुः ४

किरण ना० अंशु,अभीशु,अर्चि,उस्र, करः, किरण, किरणि, किरन, किर्ण, खेदिष्ट, गभस्त,गभस्ति,गो,दीधत,दीधिति, घृणि, घृष्णि, प्रश्नि, भानुः, मयूख,मयूष, मरीचि, रश्मि, वसु २४

किशान, ना० कर्षक, कार्षक, कृषिक, कृषीवल,क्षेत्रकर,क्षेत्रकृत; क्षेत्राजीवन ७

किसमिस ना० काकलीद्राक्षा, काकोलीद्राक्षा; निर्बीजद्राक्षा, लघुद्राक्षा ४

## की

कीचड़ ना० कर्दम, कीचड़, चहला, चहटा, जंबाल,निषद्वर,पंक,शाद ८

१–कीचड़ नामोंपर जकार लगानेसे कमलके नाम होतेहैं जैसे पंकज, शादजआदि

२-कमल नामोंपर सुतअर्थके शब्दलगानेसे ब्रह्माकेनाम होतेहैं जैसे पंकजसुअन आदि

## कु

कुआर (मास)ना०अश्वयुज,आश्वयुज, आश्विन, इष, इषु, ईष, कुआर,कुआंर ८

कुकरौंधा ना०कुकरोंधा,कुकरौंधा,कुकुन्दर कुकुर,कुकुर गठिवन; ग्रन्थिपर्ण,ग्रन्थिपर्णी, रोमशुक,बर्हिपुष्प, बर्हिः,बर्हिनपुष्प, बर्ह, बर्हि,बर्हिबर्हि;बर्ही,शीर्ण, शुकपुष्प, शुकचञ्चुक,शुक,शुकबर्ह,स्थौणेय,स्थौणेयक२३

कुचिला ना० कारद्रुम, काकतिन्दुक, काकपीलु,काकपीलुक, काकेन्दु, कालतिन्दुक,कालपीलुक, काकाण्ड, काकस्फूर्ज कुचिला, कुलक, कुपीलु, तिन्दुक,तिन्दुकि तिन्दुकी,तिन्दुल,मर्कटतिन्दुक,विषतिन्दुक

कुटकी (औषधि) ना० अशोकरोहिणी, अशोका,कटम्बरा,कटम्भरा,कटुक,कटुकी, कटुका, कटुम्बरा, कटुरोहिणी, कांडरुहा, काण्डेरुहा, कृष्णभेदा,कृष्णभेदी, केदारकुटकी,चक्रांगी, जांगी, तिक्ता, वकुला, मत्स्यशकला,मत्स्यपिता,मत्स्य पित्ता, रोहिणी, शकुलादनी,शकलादिनी, सादनी २९

कुटनी ना०कुटनी,कुट्टनी,शंभली,संभली४

कुण्डल ना० कर्णभूषण,कर्णवेष्टन,कुण्डल३

कुड़ा(वृक्षविशेष)ना०काही,कौटज,कुटज, कुटच;कुलिंग,कूटज,गिरमल्लिका,पांडुरद्रुम, मल्लिकापुष्प, यवफल,वत्सक,वरतिक्त,वत्साह्व,वृक्षक,शक्रभूरुह,शक्र,शक्रद्रुम,शक्रपर्य्याय,शक्रपादप,शक्रशाखी,शक्राशन,शक्राह्वय संग्राहिन;संग्राही; संग्राहिन; संग्राही २४

कुतिया ना० कुकरी, कुक्करी,कुतिया, कुतञ्जका, कौलेयका,कौलया,गृहपालिका, ग्रामसिंहका, पुरोगतिका, भषका, भीषणा, मंडला, मृगदंशिका, शुनका,शुनी, श्वनी, श्वानी, सरमा, स्वनी, स्वानी १०

कुत्ता ना०इन्द्रमहकामुक,कुकर,कुक्कर, कुकुर कुक्कुर,कुर्कुर,कुत्ता,कूकर,कृतज्ञ, कौलेय, कौलेयक, गृहपाला, ग्रामसिंह, पुरोगति, भषक,भीषण, मण्डल,मृगदंशक, शुन, शुनक, शुना, शुनि, शुनु,श्व,श्वा, श्वान्, स्वा, स्वान २८

कुदार ना० अवदारण, कसी, कुदार, कद्दाल, खनित्र ५

कुन्द (पुष्पविशेष) ना० कुन्द, मनोहर, माध्य, वोरट; शुक्लपुष्प, सदापुष्प ५

कुन्दरू ना० आंष्ठोपमफला, कुंदक, कुन्दुरुक, कन्दरू; कुन्दुर, कुन्दुरु, तुण्डकेरी, तुण्डिकेरी, तुण्डी, दंतछदोपमफला, पीलुपर्णी, बिंबिका, बिंबी, भीषण, मुकुन्द, मुकुन्दु; रक्तफला १८

कुंवारी ना० कुआरी, कुमारी, कुवारी, बाला, वासू ५

कुमुदिनी ना० कमोदनी, कुमुत्, मुकुद, कुमुदवती, कुमुदिनी, कुमुद्वती, फफूली ७

कुम्हार ना० कुम्भकार, कुम्भार, कुम्हार कुलाल ४

कुररी (पक्षी) ना० उत्क्रोश, कुरर कुररी ३

कुरैया (औषधि) ना० इन्द्र, कालिंग, कुटज, कुरैया, कूटज, कौट, कौटज, गिरिमल्लिका, पांडुरद्रुम, मल्लिकापुष्प, वत्सक, यवफल, वरतिक्त, वृक्षक, शक्र, शाक्रिभूरुह, शक्रशाखी १७

कुलिंजन (औषधिविशेष) ना० उग्रगंधा, कुलिंजन, कुलींजन, महभरी, सुगंधा

कुलीन ना० कुलसम्भव, कुलीन, बीज्य,

कुलथी ना० कुरथी, कुलत्थिका, कुलथी, कुलत्थ, कुल्माष, कुल्मास, यावक ९

कुल्हारी ना० कुठार, कुठारी, कुदारी, कुदाली, कुल्हाड़ी, कुल्हारि, कुल्हारी, परशु, परश्वध, परस्वध, पर्शु, पर्श्वध, स्वधिति १३ येही फौड़ा (फरुहा) केनामहैं

कुबेर ना० अलकापति, अलकावाडिपति, एकपिंग, एकपिंगल, ऐड़विड़, ऐड़विल, ऐलविड़, ऐलबिल, ऐलविल्य, किन्नराधिप, किन्नरपति, किन्नरेश, कुबेर, गुह्यकेश, गुह्यकेश, गुह्यकपति, गुह्यकेश्वर, द्रव्यद, द्रव्यपति, द्रव्याधीश, धनद, धनपति, धनाधिप धनेश, नरवाहन, पुण्यजनपति, पुण्यजनेश्वर, पुन्यजनेस्वर, पौलस्त्य, मनुष्यधर्म्मा, यक्ष, यक्षपति, यक्षराट्, यक्षराज, यक्षेश, यक्षेश्वर, राजराज, वित्तेश, वैश्रवण, श्रीद, हरसखा, त्र्यम्बकसख, त्र्यम्बकसखा ४६

१ धननामोंपर पतिअर्थ के शब्दलगाने से कुबेरकेनामहोतेहैं जैसेधनपति आदि

कुबेरदूत ना० किन्नर, किम्पुरुष, तुरंगवदन, मयु ४

कुबेरपुत्र ना० कुबेरात्मज, कुबेरतनय, नलकूबर, मनिग्रीव ४

कुश ना० कुथ, कुश, डाभ, दर्भ, पवित्र, यज्ञभूषण, बर्हि, सूच्यग्र ८

कुशलानन्द ना० आनन्दन, आप्रच्छन, आमन्त्रण, कुशलानन्द, सभाजन, स्वभाजन ६

कुसुम ना० कमलोत्तरम, कुसुम, कुसम्भ, कुक्कुटशिखा कुसुम्भ, पावक, पीत, महारंजनम, लट्वा, वन्हिशिख, वस्त्ररञ्जन १०

कुसुमबीज ना० वरटा, वराट्टिका, बरें ३

—कू—

कूजा (पुष्प) ना० अतिकेशर, अलिकुलसंकुला, कुब्ज, कुब्जक, कंटकाढय, खर्व, नलिा, भद्रतरुणी, महासह, महासहा, बृहत्पुष्प ११

कूट (औषधि) ना० आप्य, उत्पल, कुष्ठः, कूट, कौबेर, पाकल, पारिभद्रक, पारिभव्य, पारिभाव्य, रोगाह्वय, वाप्य ११

कूप ना० अन्धु, आवत, उत्स, उदपान,

अदृश्यदात, काट, कातु, कारोतर, कुआं, कुशय, कूआं, कूप, केवट, क्रिवि, खात, प्रहि, वबू, सुद १८

कूला ना० कटिः,कटिप्रोथ,कटिप्रोथौ, कुल्ला, कूल, कूला, प्रोथ, स्फिची ८

—— कृ ——

कृष्ण ना० अद्वैत,अवतारी,असुरदमन, असुरारी,अज्ञात,आग्नेयाम्पात,कंसदमन, कंसनिकन्दन, कंसहतन,कंसाराति,कालीदमन, कालीमदमर्दन, कालीमर्दन, कुंजविहारी, कूबरीपति, कृष्ण, कृष्णचन्द, केशव,केशीदलन,केशीमदमर्दन,केशीमर्दन, केशिसूदन, कैटभमर्दन, कैटभारि, गिरधर, गिरधारी, गिरवरधारी, गोचारण,गोचारी, गोपनन्दन,गोपपति, गोपाल,गोपिकानाथ, गोपिकापति,गोपीजनवल्लभ,गोपीनाथ,गोपीवन्द्य,गोपीजनवल्लभ,गोमतीनाथ,गोमतीपति,गोवरधनधर,गोवर्द्धनधर,गोवर्धनधर, गोवरधनधारी,गोविन्द,घनश्याम, चाणूरनिपाती, चाणूरविघाती, चतुर्वर्गप्रदायक, चन्द्रवंशअवतंश, जगतगुरु, जगन्नाथ, जनार्दन, जीभावन, दधिचोर, दयासिन्धु, दामोदर, देवकीसुत, देवकीसुवन, दैत्यविदारण, दैत्यारि, नटनागर,नटवर,नन्दकिशोर, नन्दनन्दन, नन्दलाल, नन्दसुवन, नारायण,निरालम्बु,पीतपटधारी,पीताम्बरधारी,पूतनाघातन,पूतनादलन,पूतनानाशन, पूतनापतन, पूतनाहतन, प्रभानिधि, प्रभु, प्रभू, प्रलम्बरिपु, प्रलम्बारि,बनमाली,बनवारी, बल्लभलाल,मंजुलग्वाल,मथुरानाथ, मथुरापति, मथुरेश, मदनतात, मदनमदमोचन, मनहारी, मनोरम, मनोहर,माखनचोर, मोहन, यदुकुलपति, यदुकुलभूषण, यशुदानन्दन, यशुदासुत, यशुमतिबाल, रमानाथ, रमापति, राधापति, राधारमण, राधिकावल्लभ, रामानुज, रुक्मिणिपति, रुक्मिणीनाथ, रुक्मिणीरमण, लक्ष्मीपति, बंशीधर,बकारि,बकारी,वायसारि,वासुदेव, विष्णु, विहारी, वीरवर, बृजनाथ,बृजपति श्याम, श्यामघन, श्रीकंत, श्रीधर,श्रीनाथ, श्रीपति, सुखकारी, सुरपतिमदभंजन,सुरपतिमदमोचन,स्वयंश्री,हंसद्युति,हरि,त्रिभंग, त्रिभंगी १३५

१-जोविष्णुके नामहैं वेही श्रीकृष्णके भी नाम हैं ( विष्णुके नाम देखो )

२-कंस, काला, कैटभ, दैत्य, पूतना, बक, वायस नामोंपर नाशन अरि और मर्दन अर्थके शब्द गिरनामोंपर धरअर्थके शब्द गोनामोंपर चारण अर्थके शब्द,नन्द यशोदा, और देवकी नामों पर सुतअर्थ के शब्द, माखन नामोंपर चोरअर्थके शब्द यदु, और चन्द्रवंश नामोंपर नाथ और भूषण अर्थकेशब्द गोपी,राधा और रुक्मिणी नामोंपर पतिअर्थके शब्दलगानेसेश्रीकृष्णके नाम होते हैं ॥

कृष्णागरु ना० अगुरु,अनार्जक,अनार्यक,अनार्यज,काकतुण्ड,कृमिज,कृमिजग्ध, कृष्णअगरु, कृष्णागरु, विश्वरूपक ९

केकड़ा ना० करकट, करकड़, कर्कट, कर्कटक, कुरुविल्ल, कुरुविल्लक,कुलिर, कुलीर, केकड़ा, वृश्चिक, षोड़शांघ्रि ११

केंचुआ ना० किञ्चलुक, किञ्चलूकन,



किंचिलिक, किंचुल, किंचुलुक, किंचुलूक, गण्डूपद, महीलता, शूककीट ९

केंचुल (सांपकीखाल) ना० कंचुक, कंचुल, केंचुल, निर्म्मोक ४

केतकी ना० केतकि, केतकी, क्रकचच्छद, तृणद्रुम, सूचिपुष्प, सूचीपुष्प ६

केवड़ा ( पुष्पप्रसिद्धि ) ना० केतक, केवड़ा, केवरा, क्रकचच्छद, जम्बुक, पुष्पचामर, सूचिपुष्प, सूचिकापुष्प ८

केवाच ना० अजरा, अजहा, अध्यण्डा, अव्यंगा, अव्यंडा, आत्मगुप्ता, ऋष्यप्रोक्ता, कण्डूकरी, कण्डुरा, कण्डूरा; कपिकच्छु, कपिकच्छुरा, कपिकच्छू, कपिलता, कवांच, केमाच, केवांच, केंच, कौंछ, क्यवांच, गात्रभंगा, गुप्ता, चण्डा, जड़ा, दुस्पर्शा, प्रावृषायणी, मर्कटी, लांगली, शूकशिम्बा, शूकशिम्बी, शूकशिम्बि, शूकशिम्बी, सद्यःशोथा स्वर्णगुप्ता १०

केला ना० अंशुमत्फला, अंशुमतीफला अंसुमतफला, अजादिमान, अम्बुसारा, ऊरुस्तंभा, कदल, कदला, कदली, कष्ठील, काष्ठीला, करटाप, केरा, केला, गुच्छदंतिका, गुच्छफला, ततपत्री, पतच्छदा, बारणा, बारणबुसा, बारबुसा, भानुफला, मंजिफला मोचा, रम्भा, लोचक, वारणबुसा, वारनबुसा, वीरा, सकृत्फला, संतर्पण; सुपुष्पी; हस्तिविषाणी ३३

केवाड़ा ना० अरर, अररि, अररी, कपाट, कपाटी, कवाट, कवाटी, केवाड़, केवाड़ा ९

केशर ना० अग्निशिख, अग्निशेखर, काश्मीर, कान्त, कावेर, काश्मीरजन्म; काश्मीरजन्मन, काश्मीरजन्मा, काश्मीरी, कुंकुम, कुसुमात्मक; केशर, केसर; खल; घसृण, घस्र, घुसृण, चारु, धीर, पिशुनपीतक, पीतकावेर, वर, बल्हिक, रक्त, रक्तचन्दन, रुधिर, लोहितचन्दन, वर, वरेण, बर्ण, बाल्हिक, बाल्हीक, शोणित, संकोच; संकोचपिशुन ३७

—— कै ——

कैथ (वृक्ष व फल) ना० कपित्थ, कपिप्रिय, कवित्थ, करवल्लभ, करजफलक, काठिन्यफल कैत, कैथ, कैथा, खरपादाढ्य; ग्राहिफल, ग्राहिन, ग्राही, दधित्थ, दधिफल, दन्तशठ, दवित्था, पुष्पफल, मन्मथ, लिङ्गक; लिङ्गवर्द्ध; सम्भव्य; सुरभिच्छद २३

कैदी ना० कीलित, कैदी, बन्दी, बंधुआ, बद्धः, संयत ६

—— को ——

कोढ़ी ना० कुष्टि, कुष्टी, कुष्ठ, कोढ़ि, कोढ़ी, मंडलक, श्वित्र, श्वेत, श्वेत्र ९

कोण ( दिशाकामध्य ) ना० अपादिश, कोण, कोन, प्रदिक्, विदिक् ५

कोदौं ना० कुद्रव, कोदव, कोद्रव, कोदौं, कोरदूष, कोरदूषक ७

कोदौंवन ना० उद्दाल, बनकोद्रव २

कोमल ना० कोमल, मंजुल, मृदु, मृदुल, सुकुमार ४

कोयली ना० अम्बुखण्डन, अहारी, आहारी, कलकण्ठ, कलरव, कोकिल, कोकिला, कोयल, कोयली, ताम्राक्ष, परभृत, परिभृत, पिक, पिकी, पुरपुष्ट, मधुदूत, मधुदूतक, रक्तदृग; वनप्रिय १९

कोशाम्रवृक्ष ना० कृमिवृक्ष,कोषाम्र, कोशाम्र, घनस्कन्ध,सुकोशक, क्षुद्राम्र ६

कोहड़ा ना० कुम्हड़ा,कुष्माण्ड,कुष्माडक कूष्माण्डक, कोहड़ा, गंगाफल, घृणावास, पुष्पफल,पीतपुष्प,बृहत्फल,सीताफल १२

कोहड़ाभूमिउजला ना० अश्वगंधिका, भूमिकोहड़ाश्वेत, महाश्वेता, श्वेतभूमि - ष्माण्ड, क्षीरविदारी, क्षीरवल्ली,क्षीरवि- दारिका, क्षीरशुक्ला ८

कोहड़ाभूमिकाला ना०इक्षुगंधा,कृष्ण भूमिकुष्माण्ड, क्रोष्ट्री,विदारी,क्षीरशुक्ला,

कोहनी ना० कफणि,कफणी,कफोणि, कफोणी, कूपरा, कूर्पर, केहुनी, कोहनी, टिहुनी ६

——ॐ कौ ॐ——

कौआटोढ़ी ( औषधिविशेष ) ना० काकनासा; काकतुण्डफला, काकांगी;कौ- आटोड़ी, कौआढोढ़ी ५

कौंधा ना० इरंमद, कौंधा,मेघज्योति३

कौआ ना० अरिष्ठ,अर्छी,आत्मघोष,आत्म घोषा,इकदृग,इकनैन,एकदृष्टि,एकनेत्र,एकाक्ष करट,कालिभुक,काक,काग,कौआ,काग,गूढ़ कामी, चतुरद्विज, चिरंजीवी, द्रोण;ध्वांक्ष ध्वांक्ष, परभृत, पिकापिता, बलभाग,बलि- पुष्ट, बलिभुक, मौकली, मौकुलि, मौकुली, वायस, सकृतप्रज, सकृत्प्रज ३२

कौआकाला व डोम ना० काकोल, द्रोण, द्रोणकाक ३

कौआजल व धुमिला ना० कालक- एठक, जलकाग, दात्यूह, दात्यौह ४

कौडिल्लापक्षी ना०करटु,करेटु,कर्क- राटु, कर्करेटु ४

कौड़ी ना० कपर्दी, कपर्दी,कौड़ी,चरा- चर, लघुशंखनक, वारिशुक्त, वराटिका, शम्बूक, क्षुल्लक ६

क्रकर ( करकौंच पक्षी ) करकरेटु, करेटुक, करेडुक, क्रकण, क्रकर ५

क्रीड़ामात्र ना० केलि, केली, क्रीड़ा, खेल, खेला, द्रव, नर्म्म, परिहास,परीहास, लीला १०

क्रोध ना० अमर्ष,आकर्ष, आमर्ष,एहस्, कोप, क्रुध, क्रुधा, क्रोध, क्षोभ, जूर्णि, तपुषी, तम, त्यज, पापपितु, प्रतिघ, भाम, मन्यु, रुट्, रुष, रुषा, रोष, हर, हृणि, हेल, ह्वर २५

क्रोधी ना० अमर्षण, आमर्षण,कोपन कोपी,क्रोधन,क्रोधी,क्षोभी,तापुषी,तामसी, भामी, रुषी, रोषी १२

——ॐ ख ॐ——

खच्चर ना० अश्वतर,खच्चर,वेगसर,

खजांची ( रूपाका अधिकारी ) ना० टंकपति, नष्किक, रूपाध्यक्ष ३

खजाना ना० निधि, शेवधि, सेवधि३

खजुआना ना०कण्डू, कण्डूया,कण्डू- लि, खर्जू ४

खजुली ना० कच्छू,खर्जू,खाज, पामन्, पामा, पामानो, पामे, विचर्चिका ८

खजूर ना०खरजूर,धनामय,दुरारुहा२

खड़ंचा ना० किकोदिव, किकोदिवि, खञ्जन, खंजरिट, खंजरीट, खड़ंचिरा,

खड़रिच, खड़रिचा, खड़ैंचा, चौंड़ाखा, ममोला ११

**खण्डित** ( कटाहुआ ) ना० कृत्त,खण्डित, छात, छित, छिन्न, दात, दित, लून, वृक्ण ९

**खपरा** ( कड़ाह जिसमेंचबेनाभूनाजाता है ) ना० अम्बरिष, अम्बरीष, कड़ाह, खपरा, भ्राष्ट्र ५

**खरपतिहा** ( पानीकेखर ) ना० अतिछत्र, छत्रा, पालघ्न, भूस्तृण, मालातृण५

**खरबूजह** ना० खरबूजह,खर्बूजा,दशांगुल षड्भुजा,षड्डेषा,षण्मुखा ६

**खरी** ना० खरी, खल, तिलकाकिट्ट, तिलपिष्टक, पतल ५

**खवैया** ना० अद्मर, घस्मर, भक्षक, भक्षणशील ४

**खस** ना० अभय,अमृणाल,अवदान,अवदाह,इष्ट,इष्टकापथ,उशीर,उशीरक, उषीर उसीर, कम्भु, खस, खसखस, जलाशय, नलद,मृणाल,लघु,लय,लघुलय,लामंजक, वीर,वीरण,वीरतर, शीघ्र, शीतमूल, शीतल; समगंधिक, सेव्य, हरिप्रिया २७

—— खा ——

**खांड** ना० खण्ड,खांड़,फाणित,माधवी, मत्स्यण्डी शकर,शर्करा ७

**खांसी** ना० काश,कास,खांसी,खोखी, क्षवथु ५

**खादित** ( खायाहुआ ) ना० अन्न, अभ्यवहृत,अशित,खादित,गिरित,गिलित, गूस्त, ग्लस्त, चर्वित,जग्ध,जग्ध,प्रत्यवसित,प्सत,भक्षित,भुक्त,लिप्त,लीढ़ १७

**खारी** ना० (कटुआलोन,खारी,वक्षुक,

**खाल** ना० असृग्धरा,असृग्धारा,खाल चाम, त्वक, त्वच; त्वचा ७

**खाली** ना० तुच्छ, रिक्त, रिक्तक, शुन्य, शून्य ६

—— खि ——

**खिन्नी** ( फलवृक्ष ) ना० अध्यण्ड खिन्नी, खिरनी, खिरिणी, फलाध्यण्ड, राजादन, राजादनफल, राजन्य,क्षीरिका, क्षीरी, क्षीरवृक्ष, क्षीरशुक्ल १२

**खिरैंटी** ( औषधि )ना० ओदनी, खिरहिट्टी, भद्रौदनी, समंगा ४

—— खी ——

**खीर** ना० खीर, जाउर, जाउरि,परमअन्न, परमान्न, परमान्ना, पायस,क्षीरतन्दुल, क्षीरतन्दुला, क्षीरिका १०

**खीरा** ना० कंटकीलता, कंटकिफल, खीरा, मूत्रफला, मूत्रल,सुधावास,सुशीतल, त्रपुसी, त्रपुष; त्रपुषी, १०

—— खू ——

**खूंटी** ना० विहंगिका, विहंगिमा;भारयष्टि; भारयष्टी ४

**खून** ना० अश्र; असृक;असृज;अस्र, कोणप;क्षतज;क्षतजात;रक्त;रुधिर;लोहित;लोहू;शोणित;शोनित; क्षतज,क्षतजात.

—— खे ——

**खेत** ना० केदार, खेत,वप्र,क्षेत्र ४

**खेतकाटना** ना० अभिलाव;लव;लवन; लवनी ४

**खेतजुते** ना० कृष्ट;शीत्य;सीत्य;हल्य ४

खेततीनबारके जुते ना० तृतीयाकृत, त्रिगुणाकृत, त्रिशीत्य,त्रिसीत्य,त्रिहल्य५

खेतदोबारकेजुते ना०द्विगुणाकृत,द्विती याकृत,द्विशीत्य,द्विसीत्य,द्विहल्य,मम्बाकृत

खेल ना० कुतुक, कुतूहल, कौतुक, कौतूहल, क्रीड़ा, खेल ६

खेवैया ना०नियाम,नियामक, नियामका पोतवह, पोतवहा,पोतवाहा ६

—— खै ——

खैर ना० कंटकी, काण्टन, कत्था, खदिर,खयर, खैर, बहुशल्य, बालतनय, बालदलक, बालपत्र, बालपत्रक, यज्ञिय, रक्तसार ११

खैरउजला ना० कदर, कार्मुक, कुञ्जकण्टक, खादिर, खदिरोपम, खयरसार,खैरश्वेत, ब्रह्मशल्य, श्वेतखयर, श्वेतसार,श्वेतसारक,सोमवल्क, सोमवल्कल, सोमसार, हिमालय १५

(इसको पपरियाकत्था भी कहते हैं)

खैरकाला ना० दुग्टुक,तमाल,तिक्तक

खैरलाल ना० अरुस्, असृक्खदिर, ताम्रसारक, याज्ञिक, यूपद्रुम, रक्तखदिर, सुसार ७

खैरदुर्गंध ना० अमरज, अरिम, अरिमेदक, आसमेद, अहिमार, अहिमारक, इरिमेद,कालस्कंध, कैडर्य्य, खदिरपत्रिका गायत्री, गिरिमेद, गोधास्कन्ध, पत्रतरु, महासार, विटखदिर, सारखदिर १७

खैरवृत्त ना० अरिमर्शित,गायत्री, गायत्रिन् जिह्मशल्य,जिह्वाशल्य, तिक्तसार, तिक्तसाक,दन्तधावन,प्रियसख,मदन,मदनक,यज्ञांग,यूपद्रु,रागचूर्ण,सुशल्य,क्षितिक्षम

—— खो ——

खोजा (नपुंसक जो रनिवासमें रहते हैं) ना० वर्षवर, शंड, शंढ,षंड, षंढ ५

खोवा ना० किलाट,खोवा,खोहा,मावा, क्षीरविकृति ५

—— ग ——

गंवार ना० अविनीत, गंवार,दुर्विनीत, समुद्धत ४

गगनधूरि ( रेणुका ) ना०अभीष्टा, कपिला,कपिलोमा, कांता, कृतान्ता,कौंती, खरनादिनी, ज्योत्स्नी, द्विजा, धर्मिणी, नन्दिनी,पाण्डुपत्नी, पाण्डुपुत्री, ब्रह्माणी, भस्मगंधा, भस्मगन्धिका, भस्मगंधिनी, भस्मगर्भा,महिला,रामजननी,राजपुत्री,रेणु रेणुका, वरात्करी, सुपर्णिका हरेणु, हरेणुका, हिमा, हेमगन्धिनी २९

गंगा ( नदीप्रसिद्ध ) गंग, गंगा,जन्हुतनया, जान्हवी, ध्रुवनन्दा, निगमनदी, निर्जरनदी, पावनी, भागीरथी, भीष्मसू, मन्दाकिनी, माहेश्वरी, लोकउद्धारनी,विश्वंदवधनी, विश्वेश्वरी,विष्णुपदी,विष्णुपादोदकी, शैलजा, शोकहा, सुरधुनि,सुरानिम्नगा, सुरसरि, त्रिपथगा, त्रिस्रोता, त्रैतापनाशिनी २५

१-देवता नामों पर नदीनाम के शब्द लगाने से गंगाके नाम होतेहैं जैसे देवनद, देवापगा, सुरसरि आदि ॥

गजपीपर व छोटीपीपर ना० इभकणा इभोषण, कपिवल्ली, कपिल्लिका, करिपिप्पली, कुंजरपिप्पली, कोलवल्ली,गज

पिप्पली, गजपीपरि, चव्यजा, चव्यफल, छिद्रबैदेही, तेजोवती, भव्या, वर्तुली, दशिर वशीर, वसिर, वारणपिप्पली, शनकावाडि; शकु लादनी शैलजा, श्रेयशी, स्थूलवैदेही, स्थुला

**गझिन** ना० गझिन, घन, निविड़, निरंतर, सघन, सान्द्र ६

**गटई** ना० कण्ठ, कण्ठा, कण्ठी, गटई, गल, गला, नटई ७

**गठिवन** ना० कुशपुष्प, गठिवन, गुच्छक गुत्थक, गुत्स, गृन्थिपर्णी, ग्रंथि, ग्रंथिक, ग्रंथिपर्ण, ग्रंथिवर्ही, ग्रंथिवार्हिन्, तृणपुष्प, तैलपर्णक, थुनेर, नीलपुष्प, मरुत, वर्ह, वार्हि, वार्हिस्, वर्हिकुसुम, वार्हिपुष्प, वार्हिःपुष्प, शीर्ष; शुक, शुकच्छद, शुकपुच्छक, शुकपुष्प, शुकवर्ह, सुगन्ध, स्थौणेय, स्थौणेयक ३१

**गडासी** ना० खन्ता, खन्ती, गडासी, स्तम्बघन, स्तम्बघ्न, स्तम्बहनन, स्तम्बहननी

**गडुआ** ना० आरु, आल, आलु, कर्करी, गलन्तिका ५

**गड़ेरिया** ना० अजाजीव, अजापालक, जावाल

**गणदेवता** ना० अनिला-४९, आदित्या १२, आभास्वरा-६४, तुषिता-३६, महाराजिका व महाराजिका २ से २०, रुद्रा-११ वसवः८, विश्वे-१३। (बहु० विश्वे वा विश्वेदेवा) साध्या १२

**गणेश** ना० इकदन्त, एकदन्त, एकरद, एकरदन, एकदशन, गजबदन, गजानन, गणनाथ गणपति, गणराउ, गणराज, गणाधिप, गणेश, गिरिजांगज, गिरिजानन्दन, गिरिजासुअन, गिरिजासुत, गौरिसुत, गौरीसुत, द्वैमातु, द्वैमातुर, मूषकवाहन, लम्बोदर, विघ्ननिघन, विघ्नराज, विघ्नेश, विनायक, शम्भूसुत, शिवसुत, शुभकरण; हरतनय, हरसुत, हेरम्ब ३३

१-गणशब्दपर पतिअर्थके शब्द, पार्वती और महादेव नामोंपर सुतअर्थकेशब्द, और मूषक नामोंपर वाहनअर्थ के शब्दलगानेसे गणेशजीके नामहोतेहैं (नामसंज्ञादेखो)

**गंडीरशाक** ना० गण्डीर, गण्डीरशाक, समष्ठिला, समष्ठीला ४

**गदहपुरैना** (उजला) ना० गदहपुरैना, गदहपूर्ना, गोफघ्नी, चिराटिका, दीर्घपत्रिका, देववल्लभ, पुनर्नवा, प्रत्यंगिरा, प्रावृषायणी, मण्डलपत्रिका; वर्षागी, विशाख वैशाखी, शशिवटिका, शिवाटिका, शोथघ्नी, शोफघ्नी, श्वेतमूला, सांठ १९ (इसीकोपत्थरचट्टा या विसखपराभी कहते हैं)

**गदहपुरैना** (लाल) ना० कठिल्लक, क्रूरा नव, पुनर्नव, पुनर्नवा, भौम, रक्तगदहपूर्ना, रक्तपुनर्नवा, रक्तपुष्पा, रक्तवर्षाभू, लोहिता, वर्षकेतु, वर्षाभव, विषघ्नी वृषकेतु, शिलाटिका, शोणपत्र, शोथघ्नी, शोफघ्नी, सारिणी, क्षुद्रवर्षाभू

**गदहा** ना० खर, गदहा, गधा, गर्दभ, गर्धव, चक्रीवान, दुर्गम, बैसाखनन्दन, राशभ, रासभ; वारवहा, वालेय १२

१—बैसाख नामोंपर सुतनामके शब्द लगानेसे गदहाके नाम होतेहैं उनको स्त्री लिंग आदेशकरनेसे गदही के नाम होतेहैं जैसे बैसाखनन्दन वैशाखनन्दिनी आदि॥

**गन्धक** ना० कीटघ्न, क्रूरगंध, गंधक, गन्धपाषाण, गन्धमोदन, गंधाश्मा, गन्धाश्मन्

गन्धिक, गिरिजबीज, दिव्यगंध, देवीबीज, दैत्येन्द्र, धातुवैरिन्, धातुवैरी, पामघ्न, पामारि, पीतक, बलि; बलिरस, रसगंध, शुकपुच्छ, शुल्वारि, सुगन्ध, सुगन्धक, सुगंधिक, सौगंधिक २६

गन्धपसारण (औषधि) ना० गन्धप्रसारिणी, गंधभद्रा, गंधशुण्ड, गन्धाढ्या, गन्धाली, चारुपर्णी, पसरन, पूतिपत्रिका, प्रतापनी, प्रभद्रा, प्रबला, प्रसरा, प्रसारिणी; बला, बल्या, भलता, भद्रालपत्रिका, भद्रालपत्री, भद्रकाली, भद्राली, भद्रा, भद्रपर्णी, भद्रोत्कट, राजपर्णी, राजबला, शरणा, शरणी, सरणि, सरणी, सरा, सारिणी, सुप्रसरा ३२

गन्धरस ना० गंधरस, गोप, गोस, गोसशशः, पिण्ड, पिण्डगोस, प्राणः; बर्बर, बोल, रसः, रसगंध, व्रणारि; शश १३

गन्धर्व ना० चित्ररथ, तुम्बुरु, विश्वावसु, हहा, हाहा, हाहास, हुहु, हूहू ८

गरगरैया ना० गरगरैया, गौरैया, चटका, चिड़ी ४

गरगरौआ ना० कलविंक गृहचिड़ा, गौरौवा, ग्राम्या, चटक, चिड़ा ६

गरहेडुआ ना० कुन्त, गवेडु, गवेधु, गवेधुका, हिंस्रा, क्षुद्रा ६

गरुड़ ना० उरगारिपु, उरगारि, खगपति, खगेश्वर, खगेश, गरुड़, गरुत्मान, तार्क्ष, तार्क्ष्य, नागांतक, पन्नगासन, विष्णुरथ, वैनतेय, सुपर्ण, सुरेशजित, हरियान १६

१-सर्पनामोंपर शत्रुअर्थके शब्द और हरि नामोंपर वाहन अर्थके शब्दलगानेसेगरुड़ के नामहोते हैं जैसे नागांतक, हरियान

गर्भ ना० गर्भ, दोहद, दोहदलक्षण, दोहल, पेट, भ्रूण, हमल ७

गर्भपहिला ना० उपसर, प्रजन, प्रजनन, प्रथमगर्भ ४

गर्भस्थान ना० गर्भस्थान, गर्भागार; गर्भाशय ३

गर्भिणीस्त्री ना० अन्तर्वत्नी, आपन्नसत्त्वा, गर्भिणी, गुर्विणी, दोहदवती, दोहदिनी, दोहलवती, श्राद्धालु ८

गर्भिणीस्त्री की इच्छा ना० दोहद, दोहल, दोहला ३

गर्मथोड़ा ना० इषत्उष्ण, कदुष्ण, कवोष्ण, कोष्ण, मन्दोष्ण ५

गर्मबड़ा ना० अतिउष्ण, खर, तिग्म, तीक्ष्ण

गर्मीऋतु ना० उष्ण, उष्णक, उष्णागम, उष्णोगम, उष्णोपगम, ऊष्ण, ऊष्णक, ऊष्णागम, ऊष्णोगम, ऊष्णोपगम, ऊष्मा, ऊष्मान, गर्मी, ग्रीषम, ग्रीष्म, ग्रीष्मऋतु, तप, तपस, निदाघ १९

गला ना० कण्ठ, कण्ठा, कण्ठी, कंधर, कन्धरा, कपोलयान, गरदन; गर्दन, गल, गला, ग्रीवा, धमनल्ल, धमनी, शिरोधर, शिरोधरा शिरोधि १६

गली ना० खोरि, खोरी, गली, प्रतोली, रथ्या, विशिखा, वीथिका, वीथी ८

गलीकोटकी ना० कोटमार्ग, दुर्गसंचर; संक्रम, संक्राम ४

गली गांवके भीतरकी ना० प्रतोली, रथ्या, विशिखा ३

गहना (जेवर) ना० अभरण, अलंकार

आभरण, परिष्कार, परिस्कार, भूषण, मण्डन, विभूषण ८

गहनाआदिसे अतिशोभित ना० भ्राजिष्णु, रोचिष्णु, विभ्राजी, विभ्राट ४

गहनापहिरनेवाला ना० अलंकारिष्णु, अलंकर्ता २

गहनापहिरेहुए ना० अलंकृत, परिष्कृत परिस्कृत, प्रसाधित, भूषित, मण्डित ६

गहनापहिरनेकीशोभा ना० आकल्प, नेपथ्य, प्रतिकर्म, प्रसाधन, वेश, वेष ६

गहिरा ना० गभीर; गम्भीर, निम्न ३

—— गा ——

गांजा ना० गञ्जा, गांजा, गांझा, गांधारी गृञ्जन, तारिता, मादनी, सम्विदामंजरी, हर्षिणी।

गांड़ (मलत्यागस्थान) ना० अपान, गुद, गुदा, पायु ४

गांड़रघास ना० अतितीव्रा, गण्डदूर्वा, गण्डाला, गांड़र, ग्रन्थिदूर्वा; ग्रन्थिपर्णी; ग्रंथिमूला; ग्रंथिला; जलस्था, तीव्रा, नाडी, मत्स्याक्षी, मीननेत्र, मीनाक्षी, वीरण, वीरतर, श्यामकाण्डा, श्यामग्रंथि, शकुलाक्षक, सूचीपत्रा

गाजर ना० गर्ज्जर, गाजर, ग्रंथिमूल, धेनुडुग्धकर, नारंग, पिण्डमूल, पीतकन्द, पीतमूलक, वर्तुल, सुपीत, सुमूलक, स्वादुमूल १२

गाय ना० अघ्न्या, अर्ज्जुनी, इड़ा, इरा, उस्रा, गाय, गया, गो, गौ, जगती, मही, माता, माहेयी, रोहिणी, शकरी, शृंगिणी, सुरभि, सरभी, सौरभेयी १९

गायत्री ना० अनुष्टुप, अनुष्टुभ, आद्यछन्द, उष्णिक, उष्णिकह, उष्णिग, गायत्री, गायत्री, बृहती ६

गारुड़ी (सांपझारनेवाला) ना० अहितुण्डिक, अहितुण्डिकि, आहितुण्डिक, गारुड़ी, व्यालग्राह, व्यालग्राही, सर्पग्राही, सांपग्राही ८

१-सांपनामोंपर ग्राहीअर्थके शब्द लगानेसे गारुड़ीके नाम होतेहैं जैसे अहिग्राही॥

गाल ना० कट कपोल, गण्ड, गाल ४

गालमें चिन्हबनाना ना० आस्यपत्र, पत्रलेखा, पत्रवल्ली, पत्रांगुलि, पत्रावली, मकरपत्र ६

गालीदेना ना० अभिषंग, अभीषंग, आक्रोशन ३

गावजबां ना० गोजिह्वा, गोजिह्विका

—— गि ——

गिद्ध पक्षी ना० करागस, गिद्ध, गीध, गृद्ध, गृध्र, दाक्षाय्य, दूरदर्क, शकुनि, शकुनी, सुदृष्टि, सुदृष्टी ११

गिरना ना० अवनय, अवनाय, निपातन नियोतन ४

गिरगिट ना० कृकलाश, कृकलास, कृकुलास, गिरगिट, घिर्गिट, शरट, शरठ, सरठ८

—— गी ——

गीला ना० आर्द्र, उत्त, क्लिन्न, तिमित, समुन्न, सार्द्र, स्तिमित ७

गीलाकरना ना० तेम, समुन्दन, स्तेम ३

—— गु ——

गुच्छा ना० गुच्छ, गुच्छक, गुच्छा, गुत्स, गुत्सक, स्तबक ६

गुड़ ना० अमृतसार, इक्षुरसक्वाथ, इक्षुसार किण्व, खंडज, द्रवज, मादक, रसज, रसपाकज, सुराबीज, स्वादुखण्ड ११

गुड़हर (पुष्पप्रसिद्धि) ना० अर्कप्रिया, उड्र,ऊर्ध्वपुष्प,ओड़हुल, ओड्र,ओड्रपुष्प, ओड्रफुल, ओड्राख्या,गुड़हर,गुड़हल,गुड़पुष्प, जपा,जया, जयापुष्प, जवा, जवापुष्प, ताम्रवर्णा, नाड़ेयी,पिएड, प्रातिका, रक्तपिण्ड, रक्तपुष्पी, रागपुष्पा, वरासन हेमपुष्प, त्रिसंध्या २६

गुएडालावृक्ष ना० गुएडाला, जलाशया

गुथाहुआ ना० गुथित,गुफित,गुम्फित, ग्रथित,ग्रन्थित,दृब्ध,मर्दित, मथित,संदित, संमिलित १०

गुप्ती ना० इली,ईलि,ईली, करपालिका, करवालिका, खांड़ा, गुप्ती ७

गुफा ( बनाईहुई ) ना० कंदर,कंदरा, कंदरी,गह्वर, गुहा, दरा, दरी ७

गुफा ( बेबनाईहुई ) ना० गह्वर, गुहा, देवखात, बिल ४

गुर्च ना० अनन्ता, अमरा, अमृत,अमृतवल्लरी, अमृतवल्ली, अमृतसम्भवा, अमृता, उद्धारा, कुण्डली, कुण्डलिनी, गिलोय, गुड़ची, गुडुची, गुडूची, गुरुचि, गुर्च,चक्रलक्षण,चक्रलक्षणिका,चन्द्रहांसी, चन्द्रा, छद्मिका, छिन्नरुहा, छिन्ना,छिन्नारुहा,छिन्नारूहा,छिन्नोद्भवा, जीवंती, जीवन्तिका, ज्वरघ्न, ज्वरविनाशिनी, तंत्रिका, तंत्री, तिक्तपर्वा, तिक्तपर्वन्, देवनिर्मिता, धीरा,निर्जरा, पामरोद्धारा, पित्तघ्नी, पित्तघ्नीलता, भिषक्प्रिया, मधुपर्णिका,मधुपर्णी,मंडली, रसायनी,वत्सादनी वत्सादिनी, वयस्था, वरा, वातपित्तारि, विशल्या, विषघ्ना,शशिलेखा शुद्धवल्लिका, सुरकृता,सुधा,सोमवल्ली,सोमवल्लरी,सोमा

गुर्ज ना० गुर्ज, तोमर,शर्वला,सर्वला४

गुलसकरी ना० अतिबला, अनिष्टा, खरगंधनिभा,खरगंधा,खरधन्तातिका,खरवल्लिका, गंगेरुकी गंगरन, गवेधुका,गवेशका, गुल्य,गोरक्षजम्बु, गोरक्षतण्डुला, चतुष्पला, झषा, देवदण्डा; नागवला, भद्रोदनी,महाशाखा, विश्वदेवा, ह्रस्वगवेधुका; ह्रस्वा २२

गुलाब(पुष्पप्रसिद्धि) ना०अतिमंजुला, कर्णिका,गंधाढ्या,चारुकेशरा,चारुकेशरी, तरुणी, तर्पिणी, पाटल,पुएडर्य, पौंडार्य, मपौंएडरीक;महाकुमारी,लक्षपुष्पा, लक्षाढ्या, लाक्षा, शतपत्री, शतपत्रिका; शतपुष्पी, सवृत्ता,सुशीता, स्थलकमल २१

गुह (पुरुषमल) ना०अन्नमल,अवस्कर, उच्चार, गुह, गूथ, पुरीष,वर्च्चः,वर्चस्; वर्चस्क, विट्, विड, विश, विष, विषा, विष्टा, विष्ठा, शकृत्, शमल, सकृत १९

——❀ गू ❀——

गुगूर ना० उदूखल, उद्दीप, उलूखल, उलूखड, उलूखलक, उष, कुम्भ,कुम्भी, कुम्भोल,कुम्भोलूखल,कुम्भोलूखलक,कुस्त, कौशिक, खलक, गुग्गुर, गुग्गुल, गुगुर, ग्रंथिक, जटाल,जटायु, दिव्य, दुर्ग,देवधूप, देवेष्ट,नक्तंचर,निशाकट, पलंकष,पलंकषापुरः,भवाभीष्ट,भूतहर,मरुद्विष्ट, महिषाक्ष, माहेषाक्षक,महिषाक्षि,यवनद्विष्ट,यक्षधूप, यातुघ्न, रक्षोहा,रमावेष्ट, रक्षोहन्, रूक्षगंधक, वर;शिव; श्यामा, सर्वसह ४६

गूमावृक्ष ना० एकष्ठील, एकष्ठीला,

कुम्भयोनि, कुम्भयोनी, कुम्भयोनिका, कुम्भिका, कुरुम्बा, कुरुम्बिका, गुम्मा, गूमा, गोमा, गोशीर्षक, ग्रीष्मसुन्दरक, चित्रपत्रिका, चित्रपर्णी, चित्रालुप, देवकुरुम्ब, द्रोण, द्रोणपुष्पी, द्रोणा, पाशुपत, फलेपुष्पा, बक, बसु, बुक, वसुक, वसूक, शिवमल्ली, सुपुष्पी, क्षवपत्री ३०

गूमाबड़ा ना० महाद्रोणा, महाद्रोणी २

गूलर ( फल ) ना० कांचन, गूलर, जंतुफल, पुष्पशून्य; सुचक्षुः; सुचक्षुस् ६

गूलर ( वृक्ष ) ना० उडुम्बर, उदम्बर, उदुम्बर, कांचन, कृमिकण्टक, खरदला, गुलरी, गूलर, गूलरि, गूलरी, जंतुफल, धर्मपत्र पवित्रक, पाणिभुक्, पाणिभुज्, पुष्पहीना, पुष्पशून्यवृक्ष, ब्रह्मवृक्ष, यज्ञयोग्य, यज्ञसार, यज्ञांग, यज्ञीय, यज्ञोदुम्बर, शीतवल्क, सदाफल, सुप्रतिष्ठित, हेमदुग्ध, हेमदुग्धक, हेमदुग्धिन्, हेमदुग्धी, क्षीरिवृक्ष, क्षीरी, क्षीरिन्, क्षेमफला, क्षेमाफला ३५

—— गे ——

गेंद ना० कन्दुक, गेण्डुक, गेण्डूक, गेंद, गेन्दुक ५

गेंदा वृक्ष ना० अतिचरा, अव्यथा, अम्बुरुहा, कार्णिकार, चारटी, छत्रपत्र, तरणी, तर्पिणी, देवा; पद्मचारिणी, पद्मा, पद्मावती, पद्माह्वा, लक्ष्मी, वपुष्टमा, शारदा, साधुपुष्प; सुपुष्करा; सुगंधमूला; स्थलकमल, स्थलपद्म, स्थलपद्मिनी २१

गेहूं ना० गन्धविह्वल, गोधुम, गोधूम, गोधूम्, गोरक्षजम्बु, निस्तुषक्षीर, नन्दीमुख, प्रवेट, मधूली, म्लेच्छभोजन, म्लेच्छाशा, यवन, सुमन, सुमनस्, सुमना, सुमनाः, सुमनास् १७

गेरू ना० गवेरुक, गवेधक, गिरिज, गिरिमृत्, गिरिमृद्, गिरिधातु, गिरिमृद्भव, गेरू, गैरिक, दलाढक, पत्रार्वालि, पाण्डरः; प्रत्यश्म, प्रत्यश्मन्, रुधिर, लोहितमृत्तिका, सुरंगधातु, १८

गेरूपीला ना० शिलाधातु, सन्ध्याभ्र, सुवर्णगैरिक, स्वर्णगैरिक, स्वर्णवर्णा, सुरक्तक, सुवर्ण ७

—— गै ——

गैंड़ा ( पशु ) ना० खड्गी, गण्डक, गयड़ा, गैंड़ा ४

—— गो ——

गोंद ना० निर्य्यह, निर्य्यास, निर्य्यूस ३

गोंदीवृक्ष ना० अंगारपुष्प, अंगारवृक्ष, अनिलान्तक, इंगुद, इंगुदी, इंगोट, इंगल, कोष्ठफल, गोंदनी, गोंदिनी, गोंदी, गोननी, गौरत्वक, जीवपुत्रक, तनुपत्र, तापसतरु, तापसद्रुम, तापसप्रिय, तिक्तक, तीक्ष्णकण्टक, पूतिगंध, पूतिपुष्प, व्यवहारिका, हिंगोट, हिंगुपत्र, २५

गोखरू ना० अश्वदंष्ट्रा; इक्षुगंधा, कण्टक, कण्टकफल, कण्टिन, कण्टी, गोकण्ट, गोकण्टक, गोखुर, गोखुरि, गोखुरू, गोखुरू, गोक्षुर; गोक्षुरक, धनस्यक, पदन्यास, पलंकषा पलंकपा, भद्रकण्ट, वनशृंगाट, वनशृंगाटक, वाजिपाद, श्वदंष्ट्र, श्वदंष्ट्रा, श्वदंष्ट्रक, षड्ंग, स्थलशृंगाट, स्थलशृंगाटक, स्वादुकण्टक, स्वादूकण्टक, क्षुर, क्षुरक,

चुरांग, त्रिकट, त्रिकण्टक, त्रिकण्टु ३५

गोखुरूछोटा ना० कण्टफल, चणद्रुम चणद्रुम,भल्लटक,क्षुद्रगोक्षुर,क्षुद्रगोक्षुरक

गोदी ना० अंक, उछंगहु, उर, कोड़, कोरा,कौरा,गोदी, भुजनमध्य, भुजान्तर९

गोभी ना० अधःपुष्पी, अधोमुखा, अनडुजिह्वा,कुरसा, गोजिह्वा,गोभी,दार्वि, दार्विका, दार्व्वी, वातोना, समाह्वा ११

गोबर ना० गोकृत, गोरथ, गोबर, गोमय, गोमल, गोविट् गोविश गोशकृत् गोहन, पव, शकृद्रसं ११

गोमूत्र ना० गोजल,गोनिष्यन्द,गोमूत्र३

गोमेदमणि ना० गोमेदक;गोमेदमणि२

गोरखमुण्डी ना० कुम्भला; तपोधना; परिव्राजी,मुण्डातिका; श्रमणा ६

गोरखमुण्डीबड़ी ना० तपस्विनी; महाश्रावणिका; स्थविरा ३

गोल ना० निस्तल, वर्तुल, वृत्त ३

गोसमूह (गायोंकीनार)ना० गवाम्बूज गोकुल, गोधन, गोमती, गोमिनी ५

गोस्वामी ( गायोंकामालिक ) ना० गवीश्वर, गोपति, गोमान्, गोमी ४

गोह ना० कृष्णसर्प,खोरकटा,खोरखटा, गोधा, गोधिका, गोधेय, गोह, गोधेर, निहाका, पंचनखी, महाविष, महाविषा, राजानिभ १३

——गौ——

गौरोचन ना० कांचनी, कांचनिया, गव्या, गोपवित्त, गोरोचना, गोलोचन, गौरी, गौतमी, गौरोचन, गौलोचन,चन्दनापा, पिंगा, पीता, वैदेही, वन्दनीया, वन्ध्या, मंगल्या, मनोरमा, मेध्या, रुचि, रुचिरा, रोचनी,शिवा,शुभाक्षित; शोभना, शोभा; सुनन्दा २७

ग्रहणचन्द्र ना० उपरक्त, उपराग, ग्रहणचन्द्र, चन्द्रग्रहण, सोपप्लव ५

ग्रहणसूर्य्य ना०उपरक्त, उपराग,गहन, गहना,ग्रह,ग्रहण,ग्रहणसूर्य्य, सूर्यग्रहण८

——घ——

घड़ियाल ना०अवहार, ग्राह,घड़ियाल

घर (मकान) ना०अगार,अधम,अश्मन् अमा, अवसम, अस्त, आगार,आयतन, आराम, आलय,आलै,आस्पद,उदवसति, उद्वसति कुटि, कुटी, कुटीर, कूटी,कृति, कुदर, गय, गर्त, गृह, गृहा, गेह, घर, छदि, छर्दि, छाया, दम, धाम, धिष्ण्य, निकाय, निकेत, निकेतन, निलय, निलै, निशांत, नीड, नील, पस्त्य,भवन,मण्डप, मन्दिर, योनि,लय, वरूथ, वसति,वस्त्य, वार, वासकुटी, वासस्थान, वेश्म, शरण, शर्म, शाला, संकेत, सदन, सद्म, सभा, सादन, साला, स्थान, हरम्य, हर्म्य, त्रिशालय, त्रिशाले ६७

घरचौकोना ना०चतुःशाल,चतुःशाली, संजवन, संयवन ४

घरिया (धातुगलानेवाली ) ना० तैजसावर्तनी, मूषा, मूषिका ३

——घा——

घांटी ना०अवटु,कृकाटिका,घाटा,घांटी४

घाम ना० आतप, घाम, द्योत,प्रकाश, सूर्य्यप्रभा ५

घाव ना० अरु, ईर्म, घाव, व्रण ४

—— घि ——

घिनाना ना० अर्तन, ऋतीया, घृणा, निन्दा, रांज्या, ह्राणीया, ह्रणीया, ह्रिणि, ह्रिणीया ९

—— घी ——

घी ना० अजरा, अभिघार, अमृत, आज्य खजप, घी, घृत, तक्र, तनूनप, तामर, तृप; नवनीत, बाहुभोग, वाज, सर्पि, सर्पी, सानाय्य सारज, सार्प, हवि, हविर, हविष्य; हविस् होम्य २४

घीकुवार ना० अदला, अफला, अम्बुधिस्त्रवा कण्टकप्रावृता, कुमारिका, कुमारी, गंधाढ्या, गृहकन्या, गृहपुत्रिका, घिकुवारि, घिकार, घिग्वार, घृतकुमारी, तरणि, तरणी, तरुणी, दीर्घपत्रिका, बलमद्रा, ब्रह्मघ्नी; सहा, स्थलेरुहा; स्थूलदला २२

—— घु ——

घुंघुची ना० अंगारवल्ली, अरुणा, इन्द्राशन, कक्ष्या, कांची, काकचिञ्चा, काकचिञ्चि, काकचिञ्चिका, काकजंघा; काकनासा, काकतुण्डिका, काकणन्तिका, काकिणी, काकिनी, काकादनी, काकादिनी, काकतिक्ता, काकपीलु, काकनासिका, कुञ्चिका, कृष्णचूड़िका, कृष्णालक, गुञ्जा, गुञ्जिका, गुञ्जाकिनी, घुंघुची, चिर्चा, चूड़ामणि, ताम्रिका, तुलाबीज, पाटलिका, पारावतपदी, पारावतांघ्रि, भीरुभूषणा, रक्ता, रक्तिका, वन्या, शिखण्डी, शिखण्डिन्; शिखण्डिनी, शीतपाकी, श्यामचूड़ा, संचाली, समला ४४

घुंघुचीसफेद ना० चक्रशल्या; चूड़ाला, भिरिगिटिका; शुक्लवर्णा; गुञ्जा; श्वेतगुञ्जा ७

घुंघुरू ना० कंकणी, किंकिणि; किंकिणी, घुंघुरू, क्षुद्रघंटिका ५

घुटना ना० अष्ठीवत्, अष्ठीवात्; अष्ठीवान्, ऊरुपर्वा; ऊरूपर्व; कूर्चाशिरः, कूर्चशिरस्; घुटना; घुटन्; जानु; जानू ११

—— घू ——

घूमना ना० अटन; अटा; अट्या; पर्य्यटन; व्रज्या ५

—— घे ——

घेर ना० प्राकार, वरण, शाल, साल ४

घेरा ना० चक्रवाड़, चक्रवाल, वर्तुल, मण्डल, मण्डलाकार ५

—— घो ——

घोंघा ना० अम्बुमात्रज; जलक, जलकरंक; जन्तुकम्बु, जलडिम्ब; जलशुक्ति; जलशुक्त्य, शंबु, शंबुक; शंबूका, शाम्बुक, शांबूक

घोड़ा ना० अत्य; अरुष; अर्व; अर्वा; अव्यथय; अशु; अश्व; एतग्व; एतश; उच्चैःश्रवस; गंधर्व; घोट; घोटक; घोटका; घोड़ा; जूयवी; तरल; तार्क्ष्य; तुरग; तुरंग; तुरंगम्; दधिका; दधिक्रावा, दीर्गाह, धूर्य्यःनरः; पाति, पीतिन, पीती, पीथिः; पंद्व, मांश्चत्व, वाहु, वाजि; वाजी, वाजीय, वामी वार्य्याणाम्, वाह, वीति, ब्रध्न; श्येनास, सन्धव, सप्तवाजीय; सप्ता, सप्ति; सुपर्णा; सैंधवः सैंधव; हंसास; हय; हरि ९२

घोड़ालदुआ ना० पृष्ठ्य; स्थुरी; स्थोरी; स्थौरी ४

घोड़ा का शब्द ( हिनहिनाहट ) ना० हेषा, हूषा, ह्रेषा ३

घोड़ी ना० अश्वा, अरुषी, अव्यथय, अश्वा, अश्वी, एतग्वा, एतशा, घोटका घोटकिन्, घोटकी, पतंगा, प्रभू, प्रसूका, बड़वा, वाजिनी, वामी, हयी १७ ॥

१—घोड़ा नामों को स्त्री लिंग आदेश करने से घोड़ी के नाम होते हैं ॥

## ——❀ च ❀——

चकई ( पक्षी ) ना० कंका, कुका, कोका, चक्रवाका, चक्रवाला, चक्रा, वका, बकोटा, रथांगा, लोह पुच्छका १० ॥

चकवन ( औषधि ) ना० खर्जूघ्न, चकवत, चक्रमर्द, चक्रवर्तिनी, चक्रिन्, चक्री, पद्माट ७ ॥

चकवा ( पक्षी ) ना० कंक, काक, कामिन्, कामी, कुक, चकवा, चक्रः, चक्रवाक, चक्रवाल, बक, बकोट, रथांग, लोह पुच्छक १३॥

चकोर ( पक्षी ) ना० चकोर, चन्द्रिका जीवजीव, योगी, सुलोचन ५ ॥

चचेड़ा ना० चचण्डा, चचेड़ा, चिचेड़ा, चिचिण्ड, बृहत्फल; वेश्मकूल, श्वेतराजी ७ ॥

चञ्चल ना० चंचल, चल, चलाचल, तरल, परिप्लव, पारिप्लव, लोल ७॥

चटकना ( हाथ खुला हुआ ) ना० चपट, चपेट, चर्पट, तल, प्रतल, प्रहस्त ६

चटनी ना० चटनी, मार्जिता, रसाला, रसिका, शिखरन ५ शिखरिणी ६ ॥

चंडाल ना० अन्तेवासी, चण्डाल, चाण्डाल, जनंगम, जलंगम, दिवाकीर्ति, निशाद, निषाद, पुक्कश, प्लव, मातंग, श्वाक, श्वपच, श्पाक १४॥

चतुर ना० अभिज्ञ, उष्ण, कुशल, कुषल, कृतमुख, कृती, चतुर, चातुर, दक्ष, निपुण, निष्णात, पटु, पेशल, प्रवीण, प्रागल्भ, विदग्ध, विदुष, विद्वान, विशारद, विज्ञ, विज्ञानिक, वैज्ञानिक, शिक्षित, सुस्थान, क्षुण्ण, ज्ञाता २६ ॥

चना ना० कंचुकी, कृष्णकंचुक, चणक, चना, चिन्न, चित्र, बालभोज्य, भिन्न, भिन्नात्मा, भिन्न भिन्नात्मन्, वाजिभक्ष-वातन, सुगन्ध, हरिमन्थ, हरिमन्थक, हरिमन्थज १५ ॥

चन्दन ना० अंगराग, एकांग, गन्धराज, गन्धाढ्य, चन्दन, चन्द्रकान्त, तिलपर्ण, तैलपर्णी, पटीर, पराग, पिष्टसौरभ, पिष्टालिका, पीतसार, भद्रश्रिय, भद्राश्रय, भोगिवल्लभ, मंगल्य, मलयज, मलयोद्भव, लोह, वर्णक, वल्गुक, शीतलप्रद, श्रीखण्ड, सर्पावास, सर्वीष्ट, सर्पेष्ट, सारगंध, सारंग, सित, सुगंध, सुरोत्तर ३२॥

चन्दन उजला ना० शीतगंध, शीतल, श्रीवास, श्रीवासच्छद, स्वेतचंदन, सितोद्भव, सुशीतल ७ ॥

चंदनकाला ना० कालिक, कालीय, कालीयक, कृष्णचंदन, हरिप्रिय ५ ॥

चंदनगोपी ना० आसंग, कंसोद्भवा, काली, कान्ती, जगत्, नाली, तुवरी, तुवरिका तूवरी, तूवरिका, तोमारिका, देवी, पार्वती, मृत् मृत्तिका, मृत्स्ना, सती, सुजाता, सु पूति-

का, सुराष्ट्रज, सुराष्ट्रजा, सौराष्ट्र, सौराष्ट्रिका, सौराष्ट्री, २५

**चंदनपीला** ना० इन्द्र चंदन, कनक, कालसार, कालीय, कालेय, गोशीर्ष, जायक, तैलपर्णिक, दिव्य, देवतरु, नंदनज, पीतक, पीतकाष्ठ, पीतचंदन, पीतसार, प्रचेल, माकंदी, लोहित, बरचंदन, बर्बर, विटि, संज्ञ, सुराह्व, सुवर्ण, सुशीत, हरिचन्दन २६

**चंदनलाल** ना० अर्क चंदन, कुचंदन, कुशाद, ताम्राभ, ताम्रवृत्त, ताम्रसार, ताम्रसारक, पतंग, पत्तरंग, पत्तूर, पत्रंग, पत्रांग, प्रवालफल, रक्त, रक्तचंदन, रक्तसार, रंजन; लोहित, लोहितचंदन, शोणित चंदन, क्षुद्रचंदन २१

**चंदन वृक्ष** ना० गंधसार, भद्रश्री, मालय, याम्य, रौहिण, शुभ्र ६

**चंदनलगाना** ना० चर्चा, चार्चिक्य स्थासक ३ ॥

**चंद्रकांतिमणि** ना० चंद्रकांत, चंद्रकांति, चंद्रमणि ३

**चंद्रबिंब** ना० बिम्ब, बिम्बा, मण्डल३

**चंद्रमा** ना० अब्ज, अमीकर, अम्बुज, इंदु, उदधितनय, औषधीश, औशधीश, औषधीप, कलंकधर, कलानिधि, कलाप, कांतिमान्, कुमुदबन्धु, कुमुदबांधव, ग्लौ, चंद, चंद्र, चंद्रमस, चंद्रमा, चांद, छपाकर, जर्ण, जलज, जलधिसुत, जैवातृक, जैवात्रिक, तारनईश, तारापति, द्विजराज, द्विजपति, नक्षत्रपति, नक्षत्रेश, निशाकर, निशानाथ, निशापति; निशिकर, निशिनाथ, निशिपति, मृगवाहन, मृगांक, यामिनीपति, यामिनीश, रजनीकर, रजनीपति, रमाबन्धु, राकेश, विधु, विधू, विप्रनाथ, विभाकरारि, विभास, विष्णुसार, शम्भुभूषण, शम्भुशृंगार, शर्वरीनाथ, शर्वरीपति, शर्वरीश, शशधर, शशलांछन, शशांक, शशि, शशिन्, शशी, शुभ्रांशु, समुद्रज, समुद्रांगज, सरितापतिसुत, सवितारि, ससधर, ससांक, ससि, सागरज, सागरसुत, सागरसुताभ्रात, सिंधुज, सिन्धुजाभ्रात, सीतरश्मी, सुधाकर, सुधानिधि, सुधांशु, सोम, सोमन्, सोमा, हरि, हिमकर, हिमांशु, क्षपाकर, त्रियामापति ८८

१—जल नामोंपर ज कार, अमृत नामोंपर कर, सागर नामोंपर सुत, औषधि नामोंपर ईश, कलंक नामोंपर धर, कुमुद नामोंपर बन्धु, निश नामोंपर कर, और पति, नक्षत्र नामोंपर पति, विप्र नामोंपर पति, मृग नामोंपर वाहन, लक्ष्मी नामोंपर बन्धु, सूर्य नामोंपर रिपु, विष्णु नामोंपर सारा, महादेव नामोंपर भूषण, और शृंगार किरण नामों के प्रथम शीत, और हिम नामोंपर कर लगानेसे चंद्रमाके नामहोतेहैं,

२—चंद्रमाके नामोंपर रिपु अर्थी शब्द लगानेसे अन्धकार, राहु और सूर्य, और सुत अर्थी शब्द लगानेसे बुधके नामहोतेहैं जैसे चंद्ररिपु, शशिरिपु चन्द्रसुत आदि ॥

**चन्द्रलक्षण** ना० अंक, कलंक, चिन्ह, लक्षण, लक्ष्म, लक्ष्मण, लाञ्छन ७

**चबेना** ना० अभ्युष, अभ्यूष, अक्षत, मुरमुरा ४

चमड़ा ना० चर्म, चाम, त्वक् ३

चमार ना० चमार, चर्मार, चर्म्मकार, पादुकृत्, पादूकृत ५

चमेली (पुष्प) ना० चमेली, मनोहरा, मनोज्ञा, मालती, राजपुत्री, संध्यापुष्पी, सुकुमारा, सुगन्धिया, हृद्यगन्धा ९

चमेली (वृक्ष) ना० चेतकी, जनेष्टा, जाति, जाती, तैलभाविनी, सुमना, सुमनस् ६

चम्पाकी कली ना० गंधफली, गंधा, चम्पकालिका ३

चम्पा पुष्प ना० अतिगंध, चम्पक, चम्पा, भ्रमरातिथि, सुभग ५

चम्पाभूमि ना० भूमिचम्पक, सन्धिबंधर

चम्पावन ना० बनचम्पक, बनचम्पा, बनदीप ३

चम्पाविशेष ना० द्रुवग, द्रुवन, द्रुवग, भूमिचम्पक ४

चम्पा वृक्ष ना० उग्रगंध, कटु, कनक कांचन, कुसुमाधिप, कुसुमाधिराट्, कुसुमाधिराज्, चम्पक, दीपपुष्प, नागपुष्प, पीतपुष्प, पुण्यगन्ध, प्रियसंदेश, वरलब्ध, विषघ्न, शीतल, शीतलच्छेद, भृंगमोही, भृंगमोहिन्, षट्पदातिथि, सुरभि, स्थिर गंध, स्थिरपुष्प, स्वर्णपुष्प, हेमपुष्प, हेमपुष्पक, हेमांग, चांद्र २८

चर ना० इंग, चर, चराचर, चरिष्णु, जंगम, त्रस ६

चरस (मादकवस्तु) ना० चरस, चर्म सम्विदनिर्यास, सम्विदासार ४

चर्बी ना० चर्बी, तेजः, तेजस्, मज्जा, मांसज, मांसतेजः, मांसतेजस्, मेद, मेदः मेदस्, वपा, वसा, सार ११

चलनी ना० चलनी, चालन, चालनी, तितउ ४

चवँर ना० चमर, चवँर, चामर, प्रकीर्णक ४

चव्य (औषधि) ना० उषणा, करिकणावल्ली, कुक्कुटमस्तक, कुकर, कोल, कोला, चवि, चविक, चविका, चवी, चव्य चव्यक, चव्या, तादृग, तेजनी, तेजोवती, तेजोह्वा, दीपनीय, नाकुला, परमा, पुरन्दर, वल्ली, वशिर, शौण्डी २५

—— चा ——

चांदनी ना० कौमदी, कौमुदी, चंद्रप्रभा, चंद्रिका चंद्रिमा, चांदनि, चांदनी, जौन्ह ज्योत्स्ना, ज्योँत्स्ना १०

चांदनी वृक्ष (पुष्पविशेष) ना० चांदनी ज्यौत्स्ना, मालती ३

चांदी ना० अकुप्य, इन्दुलोहक, कलधूत, कलधौत, कुमुद, खर्ज्जुर, खर्ज्जूर, चन्द्र, चन्द्रभूति, चन्द्रलोहक, चन्द्रहास, तप्तरूपक, तार, दुर्वर्ण, दुर्वर्णक, धौतप्रजादान भस्मक, रँगबीज, रजत, रूपा, रूप्य, रूप्यक, रौप्य, शुभ्र, श्वेत, श्वेतक, सित, सौम्य हंसाभिख्य, हिमांशुभिख्य, हिरण्य ३२

चांवल ना० तण्डुल, तन्दुल २

चांवलोंका पानी ना० ज्येष्ठाम्बु, तण्डुलीण, तण्डुलाम्बु, तण्डुलोत्थ, तण्डुलोदक ५

चा (चाहपत्ती) ना० चा, चाह, श्लेष्महृ, श्लेष्मारि ४

चाईंचूईं ना० इंद्रलुप्त, इंद्रलुप्तक, केशघ्न खलति, चाईंचूईं ५

चाङ्गेरी ना० अम्बष्ठा, अम्लपिष्ट, अम्ललोणिका, अम्ललोणी, अम्ललोना, अम्ललोनिया, चांग, चांगेरी, चुक्रा, चुक्रिका दंतशठा, लोण, लोणाम्ला, लोलिका, क्षुद्राम्ला

चाह ना० इच्छा, इष्ट, काम, निकाम, प्रकाम ५

## ——❀ चि ❀——

चिकना ना० चिकना, चिकण, मसृण स्निग्ध ४

चिकित्सा ( रोगपरिज्ञा ) ना० चिकित्सा, निग्रह, रोगदमन ३

चिड़िया ना० अण्डज, अण्डयोनि, खग, खेचर, गगनपंथी, गरुत्मान, तुंगा, द्विज, नागौका, नभसंगम, नभसंगमा, नीडोद्भव, पतग, पतंग, पतन, पतत्रि, पतत्री पक्षी, पत्ररथ, पत्री, पित्सत्, वयस, वाजि वाजी, विः, विकिर, विष्कर, विहग, विहंग, विहंगम, विहंगमा, विहगा, विहायस्, विहाया, वी, शकुन, शकुनि, शकुना, शकुंत, शकुंति, शकुंती ४१

चिड़ियोंके बच्चे ना० अर्भक, अर्भका डिम्भ, डिम्भा, पाक, पाका, पृथुक, पृथुका, पोत, पोता, प्रथुक, प्रथुका, शावक शिशु १४

चिड़ीमार ना० जीवान्तक, जीवांतक पक्षिघातक, व्याध, शाकुनिक, शाकुनी ६

चिता ना० चिता, चिति, चित्या, प्रेतदाहाधार ४

चितेरा ना० कारु, चितेरा, चित्रकर, चित्रकार, सिल्पी ५

चित्तशांति ना० शम, शमथ, शमनम् शांति, ४

चिन्ता ना० आध्या, आध्यान, चिंता चिंतिया, स्मरण, स्मृति ६

चिमगोदर ना० अजिनपत्र, चिमगादुड़ चिमगादुर, चिमगीदड़, चिमगीदर, चिमगोदर ६

चिमगोदरी ना० अजिनपत्रा, चमगुदरी चर्मचटिका, चिमगोदरी ४

चिमचा ( कर्छुल देखो )

चिरचिरा ( लटजीरा ) ना० अघामार्गव, अधोघण्ट, अध्वशल्य, अपांगक, अपामार्ग, अक्षर, आघाट, उष्ट्रकाण्डी, ऊंटकटारा, कटुमंजरिका, कण्ठा, कण्टिन्, काण्डेर, किणि, किणिहि, कीशपर्णा, कीशपर्णी, कुब्ज, केशपर्णी, खरमंजरी चमत्कार, चिरचिरा, चिरचिरा, दुरभिग्रह धानुष्का, धामार्गव, पराक्पुष्पी, पांडुकंटक प्रत्यक्पर्णी, प्रत्यक्पुष्पी, मयूर, मयूरक, मयूरजटा, मर्कटपिप्पली, मर्कटी, मार्ग, मालाकण्ट, लिंगवर्द्धिनी, वशिर, शिखरी, शिखरिन्, शैखरिक, शैखेय, स्थूलमंजरी क्षवक, क्षारमध्य, क्षीरिणी ४७

चिरचिरा लाल ( लाललटजीरा ) ना० आघट्टक, कपिपिप्पली, दुर्ग्रहिनिका रक्तापामार्ग, क्षुद्रापामार्ग ५

चिरायता ना० अनार्य्यतिक्त, अर्द्धतिक्त, कटुतिक्तक, काण्डतिक्त, कांडतिक्तक किरात, किरातक, किराततिक्त, कैरात, चिरतिक्त, चिरायता, चिरीतिक्त, ज्वरांतक तिक्तक, तृणनिम्ब, दार्वपत्र, नाड़ीतिक्त,

नार्व्याप्तिका, कपाल, वैशाखनिम्ब, भूनिम्ब, भूतिक, सन्निपातनुत्, सुतिक्तक, हेम २९

चिरौंजी फल ना० चिरौंची, प्रियाल बीज, सन्नबीज ३

चिरौंजी वृक्ष ना० अखट्ट, उपवट, खरस्कन्ध, चापपट, चार, चोरक, तापस प्रिय, द्रुसन्नक, धनु, धनुस्, धनुष्पट, पट, पियाल, प्रसन्नक, प्रियाल, बहुवल्क, मुनि, राजभोज्य, राजवृक्ष, राजातन, राजादन, ललन, वृक्षादन, सन्न, सन्नकद्रु, स्नेह बीज २६

चिलगोजा ना० चक्षफल, चिलगोजा, लंब बीज, लम्बबीजा ४

चिल्लीशाक ना० अम्ललोहिता, गौड़वास्तूक, चिल्ली, डुली, मृदुपत्री, वास्तुकी, क्षारदला ७

चित्रविचित्र ( चितकबरा ) ना० एत, एता, एनी, कर्बर, कर्बुर, कर्मीर, कल्माष, किर्मीर, चित्र, शबल १०

——— चा ———

चीढ़ ना० कपाटिनी, गंधवधू, गंधमादनी, चीड़, चीढ़, तरुणी, तारा, दारुगंधा, भूतमारि, मंगल्या १०

चीतल पशु ना० कृतमाल, कृष्ण पुच्छक, चीतल, छिक्करी, छिक्कार, वर्णचर, वातप्रमी, वातमृग, बिन्दुचित्रक, वृषन १०

चीता (गुलबघा व तेंदुवा) ना० चित्रक, चित्रकाय, चित्री, चीता, तरक्ष, तरक्षु, तीक्ष्ण दंष्ट्रक, द्वीपी, द्वीपिन्, नरक्षु, मृगादन, वेगवान १२

चीतावृक्ष ना० अग्नि, अग्निमुख, अपाचित, आश्रित, आशुआस, कृशानु, कृष्णवर्त्मा, कृष्णवर्त्मन्, चित्र, चित्रक चित्रभानु, चित्रांग, चीता, जातवेदस, ज्योतिष्क, तनूनपात, तनूनपाद, दहन, दारुण, दाहक, दीपनीय, दीप्तिन्, द्वीपी, धनंजय, पाठी, पाठिन्, पाठीमुख, पालक, पावक, पावन, वन्हि, वन्हिनामा, वन्हिनामन्, वन्हिसंज्ञक, विभाकर, विभावसु, बृहद्भानु, वैश्वानर, शम्बर, शार्दूल, शिखी, शिखिन्, शुक्र, शुचि, शुष्मा, शुष्मन्, शूर, शोचिष्केश, सप्तार्चिः, सप्तार्चिषम्, हिमाराति, हिरण्यरेता, हिरण्यरेतस्, हुतभुक्, हुतभुज् ६३

चीतावृक्ष काला ना० कृष्णचित्रक, कृष्णचीता, घण्ट कर्णक ३

चीतावृक्ष लाल ना० अग्नि, अतिदीप्य, अत्याल, अनल, उपचित्र, काल, कालमूल, दाहक, द्रुताग्नि, पावक, महांग, रक्तचित्रक १२

चीनिया कपूर ना० कटु, चीनक, चीनकर्पूर, चीनककर्पूर, तुषार, द्वीपकर्पूरज, धवल, मेघसार ८

चील्ह पक्षी ना० आकाशी, आतायिन, आतापिन्, आतापी, आतायी, चिरम्भण, चिरिल्लिका, चिल्ल, चिल्ली, चीरिल्लिका, चील, चील्ह, चील्हर १३

चील्ह जंगली ना० कंक, लोहपृष्ठ, श्वेत चिल्ह ३

——— चु ———

चुम्बकपत्थर ना० अयस्कांत, कांत,

कान्तलोह, चुंबक, भ्रामक, रोमक, लोहकांत, लोहाकर्षण ८

१ लोहा नामों पर आकर्षण अर्थ के शब्द लगाने से चुम्बक पत्थर के नाम होते हैं—

चुरिहार ना० काम्बविक, चुरिहार, मनिहार, शांखिक ४

## चू

चूंची ना०उरज,उरजात, उरमण्डन, उरसिज उरस्य, उरोज, कुच, कुभा, चूंची, पयोधर. मरदन. महेश; वक्षोज, स्तन १४

१—उर ( छाती ) नामों पर जकार लगानेसे स्तन. ( चूंची ) के नाम होते हैं

२—जो महादेव के नाम हैं वह भी उपमा वाचक स्तन(चूंची)के नाम होते हैं

चूंची की ढेपुनी ना० उरजाग्र, कुचाग्र, चूचुक, चोजन ४

चूक ना० चंद्र, चुक, चुक्रिका, चूक, दलाम्ल, रसाम्ल, सहसूवेध ७

चूकाशाक ना० अम्लचूड़, अम्लवास्तूक. अम्लशाक, कुचांगरी, चिंचाम्ल, चिंचासार, चुक्र, चुक्रक, चुक्रिका, दलाम्ल, दशनाढ्या, रोचनी, लिकुच, वृक्षाम्ल, शतवेधिनी, शाकाम्लभेदन, शुक्ता, शुक्तिः। १८

चूरा ना० चिउड़ा, चिउरा, चिपिट, चिपिटक, चिपुट, चिविट, चूडा. चूरा, चौला, पृथुक १०

चूल्हा ना० अधिश्रयणी, अन्तिका, अन्दिका, अश्मंत, अस्मंत, उद्धान, उद्धार, उष्मान, चुल्लि, चुल्ली, चूल्ह, चूल्हा. १२

## चे

चेचक (शीतलारोग) ना०मसूरिका, मसूरी, रक्तवटी, रक्तवरटी, विस्फोटक४

चेंचुनाशाक ना० चञ्चु, चंचुपत्र, चंचुर, चंचुशाक, चीरपत्रिका ५

चेला ना०अंतेवासी,अंतेवासिन् ,चेला, छात्र, दीक्षित, मौंड, मौञ्ज्य, विद्यार्थी, शिष्य ९

## चै

चैत्रमास ना०चैत, चैत्र, चैत्रिक, मधु, माधव ५

चैतन्य पुरुष ना० आत्मा, पुरुष, पूरुष, क्षेत्रज्ञ ५

## चो

चोंधरा ना० क्लिन्नाक्ष,चिल्ल, चुल्ल, चोंधरा, पिल्ल ५

चोंच ना० चंचु, चंचू, चोंच, त्रोटि, त्रोटी ५

चोटी ना० केशपाश, केशपाशी, चूड़ा, चोटी, शिखा ६

चोर ना० अवशस, इकाग्र,एकागारिक, ऐकागारिक, गूढचर, चोर, चौर,तक्का, तसकर, तस्कर,तायु, तृपु, दस्यु, निशाचर, पटच्चर, परास्कंदी,पाटच्चर, प्रतिरोधक, प्रतिरोधी, मलिम्लुच,मुषावान्, मोषक, रिक्थ, रिपु, रिम्वा, रिहाया, वनगु, वृक, स्तेन, स्तेय, स्तैन्य, हरिश्चत ३२

१—येही डांकू के भी नाम हैं

२—रात्रिनामों पर चर अर्थ के शब्द लगाने से चोर के नाम होते हैं

चोरकी स्त्री ( चोट्टी ) ना० अघशसा, इकामा, एकागारिकी, गूढचरी, तस्करा, निशाचरा, पट्टचरा, पाटच्चीरि, प्रतिरोधका, प्रतिरोधिनी, मालम्लुचा, मुषीवाना, मोषका, रिक्वा, स्तेना, स्तैन्या १८

१ चोर नामोंको स्त्री लिंग आदेश करने से चोर की स्त्री के नाम होते हैं ॥

चोरी ( चोरी की वस्तु ) ना० चोरिका, चौरिका, चौर्य्य, तस्करता, स्तेय, स्तैन, स्तैन्य ७

चोरी करना ना० अभिगृहण, अभिहार, अभ्याहार ३

चोर नाम गंधद्रव्य ( भटेउर ) ना० कितव, कोयनक, कोरक, क्रोधमूर्छित, खङ्ग, गणहास, गणहासक, चण्डा, चोरक, तस्कर, तत्फल, दुष्कुल, दुष्कुलीन, दुस्पत्र, धनहारि, धूर्त, निशाचर, नीच, पटु, पर्णचोरक, फलचोरक, भटेउर, राक्षसी, सुग्रन्थि, क्षेम, क्षेमक, क्षामक २७

चोर पुष्पी औषधि ना० केशिनी, चोरपुष्प, चोरपुष्पिका, चोरपुष्पी, चोरहुली, चोरहूली, चोरा, चौराख्य, चौर, शंखिका, शंखिनी, शरयघ्नी १२

## चौ

चौगड़ा ना० चौगड़ा, शश, शशा ३

चौपतिया शाक ना० ग्राहक, तमालक, वभ्रु, शिखी, शिखिन्, शितिवार, सितावर, सुनिषण्ण, सुनिषण्णक ९

चौराई शाक ना० अग्निशिखा, अल्पमारिष, कांडेर, गुडफूल, वनस्वन, तण्डुल, तण्डुली, तण्डुलीक, तण्डुलीय, तण्डुलीयक, तण्डुलेरक, पथ्यशाक, बहुवीर्य, मण्डीर, मेघनाद, विषघ्न, मुशक, स्वनिताह्वय १८

चौराहा ना० चतुष्पथ, चौराहा, शृंगाटक ३

## छ

छल ना० आदेश, कपट, कूट, छद्म, छल, निभ, लक्ष, लक्ष्य, व्याजकर व्यपदेश, व्याज ११

## छा

छाता ( छतुरी ) आतपत्र, छत्र, छाता, मेघडम्बर ४

छाती ना० उर, क्रोड़, क्रोड़ा, छाती भुजांतर, वत्स, वक्ष, वक्षस, वक्षस्थल ९

१—छाती नामों पर जकार और आगा अर्थ के शब्द लगानेसे स्तन(चूंची) के नाम होते हैं जैसे उरज, उरोज,

छाल ना० छल्लि, छाल, त्वक् ३

## छि

छिनारि ( पर पुरुष रत स्त्री ) ना० अधा, अधमा, अभिसारिका, अलज्या, असती, इत्वरिका, इत्वरी, कनारि, कुनारी, कर्कशा, कुलटा, कुलवैरिणी, खला, चण्डा, चण्डी, छिनारि, छिनाल, दुष्टा, धर्षणी, धर्षिणी, पांशुला, पांसुला, पुनर्भू, पुंश्चली, पुश्चली, प्रलोचना, बन्धकी, मुक्ता, व्यभिचारिणी, व्यभिचारिणी, सफला, संबंधुकी, स्वैरिणी, स्वैरिनी ३४

छिनारिसुत ( छिनारिका लड़का ) ना० अम्बासुत, असतीसुत, कुलटासुत, कौलटेय, कौलटेयी, कौलटिनेय, कौलटेर, बन्धुल, बान्धकिनेय, सफलात्मज १०

१—छिनारि नामोंपर सुतअर्थके शब्द लगानेसे छिनारिसुतके नाम होतेहैं ॥

छिनारिसुता ( छिनारिकी लड़की ) ना० अम्बासुता, अस्तीसुता, कुलटांगजा, कुलटासुता, कौलटेया, कौलटेरा, चंडी, सुता, दुष्टात्मजा, सफलासुता ६

१—छिनारि नामोंपर सुता अर्थ के शब्दलगानेसे छिनारिसुताके नाम होतेहैं

छिपकली ना० गृहगोधा, गृहगोधिका, गृहालिका, छिपकली, पल्ली, मुशली, मुषली, बिस्तुइया ८

छिरहिंटीलता ना० गारुडी, छिरहिट, छिरहिटी, छिरहिट्टी, छिलहिण्ड, तार्क्षी, दीर्घकाण्डा, दीर्घवल्ली, दृढ़काण्डा, दृढ़लता; पातालगरुड, पातालगरुडी, प्रतिसोमा, महिषवल्ली, मेचकभिवा, सोमवल्ली १६

——ॐ छीं ॐ——

छींक ना० छींक, क्षव, क्षुत्, क्षुत ४

छींका ना० कांच, छींका, शिक्य, शिकहर, शिक्य ५

छीमी ना० छीमी, फली, शिम्बा, शिम्बि, शेमरी, समी, सिंबा ७

——ॐ छू ॐ——

छूरी ना० असिधेनुका, असिपुत्री, चाकू, छुरिका, छुरी, छूरी, शस्त्री ७

——ॐ छे ॐ——

छेद ना० कुहर, गर्त, गह्वर, छिद्र, छेद, निर्व्यथन, बिल, रन्ध, रन्ध्र, रस, रोक, वपा, विरोक, विवर, शुभ्र, शुषि, शुषिर, शुषी, श्वभ्र, सन्ध, सुषि, सुषिर, सुषी, स्वभ्र २४

छेदना ना० वेध, वेधन, व्यध ३

छेदाहुआ ना० छिद्रित, विद्ध, वेधित ३

छेनी ( पत्थरतोड़नेकी ) ना० टंक, टांकी, तंक, पाषाणदारण ४

——ॐ छो ॐ——

छोटा ना० खर्व, नीच, न्यक्, न्यङ्, वामन, ह्रस्व ६

छोड़ाहुआ ना० उत्सृष्ट, तानत, त्यक्त, त्यागित, धूत, विधुत, समुज्झित, हीन८

छोहारा ना० कृष्णा, खर्जूरी, गुच्छफला, दाख, द्राक्षा, प्रियाला, मधुरसा, मृद्वीका, यक्ष्मघ्नी, रसा, रसाला, राज खर्जूरी, स्वादुफला, स्वाद्वी, हरहूरा, हारहूरा १६

छोंकरावृक्ष ना० अपराजिता, इष्टा, ईशान, ईशानी, कचरिपुफला, काननहर, काननारि, केशमथनी, केशहंत्री, छोंकर, छोंकरा, जया, जीवंती, तपनतया, तुंगा, दुरितदमनी, न्यग्रोध, पिंगी, पापशमनी, भद्रा, मंगल्या, मेध्या, लक्ष्मी, वशिनी, वह्निगर्भा, शंकरी, शक्तुफला, शक्तुफलिका, शकुफली, शमी, शिवा, शिवाफला, शीतशिव, शीताशिवा, शुभकरी, सक्तुफला, सक्तुफली, समीर, समुद्रा, सुखदा, सुपत्रा, सुरभि, हविर्गन्धा ४३

## —— ज ——

जगत ना० जगत्, जगत, भुवन, लोक, विष्टप ५

जंगल ना० अटवी, अरण्य, आरण्य, कच्छ, कक्ष, कांतार, कानन, गहन, जंगल, विपिन, वन १०

जतुकालता ना० कृष्णरुह, कृष्णव ल्लिका, जतुका, तरुवल्ली, दीर्घकला, नि शान्धा, पद्मावती, पर्पटी, बहुपर्णी, विज्जु- लिका, वातारि, सुपत्रिका, सुपुत्रिका, सु- वर्चिका १४

जनैया ना० चतुर, विदुर, विंदु, ज्ञाता, ज्ञानी ५

जन्म ना० उत्पत्ति, उद्भव, गर्भविमो- चन, जनन, जनि, जनी, जनु, जनुस्, जन्म, प्रसव, प्रसूति ११

जमालगोटा ना० कनकफल, कानक फल, कुम्भिनीबीज, कुम्भीबीज, चंडीबीज, घंटिनीबीज, चक्रदंतीबीज, जयपाल, जैपाल दंतीबीज, मकूलकबीज, मलद्राबी, मलद्रा- विन्, मलहर, मुकूलकबीज, रेचक, वि- शोधिनीबीज, बीजरेचन, शोधनीबीज, सा- रक २०

जमीकन्द ना० अर्शोघ्न, कोल, ओल्ल, कण्डोल, कण्डूल, कन्द कंदवर्द्धन, कंद शूरण, कंदाह, कंदी, कंदिन्, चित्रदंडक, जमीकंद, जिमीकंद, तीव्रकण्ठ, दुर्नामारि, पीतपत्री, बहुकंद, मूल, रुच्यकंद, वातारि, शूरण, सुकंदी, सुकन्दिन्, सुवृत, सूरण, स्थूलकंद २७

जमीकन्द जंगली ना० वनकंद, वनज, वनोद्भवओल्ल, वनशूरण, स्थलकंद ५

१—जमीकन्द नामों के प्रथम जंगल नामके शब्द लगाने से जंगली जमीकन्द के नाम होते हैं ॥

जमुहाई ना० जमहाइ, जमुहाइ, जम्भा, जम्भाइ, जृम्भ, जृम्भण, जृम्भा, जृम्भिका,

जरहीतृण ना० जयाश्रया, जरही, जरडीतृण ३

जलन ना० ओष, दाह, प्लोष ३

जलकुम्भी ना० आकाशकुम्भी, आका शमूली, कुतृण, कमला, कुंभी, कुम्भिका, कुम्भीक, खपुष्प, खमूलिका, जलकुम्भा, जलवल्कल, पाट, पाटद्रुम, पाहुका, पानीयपृ ष्ठज, पृश्निका, पृश्नी, प्रश्नी, वारिकर्णिका, वारिवल्वर, वारिमूली, वारिपर्णी, श्वेत पर्णी, हठालु, हठा २९

जलन्धर रोग ना० जठरामय, ज लन्धर, जलोदर ३

जलपीपर ना० अग्निज्वाला, कच्चट, चित्रपर्णी, चित्रपत्री, जलपिप्पली, जल- पीपरि, जलाश्री, तृणशीता, तोयपिप्पली, पित्तला, बहुशिख, मत्स्यगंधा, मत्स्यादनी, लांगली, शकुलादनी, शारदी १६

जलबेंत ना० अम्बुवेतस, जलबेंत, जलवेतस्, तोयकाम, नदीकूलप्रिय, नादेय, नादेया, निकुंचक, परिव्याध, महागंध, वानीर, वृत्तपुष्प, वृक्षमृदभू, शाखाम्ल १४

जलाहुआ ना० उषित, दग्ध, प्लुष्ट, प्लुष्ट ४

जनेवी ना० कुण्डली, कुण्डलिनी २

जल्दबाज़ ना० अव, जवन, तरस्वी, त्वरित, प्रजवी, वेगी ६

जवाखार ना० जवाखार, तर्ष्य, तीक्ष्ण, तीक्ष्णरस, पांशज, पाक्य, यवनालज, यवज, यवपथ्य, यवलास, यवशूक, यवशूकज, यवक्षार, यवाह्व, यवाग्रज, यावशूक, रंजक, सुवर्चिका, स्वर्जिकक्षार १०

जवानी ना० जवानी, तरुणता, तारुण्य, युवावस्था, यौवन ५

जवाब ना० उत्तर, प्रतिवचन, प्रतिवाक्य, समाधान ४

जवासा ना० अनंता, अराणि, अलक, आत्ममूली, इटकाय्यो, कच्छुरा, कण्टकालुक, कुनाशक, कुलाशक, गिरिकर्णी, जवासा, ताम्रमूला, दीर्घमूला, दुरभिग्रहा, दुरालभा, दुरालम्भा, दुर्लभा, दुष्पर्श, दुष्प्रधर्षा, दुस्पर्श, दुस्पर्शा, धनुर्यास, धन्वयवास, धन्वयवासक, धन्वयास, धमासा, पद्ममुखी, प्रबोधनी, प्रबोधिनी, फाञ्जिका, बहुकंटक, बालपत्र, मरुद्भवा, मालिनी, यवास, यवासक, यवासा, यास, रोदनी, रोदनिका, विकण्टक, विरूपा, विषघ्न, समुद्रांता, सारिणी, सिंहनादिका, सुरा, क्षुद्रगुदी ४८

जवासा छोटा ना० करभप्रिया, करभादनी, कषाया, फणिहत्, मरुसम्भव, मरुस्था, विशारदा, क्षुद्रदुरालभा ८

जहाज ना० जलयान, नौ, पोत, वोहित ४

——— ❀ जा ❀ ———

जांघ ना० उरू, जंघा, जांघ, नलकिनी, प्रसृता, सक्थि ६

जांघकुचीवाला ना० ऊर्द्धजानु, ऊर्द्धज्ञ, ऊर्द्धज्ञु ३

जांघ दूरवाला ना० प्रगतजानु, प्रगतजानुक, प्रज्ञ, प्रज्ञु ४

जांघ मिलीवाला ना० संहतजानु, संहतजानुक संज्ञः, संज्ञ ४

जागना ना० जागर, जागरण, जागर्ति, जागर्य्या, जाग्रित, जाग्रिया ६

जाना हुआ ना० अवगत, अवसित, परिचित, प्रतिपन्न, बुधित, बुद्ध, मानित, विदित ७

जानेवाला ना० प्रसारी, विसारी, विसृत्वर, विसृमर ४

जामिन ना० प्रतिनिधिभूत, प्रतिभू, लग्नक ३

जायफल ना० जाति, जातिकोश, जातिकोष, जातिफल, जातिसार, जाती, जातीकोश, जातीकोष, जातीपूग, जातीफल, जायफर, जायफल, तृण, पुट, फलक, मज्जासार, मालतीफल, लव, शालूक, शालूक, समुद्रान्ता, सुमनाफल, सुरभिफल

जाल (मृग पकड़ने का) ना० मृगबन्धन मृगबन्धनी, वागुर, वागुरि ४

जाल लगानेवाला ना० जालिक, जाली, वागरिक, वागुरी, ४

जावित्री ना० गुडत्वक, गुडत्वच्, जातिकोषा, जातिपर्णी, जातीपत्री, जावित्री, त्रिशात्मक, मालतीपात्रिका, राजभोग्य, सुमनपत्रिका, सौमनसा ११

——— ❀ जि ❀ ———

जिगिनियावृक्ष ना० जिङ्गनी, जिंगिनी

जिगनिया. भिंगिनी, भिंगी, प्रमोदिनी, मुनिनिर्मिता ७

जियापोता वृक्ष ( पातिजिया ) ना० अतिगन्धाल, कुमारजीव, गर्भकर, गर्भद, जियापिता, जियापोता, जीवपुत्रक, पातिजिया, पवित्र, पिताजिया, पुत्रजीव, पुत्रजीवक, यष्टीपुष्प, वृतपत्रा, श्लीपदापह, सुजीवक १६

——❀ जी ❀——

जीतनेवाला ना० जयशील, जित्वर, जिष्णु, जेता ४

जीभ ना० जिह्व, जिह्वा, जीभ, रसन, रसना, रसज्ञा ६

जीरा ना० कणा, कृष्णसखी, जरण, जीर, जीरक, जीरण, जीर्ण, दीप्य, दूता, सुपवी १०

जीरा काला ना० अजाजी, उपकुंचि, उपकुंचिका, कण, कारवी, कुंचिका, कुञ्जिका, कृष्ण, कृष्णजीरक, कृष्णा, जरण जरणा, तरुण, तिलातप्या, पतिंवरा, पृथु, पृथ्वी, पृथ्वीका, बहुगन्धा, मंगाट, शाली, सुशवी, सुपवी, श्यामजीरक, श्यामजीरा २५

जीरा छोटा ना० सुगन्ध, हयगन्ध, हयगन्धि, क्षुद्र जीरक ४

जीराबड़ा ना० मारणी, जीर्णा, द्विज्या, मनोज्ञा, स्थूलजीरक ५

जीरासफेद ना० अजाजी, कणजीर, कणजीरक, कणा, गौरजीरक, दीर्घकणा, मागध, श्वेतजीरक, सितदीप्य ७

जीवशाक ना० जीवशाक, जीवन्त, ताम्रपत्र, प्रवालिका, रक्तनाल, शाकवीर ८

जीवक वृक्ष ना० कालस्कन्ध, चिरजीवक, चिरजीवि, चिरजीविन्, चिरंजीवी, चिरंजीविन्, जीवक, जीवन, दीर्घायु, दीर्घायुष, निधि, प्राणक, प्राणद, प्रिय, बलद, बलवर्द्धिनी, मंगाह्व, मंगल्य मधुर, मधुरक, वाहुसख, वृद्धिद, शृंगक, श्वेत, हूस्वांग २५

जीवन्ती ( डोडी शाक ) ना० काञ्जिनका, जीवनी, जीवनीया, जीवन्ती, जीवन्तिका, जीवभद्रा, जीवा, जीविका, जीव्या डोडी, तीक्ष्णगन्धा, दीर्घपत्रा, पयस्विनी भद्रा, मंगल्यनामधेया, मंगल्या, मधु, मधुश्वासा, मधुस्रवा, मुगराटिका, रक्तांगी, रणमुष्टि, विषमुष्टि, वृषाकपायी, शशशिम्बिका, शाकश्रेष्ठा, सुकालुका, सुखकरी, सुपिंगला, सूक्ष्मपर्णी, स्तवनाशिनी, क्षुद्रजीवा

जीवन्ती पीली ना० तृणग्रन्थि, सुजीवंती, स्वर्णजीवंती, हिमाश्रया, हेमलता, हेमाह्वा ६

जीवन्ती बड़ी ना० जीवपुष्पा, पुत्रभद्रा, प्रियंकरी, मधुरा, बृहज्जीवंती ५

जीविका ( रोजी ) ना० आजीव, आजीवन, जीवन, जीविका, वर्तन, वर्ता, वृत्ति ७

——❀ जु ❀——

जुआ ( हारजीत का खेल ) ना० अस्तिग्राम, अक्षवती, कैतव, जुआ, द्यूत, पण ६

जुआरी ना० अक्षदेवी, अक्षधूर्त, कितव, द्यूतकर्मी, द्यूतकृत्, धार्त, धूर्त, धूर्त ८

जुआ करानेवाला (फड़बाज) ना० द्यूतकारक, द्यूतकारिका, फड़बाज, सभिक, सभिका ५

जुगनू ना० खद्योत, जुगनू, ज्योतिरिंगण, सोनकीट ४

जुल्फ ना० काकपक्ष, जुल्फ, जुल्फी, शिखण्ड, शिखण्डक, शिखाण्डक ६

जुवां ना० आपालि, केशकीट, जूं, जुवां, ढींगर, यूक, यूका, ७

जुही (पुष्प) ना० अम्बष्ठा, अम्बाष्ठिका, गणिकापुष्प, जीवनी, जुही, प्रहसंती, बलजा, बहुगन्धा, बालपुष्पिका, बालपुष्पी, भृंगानन्दा, मागधी, मोदिनी, वासन्ती, शिखण्डिनी, सूक्ष्मा, १६

जुही पीली ना० अजथ्या, गंधाढ्या, नागपुष्पिका, पीतिका, पीतयूथी, मनोहरा, यवतिक्ता, शिखण्डी, शिखण्डिन्, सुगन्धा, सुवर्णयूथी, स्वर्णयूथी, स्वर्णयूथिका, हारिणी, हेमपुष्पी, हेमपुष्पिका, हेमयूथिका, हेमा, हैमी १९

जुहीवृक्ष ना० गणिका, जननी, झटिका, झाटा, यूथिका, यूथी ६

——— जू ———

जूठन ना० उच्छिष्ट, जूठन, फेल, फेलक, फेला, फेलि, फेली, भुक्तसमुज्झित, ६

जूता ना० उपान, उपानत्, कोपान, चरणदासी, चर्मपात्र, जूता, जूती, पदत्राण, पनही, पादपृष्ट, पादत्राण, पादुका, पादू, मुपान, मोचीपात्र १५

——— जे ———

जेठमास ना० जेठ, ज्येष्ठ, ज्यैष्ठ, शुक्र ४

——— जै ———

जैतवृक्ष ना० अपराजिता, आयुधधर्मिणी, जया, जयन्ती, जैत्री, तर्कारी, नादेयी, वैजयन्ती, वैजयंतिका, शिवानी, शिवाम्भूति, सूक्ष्मपत्ता, हरिता, १३

——— जो ———

जोंक ना० असृग्विसर्पिणी, असृपा, जलजंतुका, जलसर्पिणी, जलायुका, जलोका जलौकसा, जलौकसी, जलौका, रक्तपा, रुधिरपा, ११

१ रक्तनामों पर पीनेवाला, अर्थ के शब्द लगाने से जोंक के नाम होते हैं।।

जोलाहा ना० कुविंद, कुविन्द, तंतुवाय, तंत्रवाय, तंत्रवाय, तंतूवाय ६ (यही कोरी के भी नाम हैं)

——— जौ ———

जौ (अन्न प्रसिद्ध) ना० कंचुकी, कुंतल, जव, जो, जौ, तीक्ष्णशूक, तुरंगप्रिय, दिव्य, धान्यराज, पवित्रधान्य, पूवेट, प्रावेट, मेध्य, यव, यवक, यवनालज, शतपत्रिका, शितशूक, शातशूक, श्वेतशृंग, सक्तुक, सितशूक, हयप्रिया, हयेष्ठ, २१

जौहर ना० ताक, हरियव, २

ज्योतिषी (नजूमी) ना० कार्तान्तिक,

अभिसर, अर्थी, किंकर, गोप्य, गोप्यक, चेट, चेटक, चेड, चेड़क, चेर, टहलुआ, दाश, दास, दासेय, दासेर, नियोज्य, पत्ति, पद्ग, पदात, पदाति, परिचारक, पारिचारक, प्रेष्य, भृत, भृत्य, विधिकर, भुजिष्य, भृत्य, भृत्यक, सहाय, सेवक ३६

टहलुइन ( लौंडी ) ना० अनुगा, अनुगामिनी, अनुचरा, अनुचरी, अनुजीविनी, अनुप्लवा, अभिसरी, अर्थिनी, किंकरा, किंकरी, गोप्या, गोप्यका, चेटा, चेटका, चेटिका, चेटी, चेड़का, चेड़ा, चेड़ी, चेडिका, चेरी, टहलुइन, दासी, दाशी, दाशिन, दाशिना, दासी, दासिया, दासेरा, नियोज्या, पत्तिना, पद्गा, पदातनी, पदातनी परिचारिका, पारिचारिका, प्रेष्या, भैष्या, भृष्या, विधिकरा, विधिकरी, भुजिष्या, भृत्यका, भृत्या, सहाया, सेवकिन ४३

## —— टि ——

टिटिहिरी पक्षी ना० कोयष्टिक, कोयष्टी, टिटहरी, टिटिभक, टिटिहिरी, टिट्टिभ, टिट्टिभक ७

टिड्डा ना० टिरिटश, टिण्डिश, डिंडिश, ढेड़स, ४

टिण्डा वृक्ष ना० टिंटिशवृक्ष, टिण्डिशवृक्ष, तिंदिश ३

## —— टु ——

टुकड़ा ना० कण, खण्ड, भाग, भित, शकल, शकल, सकल, सकल, हिस्सा ९

## —— टे ——

टेढ़ा ना० अराल, असित, आविद्ध, ऊर्म्मिमत्, कुंचित, कुटिल, जिह्म, नत, वेल्लित, भुग्न, वक्र, वृजिन १२

## —— टो ——

टोप लड़ाई का ना० युद्धटोप, शिरस्त्र, शीर्षक, शीर्षण्य ४

## —— ठ ——

ठग ना० उपधि, कपट, कुसृत, कैतव, छद्म, ठग, दंभ, निकृति, व्याज, शाठ्य १०

ठठेर ना० ताम्रकुट्टक, शौल्विक, सौल्विक ३

## —— ठु ——

ठुड्डी ( दाढ़ी ) चिबुक, मचनीलकन, हनु ३

## —— ठू ——

ठूंठ ना० गुल्म, ठूंठ, स्तम्भ ३

## —— ड ——

डब्बा ना० समुद्गक, समुद्गा, सम्पुट, ३

डर ना० आतंक, आदंक, उत्रास, खौफ, डर, दर, भय, भिया, भी, भीत, भीति, भीर, भ, विभ्रास, संत्रास, साध्वस, साध्वस, त्रास १८

डरपोंक ना० कातर, भीत, भीरु, भीरुक, भीलुक, त्रस्त, त्रस्नु ७

## —— डा ——

डांड़ ( जिससे नाव खेते हैं ) ना० नौकादंड, क्षिपणि, क्षिपणी, क्षेपणि, क्षेपणी ५

**मिरच लाल** ना० मिरचा, शिरोवृत्त २

**मिलाहुआ** ना० अपदान्तर, अन्वत हित, संमिलित, संयुक्त, संलग्न, संसक्त ७

**मिलित** ना० युक्त, युत, संयुक्त, संहत, संहित, सहित, संसक्त, ७

**मिलीहुई वस्तु** ना० प्रणिहित, प्राप्त, व्याप्त; ३

**मित्र ( दोस्त )** ना० इष्ट; दयित, प्यारा, प्रिय, प्रीय, वल्लभ, मित्र, सखा, सुहृत्, सुहृद, १०

**मित्र हमजोली के** ना० वयस्थ, सवयस्, स्निग्ध. ३

**मिश्री** ना० दृढगात्रिका, मत्स्यण्डिका, मत्स्यण्डी, मिश्री. ४

## ——✻ मु ✻——

**मुकुट** ना० किरीट, मकुट; मुकुट, मौलि, मूर्धा. ५

**मुक्ति** ना० अपवर्ग; अपुनर्भव, अमृत, कैवल्य, निःश्रेयस्, निर्वाण, मुक्ति, मोक्ष, श्रेयस् ९

**मुख** ना० आनन, आस्य, तुण्ड, वदन, मुख, मुंह, लपन, वक्त्र ८

**मुख्य** ना० अग्र, अग्रिय, अग्रीय, अनवराध्य; अनुत्तम, उत्तम, परार्ध्य, प्रधान, प्रमुख, प्रवर्ह, प्रवेक, प्राग्रहर, प्राग्र्य, मुख, मुख्य, वरेण्य, वर्य्य. १७

**मुग्दपर्णी ( मुगवन )** ना० अतिशुपर्णी, अतिशुपर्णया, आरण्यमुग्दा; काकपर्णी, काकमुग्दा, कुरङ्गिका, मार्जारगंधा, मार्जारगंधिका मुग्दपर्णी, रिंगिनी, वनजा, वनमुग्दा, शिखिपर्णिका, शिम्बिपर्णिका, शिम्बिपर्णी, शिम्बी, सहरसा, सहा, सूपपर्णी, क्षुद्रसहा. २०

**मुद्गर** ना० घन; द्रुघण, द्रुघन, मुद्गर ४

**मुचकुन्द वृक्ष** ना० उन्मत्त, चिबुक, प्रतिविष्णुक, मुचकुन्द, क्षत्रवृक्ष, ५

**मुण्डी** ना० अरुणा, निर्गुण्डी, मुण्डी, म्यौंडी, शेफालि, शेफालिका, शेफाली श्रावणी सिन्दुवार, सिन्दुवारक, सिन्दुवारिका, सिन्धुवार, सिन्धुवारक, सिन्धुवारित. १४

**मुनक्का** ना० कपिलद्राक्षा, गोस्तना, गोस्तनी, चारुफला, तापसप्रिया, द्राख, दीर्घफला, द्राक्षा, पथिका, मधुफला, मधुरसा, मृद्वी, मृद्वीका, रसाला, शतवीर्या, स्वादु, स्वाद्वी; हारहारा, हरिता, हारहूरा, हिमोत्तरा. २१

**मुरदासंग** ना० कंकुष्ठ, कंकुष्ठमृत्तिका, कालकुष्ठ, कालपालक, पुलक, मुरदासंग, रंगदायक, रेचक, विरंग शोधक. १०

**मुरा ( कपूरकचरी )** ना० उत्पलता; कुटी, कूटक, खशा, गन्धकुटी, गन्धमादिनी, गन्धमालिनी, गन्धवती; गन्धिनी, तालपर्ण, तालपर्णी, तालास्था, दित्या, दुच्छक, दैत्या, पुरा, भूतगंधा, मुरा, वीरा, सुरभि, २०

**मुरेठी** ना० अतिरसा; क्लतक, क्लीतक, जेठीमधु, तिक्तवर्धन, तिक्तपर्वा, मधु, मधुक, मधुका, मधुयष्टिका, मधुयष्टी, मधुरा, मधुवल्ली, मधुस्रवा, मधूक, मधूली, मुलहटी, मुरेठी, यष्टि, यष्टिका, यष्टि

मधु, यष्टिमधुका, यष्टी, यष्टीक, यष्टीमधु, यष्टीमधुक, यष्टीमधुका, यष्ट्याह्व, यष्ट्याह्वा, यष्ट्याह्वका, यष्ट्याह्विका, वादल, शोषापहा, २१

मुर्गा ना० अरुणशिखा, कालज्ञ, कुक्कुट, कुर्कुट, कृकवाकु, चरणायुध, चरनायुध, ताम्रचूड़, दक्ष, मुरगा, मुर्गा, यामघोष, विष्किर, ११

मुर्दा ना० कुणप, परासु, परेत, प्रमीत, प्रेत, मृत, मृतक, शव, संस्थित ६

मुसब्बर ना० आलु, आलुक, एलुआ, एलवालु, एलवालुक, ऐलवालुक, ऐलेय, कपित्थत्वक्, कुष्ठगंधि, गन्धत्वक्, तृणौषध, त्वक्सुगंधा, दुर्वर्ण, वालु, वालुक, मुसब्बर, वीरा, सुगंधि, सुवर्णप्रसव, हरिवालुक, हरिभद्र. २१

मुसाफिर ना० अध्वग, अध्वगमन, अध्वगामिन्, अध्वगामी, अध्वनीन, अध्वन्य, पथिक, पथिल, पान्थ, बटाऊ, बटोही, मुसाफिर, यात्रिक, यात्री; राही, विस्तृत, विमृमर. १६

मुहासा ना० मुखदूषिता, यौवनपिटका

——मू——

मूंग ना० बलाट, मुक्तिप्रद; मुग्द, मूंग, रसोत्तम, वनाखुग, वर्णार्ह, वाजिभोजन, वासन्त, सिम्बिजा, सुफल, सूपश्रेष्ठ, हयानन्द, हरित, हरिन्नाम, हरिन्नामन,

मूंगकाली ना० कृष्णमुग्द, माधव, शिम्बिक, वासन्त, सुराष्ट्रज, हरिमन्थज, ६

मूंगजंगली—मोठदेखो

मूंगपीली ना० खण्डीर, पीतमुग्ध, प्रवेल. ३

मूंगहरी ना० शारद, हरितमुद्ग २

मूंगा ना० अंगारकमणि, अम्भोधिवल्लभ, अम्भोमुक्; अम्भोमुच्, प्रवाल, भौमरत्न; मूंगा, रक्तकन्द, रक्तकन्दल, रक्तवर्णक, रक्ताकार, रक्तांग, रत्नकन्दल, रत्नवृक्ष लतामणि, लतायानक, विद्रुम, हेमकन्दल. १८

मूंज ना० तेजन, दर्भाह्वय, दूरमूल, दृढतृण, दृढमूल, बहुप्रज; ब्रह्ममेखल, मुञ्ज, मूंज, मौञ्जीतृणाख्य, रञ्जन, वानीरक, सुमेखल, स्थूलदर्भ. १४

मूड़ ना० उत्तमांग, कं, मस्तक, मूड़, मूर्द्ध, शिर, शीर्ष, शीश .८

मूत ना० प्रस्राव, मूत; मूत्र, वस्तिमल. ४

मूरि ( मुख्यधन ) ना० नीवि, नीवी, परिपण, परिपन, मूरि, मूल, मूलधन. ७

मूर्ख ना० अबुध, अबुध, अबोध, अज्ञ, कुवादी, जड़; बुद्धिहीन, मन्द, मुग्ध, मूढ़, मूरख, मूर्ख, यथाजात, वालिश; वैधेय, वैधेयी, शठ. १७

मूर्छा ना० कश्मल, कस्मल, मूर्छा, मोह

मूर्छित ना० नष्टचेतन, नष्टचेष्ट, नष्टसंज्ञ, मूर्छाल, मूर्छित, मूर्त. ६

मूर्ति ना० अर्चा, प्रतिकृति, प्रतिच्छाया, प्रतिनिधि, प्रतिबिम्ब, प्रतिमा, प्रतिमान, प्रतियातना; मूर्ति. ९

मूर्तिलोहकी ना० लोहप्रतिमा, लोहमूर्ति सूर्मिम, सुर्म्मी, स्थणा ( श से मी

लिखते पढ़तेहैं )

मूर्वा—मरोरफली देखो

मूली ना० कन्दमूल, कुंजरक्षारमूल, कुरुकन्दक, दीर्घकन्दक, दीर्घमूलक, नीलकण्ठ, पटीर, मूरी, मूलक, मूला, मूलाह्व, मृत्क्षार, राजालुक, रुचिर, शंखमूल, सित, सेकिम, हरितपर्ण, हरिपर्ण हस्तिदन्त, हस्तिदन्तक. २१

मूली छोटी ना० चाणक्यमूल, चाणक्यमूलक, मिश्र, स्थूलमूल, ४

मूसर ना० अयोग्र, मुषल, मुसल, मूसर, मूसल, ५

मूसाकानी ना० अद्रिभू, आखुकर्णी, आखुपर्णी, आखुपर्णिका, आखूपर्णी, इन्दुकर्णी; उन्दुरकर्णी, उन्दूरकर्णी, उपचित्रा, कृशिका, चण्डा, चित्रा; तालपत्री, द्रवंती, न्यग्रोधा, न्यग्रोधी, पुत्रश्रेणी, पुष्पश्रेणी, प्रत्यक्पर्णी, प्रत्यक्छ्रेणी, प्रतिपर्णशिका, फंजिपत्रिका, बहुकर्णिका, बहुपर्णिका, मूदरीभवा, माता, मूषककर्णी, मूषकमारी, मूषाकर्णी, मूषिकपर्णी, मूषिका, मूषिकाह्वय, मूषिपर्णिका, मूषीककर्णी, मूसाकन्नी, रण्डा, वृश्चिकर्णी, वृषा, वृहपर्णी, शतमूलिका, शम्बरी; श्रुतश्रेणी, सम्बरी, सहस्रमूली, सुकर्णिका, सुतश्रेणी, सुवर्णी, ४७

मूसली ना० अर्शोघ्नी, खलिनी, गोधापदी, गोधावती, टुनाका, तालपत्रिका, तालपर्णी, तालमूलिका, तालि, तालिका, ताली, तालमूली; तीर्णपदा, दीर्घकन्दिका, भण्टाकी, भूताल, मुशली, मुषली, मुसली मूसरी, शैलेय, शैलेयक, सुवहा, हेमपुष्पी

मूसा ( चूहा ) ना० आखु, उन्दरु, उन्दुरु, ऊन्दुर, खनक, चूहा, मूखक, मूषक, मूषीक, मूस, मूसा, ११

मूसा ( छोटीजातिवाला ) ना० गिरि, गिरिका, बालमूषिका, मूषिक, ४

मृगछाला ना० अजिन, कृत्ति चर्म, मृगछाला, ४

मृगतृष्णा ना० मरीचिका, मृगजल, मृगतृष्णा. ३

मृगशिरा ( नक्षत्र ) ना० अग्रहायणी, मृग, मृगशिरस्, मृगशिरा, मृगशीर्ष. ५

मृगी ना० अपस्मार, भूतविक्रिया; मृगी.

## —— मे ——

मेंहदी वृक्ष ना० मेन्धिका, मेन्धी २

मेघ ना० अद्रि; अभ्र, अभ्र, अम्बुभृत, अम्बुमुच, अम्बुवाह, अश्म; अश्मा, अहि, उपर, उपल, ओदन, कोश, गिरि, ग्रावा; ग्रावन घन, घनाघन, चरु, जलद, जलधर, जलमुच; जलभृ, जलभृत, जलवाह, जीमूत, ताडितगर्भ, तडितपति, तडित्वत्, दर्दुर, दृति, धाराधर, धूमयोनि, नभाक, नभ्राज, पर्जन्य, पुरुभोजस्, वलाहक, मुदिर, मेघ, वराह, वारिद, वारिधर वारिवाह, वारिमस, वारिमच, विद्युत्वत्, वृत्र, व्रज, शम्बर, स्तनयित्नु. ५१

मेघगर्जन ना० अभ्रोत्थ, गर्जित, ध्वनित, मेघगर्जन, मेघनाद, मेघनिर्घोष. मेघपुष्प, रसित, स्तनित, ६

मेघघटा ना० कादम्बिनी, मेघपंक्ति,

मेघमाला; मेघसमूह, ४

**मेघधारा** ना० आसार, धारासंपात, मेघधार, मेघधारा. ४

**मेडुका** ना० दर्दुर, दर्दुरोहारी; दादुर, प्लव, प्लवग; प्लवगम, भेक, मण्डूक, मेगा, मेडक, मेडुका, मेढक, वर्षाभू, वृष्टिभू; शालूर, सालूर. १६

**मेडुकी** ना० भेकी, मेडुकी, वर्षाभू, ३

**मेडुवा** ना० मडक, मडुआ, मेडुआ ३

**मेढाशृंगी** ना० गृहद्रुम;चक्षुरुका, चक्षुष्या, तिक्तदुग्धा, नेत्रौषधी, पुत्रशृंगी, मेढ़शृंगी, मेढाशृंगी,मेढ़शृंगी, मेषवल्ली मेषविषाणिका,मेषशृंगी, मौर्वी, वहलचक्षुः वहलचक्षुस्, विषाण, विषाणिका,विषाणी, विषानिका, शृंगला, सर्पदंष्ट्रिका,२१

**मेढाशिंगी वृक्ष** ना० अजगंधिनी, अजशृङ्गी, अहिच्छत्र, आवर्तिनी, कर्णिका, गृहद्रुम, चक्रश्रेणी; चक्षु, चक्षुस् चक्षुवर्द्धन, नन्दीवृक्ष, ११

**मेथी** ना० कुंचिका, कैरवी, गंधफला, गन्धवीजा, चन्द्रिका, ज्योतिः ज्योतिस्, दीपनी, पीतवीजा, बहुपत्रिका, बहुपर्णी, मन्था, मिश्रपुष्पिका, मेथिका, मेथिनी, मथी, वल्लरि, शिखिन्, शिखी. १६

**मेथी का साग** ना० मेथिका. मेथिनी मेथी. ३

**मेदा (औषधि** ना० जीविनी; पुरुषदंतिका; वरा, बहुरन्ध्रिका, मणिच्छिद्रा, मधुरा, मेदःसारा, मेदा, मेदिनी, मेदोद्भवा; मेदोवती, विभावरी, शल्यदा, शल्यपर्णिका, श्रेष्ठा, साध्वी, स्निग्धा, स्नेहवती. १८

**मेल** ना० मिलन,मिलाप, मेल,मेलन, संग, संगत संगम, संगमन, सांगम ६

## मै

**मैथुन ( स्त्रीरमण )** ना०ग्रामचर्य्या, ग्रामधर्म, ग्राम्य, ग्राम्यकर्मन्. ग्राम्यधर्म, निधुवन, प्रसंग, मैथुन; रत, रति, रमण, व्यवाय; संसर्ग,सुरत, स्त्रीप्रसंग, स्त्रीभोग स्त्रीसंग. १७

**मैनफर** ना० फल, फेनिल; मदनफल मैनफल.४

**मैनफर वृक्ष** ना० उदर्क, कण्टकिन्, कण्टकी, कण्ठ, करहाट, करहाटक, कैटर्य, गोल, छर्द्दन, तस्कर, दलामल, भारफल, पिचुक, पिण्ड, पिण्डीतक; मदन, मदनक, मरुव मरुवक, मातुल, मादन, वीजपुष्प; शल्य, शल्यक, श्वसन, स्वसन. २६

**मैनशिल** ना० कल्याणिका, कुनटी, कुम्भकारी, कुलटी, गोला तालांकुर, नली, नागजिह्विका,नागमाता, नेपालिका नैपाली, मनःशिल; मनःशिला, मनशिल, मनोह्वा, मनोगुप्ता, मनोज्ञा, मैनशिल, रसनेत्रिका, रामचछर्द्दन, रोगशिला, रोचनी, लोहकण्टक; वांतिकृत, वासंत, विचकिल, वितण्डा,विषपुष्प, विषपुष्पक वृश्चिक; शलाका,शिला, हृत्पाषाण.३२

**मैना (पक्षी)** ना० प्रियवादिनी, मैना, शलाका, सारि सारिका. ६

मैला ना० अनच्छ,आविल, कच्चर, कलुष, कुत्सित, मलदूषित मलिन, मलीमस, मैला ९

——❀ मो ❀——

मोंगरी ना० कोटिश,कोटीश, मोगरा, लोष्टभेदन, लोष्टघ्न ५

मोखावृक्ष ना० गौलिक,घण्टा,घण्टाक, घण्टापाटली, जटाल, भाटल, तीक्ष्ण, तीक्ष्णक, मुश्चक, मुष्कक, मोक्ष.मोक्षक, बनवासी, बनवासिन्, विषापह, सन, सुतीक्ष्णक, क्षारद्रु, क्षारवृक्ष, क्षारश्रे, २०

मोगरावृक्ष ना० अतिगन्ध, कर्दमा, गन्धराज, गन्धसार, जनेष्ट, प्रिय, मुद्गर, मृगेष्ट, विटप्रिय, वृक्षपुष्प, सप्तपत्र ११

मोचरस=सेमरका गोंद देखो ॥

मोटा ना० पीन, पीव, पीवन, पीवर, पृथु, पृथुल, मोटा, स्थूल ८

मोठ ना० अमृत, अरण्यमुद्ग, कुलीनक, क्रमीलक, खण्डिन् खण्डी, निगूढ, मकुष्ट,मकुष्टक, मकुष्ठ, मकुष्ठक.मयष्ट, मयष्टक, मयुष्टक, मुद्गष्ट, मुद्गष्टक,राममुद्ग, बनमुद्ग वरक, वल्गुपत्र, वल्लीमुद्ग सिम्बिजा, २२

मोतिया ( पुष्प ) ना० मदयंती,मोतिया

मोतियाभेद ना० गन्धकुसुमा, गन्धपुष्पा, मदनमादनी, मल्लि, मल्लिका५

मोती ना०अम्बुज, अम्भःसार,इन्दुरत्न, कुवल, गुलिका, गुली, जलज, तार, तारा, तौतिक, नक्षत्र, नीरज, भौतिक, मञ्जर; मंजरी, मुक्ता, मुक्ताफल,.मोती,मौक्तिक, रसोपल, लक्ष्मी, शशिप्रभ; शुक्तिज, शुक्तिबीज, शुक्त्युद्भव, शूक्तिज, शौक्तिकेय, शौक्तेय,सीपसुत,सुधांशुरत्न,स्वच्छ,हिम, हेमल, क्षीराब्धिज ३४

१—चन्द्रमा नामोंपर मोती शब्द लगानेसे मोतीके नाम होतेहैं ॥

२—सीपी नामोंपर जकार और सुत नामक शब्दलगानेसे मोतीके नाम होतेहैं

मोतीसीप ना० अब्धिमण्डूकी, महाशुक्ति, मुक्तामाता, मुक्तास्फोट,मोतीसीप, मौक्तिकप्रसवा, मौक्तिकमाता, शुक्ति, शुक्तिका, शुक्तिज, शुक्तिपुट, शुक्तिपेशी, शुक्तिबीज, शुक्तिमौक्ति, शुक्तिवधू१५

मोथा ना० अन्तय, अब्द, अभ्र, अम्बुद, अम्बुभृत्, अम्बुवाह, अम्भोद, अम्भोधर, अर्णोद, कुरुविन्द, क्रोडेष्टा, गांगेय, घन, जलद, जलधर, जीमूत, तडित्वात, तडित्वान्, तोयद; तोयधर, धूमयोनि, नाग, नागर, नीरद, पिठर, बलाहक, भद्र,भद्रगन्धिका,मुस्त, मुस्तक, मुस्ता, मेघ, मेघनामन्, मेघनामा, मेघाख्य, मोथा, वनज, वराह, वारिद, वारिवाह, सुगन्धि, स्तनयित्नु ४२

मोथाकेवटी ना० कुटन्नट,कैवर्तमुस्त, कैवर्तमुस्तक,कैवर्तीमुस्तक,कैवर्तीमुस्तक, गोनर्द, गोपुर, जणिबुदनक, दशपुर,दासपुर, धान्य, परिपेल,परिपेलव,पशुपल्वल, पूरण, प्लव, मालन, वानेय, शीतपुष्प, सितपुष्प, २०

मोथानागर ना० उच्चटा, कलापिनी, कच्छरुहा, काण्डहीन, कान्ता, गांगेय; चक्रा, चूडाला देवी, नागरघन; नागरमुस्ता, पिण्डमुस्ता, पुर, पूर्णकोष्ठा, भद्रमुस्तक, भद्रमुस्ता, मुस्ताभ, मोथानागर, हिमा १८

मोथाभद्र ना० कक्षोत्था, काण्डहीन, कुमुक, खपुर, गांगेय, गुन्द्रा, चारुकेशरा, भद्रक, भद्रकाशी, भद्रमुस्तक, भद्रमुस्ता, राजकशेरु, वन्या, वराही, श्यामा, श्रीभद्रा, हिमा. १७

मोम ना० द्रावक, मदन, मदनक, मधुज, मधुशेष, मधूच्छिष्ट, मधूत्थ, मधूत्थित, माक्षिकज, मोदन, मोम, सिक्थ, शिक्थ, शिक्थक, सौंदून. १५

मोर ना० अहिद्रुह, अहिद्विष, अहिमार, अहिरिपु, अहिविद्विष्, अहिभक्षी, अहिभक्षी, अहिभुज, उरगारिपु, उरगशत्रु, उरगारि, उरगारी, उरगाशन, कलापिन्, कलापी, केकावल, केकिकः, केकिन्, केकी, गुहयान, चन्द्रकवत्, चन्द्रकिन्, चन्द्रकी, नीलकण्ठ, बर्हिण, बर्हिन, भुजंगभुक्, भुजंगभुज्, मयूर, मयूरक, मरुक, मेघानंदिन्, मेघानन्दी, मेघनादानुलास, मेघनादानुलासिन्, मेघनादानुलासी, मेघनादमुदा, मोर, शम्भूसुतवाहन, शिखण्डिन्, शिखण्डी, शिखावल, शिखाधार, शिखावल, शिखिन्, शिखी, शिवसुतवाहन, शुक्लापांग, शुक्लापांग, हरि. ५०

१—स्वामिकार्तिक नामोंपर वाहन और सर्पनामोंपर और अर्थके शब्दभागोंसे मोरके नामहोते हैं ॥

मोरपंख ना० पिच्छक, बर्ह, बर्हभार, मोरपंख, शिखण्ड, शिखण्डक. ६

मोरशिखा ( औषधि ) ना० कारवी, खराश्वा, दीपक, दीपन, दीप्य, नीलकण्ठशिखा, प्रियतम, मयूर, मयूरक, मयूरचूडा, मयूरशिखा, लोचमर्कट, लोचमस्तक, वन्हिशिखर, शिखालु, शिखाबला, शिखिनी, संदीप्य, सुशिखा, सुदर्शीर्ष. २१

मोल (भाव) ना० अवक्रय, भाव, मूल्य, मोल, वस्न. ५

मोहनभोग ना० अपूप, अपूप्य, तरला, प्रहेणक, प्रहेलक, यवागू, विलेपी, श्राणा, श्राण,

## —❀ मौ ❀—

मौत ना० अत्यय, अन्त, आहार, काल, कालधर्म, दिष्टान्त, नरांतक, नाश, निधन, पंचता, पंचत्व, प्रलय, मरण, मरत, मरन, मृत्यु, मृत्यु, मौत, लय, विदर २०

मौलसिरी वृक्ष ना० केशर, केसर, गूढपुष्पक, चिरपुष्प, दन्तधावन, धन्विन्, धन्वी, भ्रमरानन्द, मकुर, मदन, मदनक, मधामोद, मधुपुष्प, मुकुर, बकुल, वकूल, विशारद, शारद, सिंहकेशर, सीधुगंध, सीधुपुष्प, सीधुसंज्ञ, सुरभि, स्थिरपुष्प.

## —❀ य ❀—

यमराज ना० अन्तक, कृतान्त, काल, तपनतनय, तपनात्मज, दण्ड, दण्डधर, दण्डधार, दण्डभृत्, धर्म, धर्मराज, नरकदेवता, परेतभर्तृ, परेतराज, पितृपति,

महिषध्वज, महिषहित, महिषवाहन, मृत्यु, मृत्युपाश, मृत्युपति, मृत्युराज, यम, यमराज, यमान्तक, यमुनाबंधु, यमुनाभ्रात, वैवस्वत, शमन, श्राद्धदेव, श्राद्धदेवता, सवितातनय, सवितसुत, सूर्यसुत ३४

१—सूर्य नामोंपर सुत अर्थके शब्द और यमुना नामोंपर भ्रात्र अर्थ के शब्द लगाने से यमराजके नामहोते हैं

२—यमराज नामोंपर पिताअर्थ के शब्दलगाने से सूर्यके नामहोते हैं उनपर कन्या नामके शब्दलगाने से यमुनाजीके नामहोते हैं

३—यमराज नामोंपर बहिन नामके शब्द लगानेसे यमुनाजीके नाम होते हैं तिनपर पिता अर्थके शब्द लगानेसे सूर्य के नामहोतेहैं ॥

यमुना (नदी) ना० अंशुमती, कालिन्दी, कृष्णा, तपनतनया, तपनात्मजा, यमभगिनी, यमी, यमुना, रविजा, रवितनया, रविनन्दिनी, रविसुता, शमनस्वसा, श्यामा, सवितासुता, सूर्यतनया १६

१—यमनामोंपर बहिन अर्थ के शब्द लगानेसेयमुना तिनपर पिता अर्थकेशब्द लगाने से सूर्यके नामहोतेहैं ॥

२—सूर्य नामोंपर कन्या अर्थके शब्द लगाने से यमुनाके नाम तिनपर भाईअर्थ के शब्द लगाने से यमराज के नामहोतेहैं

यवेची ना० पत्रतण्डुली, महातिक्ता, यवतिक्ता, यशस्विनी, विसर्पिणी, शंखिनी, सूक्ष्मपुष्पी. ७

यश ना० कीर्त्तना, कीर्ति, यश, समज्या, समाख्या, समाज्ञा. ६

यज्ञ ना० अध्वर, अभिषव, आहव, आहवन, इष्ट, इष्टि, क्रतु, देवतात, धर्म, प्रजापति, मख, मेध, यज्ञ, याग, सप्ततंतु, सव, सवन, होत्रा. १८

यज्ञअग्नि ना० उपचाय्य, परिचाय्य, समूह्य, ३

यज्ञार्थे पशु ना० उपसंपन्न, प्रमीत, प्रोक्षित ३

यज्ञभूमि ना० आहवन, यज्ञभूमि, यज्ञस्थल ३

यज्ञांत स्नान ना० अभिषव, अभिषवण, सवन. ३

यज्ञौषधी का कूटना ना० अभिषव, अभिषवण, सवन, सुत्या सूत्या. ५

यज्ञकी वेदी ना० चत्वर, यज्ञवेदि, यज्ञवेदी, यज्ञभूमि, यज्ञशाला, यज्ञस्थाणु, यज्ञागार, स्थण्डिल. ८

यज्ञदर्शक (यज्ञमें वेदोक्त क्रिया कलापको देखनेवाला) ना० यज्ञदर्शक, विधिदर्शक, विधिदर्शी, विधिदेशक ४

यज्ञपशुमारना ना० परंपराक, प्रोक्षण, शमन ससन ४

## —यु—

युधिष्ठिर ना० अजातरिपु, अजातशत्रु, कंक, कर्णानुज, कौंतेय, धर्म्मराज, धर्म्मराजन्, युधिष्ठिर, राजलक्ष्मन्. ६

युवा (पुरुष) ना० तरुण, युवा, वयस्थ. ३

—॥ यो ॥—

योधा ना० भट, योद्धा, योधा, वीर, शूर, ५

—॥ र ॥—

रंगसाज ना० चितेरा, चित्रक, चित्रकर, चित्रकर्म्मन्, चित्रकार, चित्रविद्, रंगसाज, रंगाजीव ८

रंगकाला ना० असि, असित, काल, काला, कालांग, कृष्ण, कृष्णवर्ण; नील, मेचक, श्याम, श्यामल, श्यामवर्ण. ११

रंगलाल ना० अरुण, कोकनदच्छवि, रक्त, रक्तवर्ण, रोहिणी, रोहित, रोहिता लोहित, लोहिता, लोहिनी, शोण, शोणा.

रंगहरा ना० पलाश, पालाश, हारणी हरित, हरिता. ५

रज (स्त्रीकारक्त) ना० आर्त्तव, कुसुम, पुष्प; ऋतु, रज, रजस स्त्रारज, ६

रजस्वलास्त्री ना० अवि, अवी, आर्त्रेयी आत्रेयी, उदक्या, ऋतुमती, पुष्पवती, मलिना, मलिनी, रजस्वला, स्त्रीधर्म्मिणी

रड़वृक्ष ना० अण्डवृक्ष, अमंगल, अमण्ड, असार, आमण्ड, इष्ट, उरुबुक, उरुवक; एरण्ड, एरण्डक, वातटफल, गन्धर्व्वहस्त, गन्धर्व्वहस्तक, चच्चु, चित्र चित्रक, तरुण, तुच्छद्रु, दीर्घदण्ड, दीर्घ दण्डक, दीर्घपत्रक, पञ्चांगुल, फलवृक्ष, मण्ड, रड़, रुबु, रुवुक, रुवुक, रुबूक, वरण्डालु, वर्द्धमान, वर्द्धमानक, वातारि, व्यडम्बक, व्याघ्रपुच्छ, वृणह, शूलशत्रु, हस्तिकर्ण, त्रिपुटिन्, त्रिपुटी, त्रिपुटीफल

रड़वृक्षउजला ना० रुचक, श्वेतएरंड,

रड़वृक्षलाल ना० उत्तानपत्रक, उरुवक, करपर्ण, चञ्चु, चित्रबीर्य्य, नागकर्ण, पाचन, रक्तक, रक्तैरण्ड, रुबु, रुबुक्, रुवुक, रुबूक, व्याघ्र, व्याघ्रतल, व्याघ्रदल, व्याघ्र, हस्तिकर्ण. १८

रतालू ना० रक्तकन्द, रक्तपिण्डक, रक्तालु, लोहित. ४

रथ ना० चक्रपाद, रथ, शतांग, स्यन्दन.

रथजनानी | रथपरदेदार } ना० कर्णीरथ, डयन, प्रवहण, हयन. ४

रथवान | गाड़ीवान } ना० दक्षिणस्थ, नियन्ता, नियन्तृ, प्राजिता, प्राजितृ, यन्ता, यन्तृ, रथिक, रथिर, सव्येष्ट, सव्येष्टृ, सारथि, सारथी, सूत, क्षत्ता, क्षत्तृ. १६

रनिवास ना० अन्तःपुर, अवरोध, अवरोधन, रनिवास, शुद्धान्त. ५

रनिवासका द्वारपाल ना० अन्तःपुराध्यक्ष, कञ्चुकिन्, कञ्चुकी; सुविद्, सौविद; सौविदल्ला, स्थपति, स्थापत्य,

रस ना० द्रव, रस २

रसोईदार ना० आन्धसिक, आपूपिक; आरालिक, औदनिक, कान्दविक, गुण, बल्लव, भक्तकार, भक्षकार, भद्यकार, मद्यकार; बल्लव, सूद; सूपकार. १४

रसोईकाघर ना० पाकशाला, पाकस्थान, महानस, रसवती, सूदशाला ५

रसौत ना० अग्निसार, अञ्जन, कर्परी, कृत्रिम, क्वाथोद्भव, चक्षुष्य, तार्क्ष्य;

तार्क्ष्यज, तार्क्ष्यशैल,तुत्थ.दार्वि,क्वाथोद्भव; नीलवर्ण, पुष्पक, प्राणान्त, बालभैषज्य, रसगर्भ, रसज, रसराज, रसाग्रज, रसाञ्जन, रसोत, रसौत, शैल २३

रस्सी ना० गुण, रज्जु,रस्सी वटाकर; वटारक, वटी, वराट, वराटक, शुल्ल, शुल्व, शुल्वा, शुल्वी, सुष्म. १३

रस्सीचमड़े की ना०चर्म्मबंधनी; वरत्रा, वर्ध्रिका, वर्ध्री, वाध्री, वार्ध्री. ६

रक्षक ना० रक्षक, रक्षण, त्रा.३

रक्षा ना०परित्राण. पर्याप्ति, रक्षण, रक्षा, रक्षा, वर्धाद्यनवारण, हस्तधारण, हस्तवारण, त्रा, त्राण. १०

——— रा ———

रांगा ना० अपूप, आलीनक,कस्तीर, कुरूप्य, गिरिसार, गुरुपत्र, चक्रसंज्ञ,नाग, नागज, नागजीवन, पिच्चट, पूतिगन्ध, मधुक, मधुर, मृदङ्ग, रंग, रांग, रांगा, वंग, सिंहल, सुरभ, स्वर्णज, हिम, त्रपु, त्रपुस्, त्रपुल, त्रपुष, त्रपुस २८

रांड—स्त्रीरांड देखो

राई ना० असुरी, आसुरी, कटु, कटुक, कृष्णसर्षप, कृष्णा, कृष्णिका, तीक्ष्णा, तीक्ष्णगन्धा, प्रियंगु, मधुलिका, मुष्टक, रक्तसर्षप, रक्तिका, राजिका, राजसर्षप, राजी, सूरी, क्षव, क्षवक, क्षुतक, क्षुताभिजनन, क्षवाभिजनन, २३

राख ना०भस्म; भस्मन्, शिवांगभूषण, क्षार. ४

राग ना० दीपक, भैरव, मल्लार, मालकौस, मेघ, श्री.६

राछ ना० वापदण्ड, वायदण्ड, वेम, वेमा. ४

राजकुमार ना० कुमार, कुमारक, भर्तृदारक,युवराज,राजकुमार, राजपुत्र.६

राजगद्दी ना० नृपासन, भद्रासन, राजगद्दी, राजासन. ४

राजधतूर ना० निस्त्रैणपुष्पिक,,भ्रांत; महाशठ, राजधत्तूर, राजधत्तूरक, राजधुस्तूरक, राजधूर्त्त, राजस्वर्ण. ८

राजबेर ना० तनुबीज,नृपबदर, राजबदर. ३

राजवंश ना० राजवीजिन्, राजबीजी, राजवंश, राजवंश्य. ४

राजसदन ना० उपकारिका, उपकार्या, राजमहल, राजसदन, सौध. ५

राजा ना०अधिप, अधिपा,अधिपति, इन. इन्द्र,ईश.ईशान, ईश्वर,देव,नरदेव, नरनाथ, नरपति. नरपाल, नराधिप; नराधिपति. नरेन्द्र, नरेश, नरेश्वर, नृप, नृपति, नृपाल, पार्थिव, भट्टारक, भूप, भूपति. भूपाल, भूमिनाथ.भूमिप, भूमिपति भूमिपाल, महिपाल, महीन, महीनाथ, महीप, महीपति, महीपती, महीपाल, महीभर्तृ, महीभुज्, महीभृत् महीश, महीश्वर, महीक्षित्, महेन्द्र. महेश, महेश्वर, राज्, राज, राजन्, राजा, विभु, स्वामिन्, स्वामी, क्षितिनाथ, क्षितिप, क्षितिपति, क्षितिपाल, क्षितिभुज्, क्षितिरक्षिन, क्षितीश, क्षितीश्वर, क्ष्माप,

क्ष्मापति, क्ष्माभुज्, क्ष्माभृत्. ६५

१—भूमि और मनुष्य नामोंपर पति अर्थके शब्द लगाने से राजाके नामहोतेहैं

राजामचूरु (कलमी आम) ना० टंक, राजपुत्र, राजाम्र ३

राति ना० अक्तु, आसिक्नी, असुरा, ऊर्म्या, घृताची, चक्रभेदिनी, तमस्वती; तमस्विनी तमा, तमि, तमिस्रा, तमी, तमसा, नक्ता, नक्तन्, निर्वित, निशा, निशा निशिता निशीथ निशीथिनी, निशीथ्या पयस पयस्विनी याम्या, यामवती, यामिका, यामिनी, रजनि, रजनी, रात, राक्षसी, रात्रि, रात्री, विभावरी, शर्वरी, शार्वरी, श्यामा, क्षणदा क्षपा, क्षिपा, त्रियामा. ४०

१—राति नामोंपर कर औरपति अर्थ के शब्द लगानेसे चन्द्रमाके नामहोते हैं

२—रातिनामोंपर चर लगानेसे उल्लू चोर, चमगीदड़, और राक्षके नामहोतेहैं

३—राति नामोंपर रिपु अर्थके शब्द लगाने से सूर्य के नामहोतेहैं

राति दिनबराबर ना० विषुण, विषुप; विषुव, विषुवत्. ४

राब ना० फाणि, फाणित, फाएट, मत्स्यण्डी, राब. ५

रामचन्द्र ना० अयोध्यानाथ, अयोध्यापति. अवधपति, अवधेश ताड़ुकाहतन, दशकण्ठजित्, दशकंठारि, दशकंधररिपु, दशमुखनाशन, दशवदननिकन्दन, दशरथसुत, धनुर्धर, नारायण, निश्चरदलन, बालिविदारण; बलिमुजारि, भरताग्रज, रघुकुलभूषण, रघुकुलमण्डन, रघुनन्दन, रघुनाथ, रघुपति, रघुवंशतिलक, रघुवंशावतंस, रघुश्रेष्ठ, रघुसिंह, राघव, राम, रामचन्द्र, रावणदलन; रावणारि, शंकरधनुखण्डन, शिवधनुखण्डन, सारंगधर, सारंगपाणी, सीतानाथ सीतापति ३७

१—दशरथ नामोंपर सुतनामके शब्द ताड़ुका, निश्चर, बालि, और रावणनामों पर हतन, और शत्रु अर्थके शब्द और सीतानामों पर पति अर्थ के शब्द लगानेसे रामचन्द्र के नामहोते हैं

रामसर—सरपत्ता देखो

रायता ना० राईता, राज्यक्ता, रायता.

राल ना० अग्निवल्लभ, अराल, कनकलोद्भव, कलकल, कललन, काल, गल; धूनक, धूपन, बहुरूप, मेरुक, यक्षधूप, राल, वन्हिगन्ध, वन्हिवल्लभ, विरूप, शालनिर्यास, शालवेष्ट, शीतल, सर्ज्ज, सर्ज्जनिर्यास, सर्ज्जमणि, सर्ज्जरस, सर्ज्ज्य, सर्वरस, साल, सालन, सालनिर्यास, सालरस, सालवेष्ट, सुरधूप, सुरभि.

रावण ना० दशकंठ, दशकंधर, दशग्रीव, दशमुख, दशवक्त्र, दशवदन, दशशीश, दशानन; दशास्य, निश्चरनाह, निश्चरपति, मांसभुज, मन्दोदरीपति, मन्दोदरीरमण, राक्षसराज, राक्षसेश, लंकापति, लंकेश. १८

१ रावण नामोंपर रिपुअर्थके शब्दलगाने से रामचन्द्रके नामहोते हैं

रास्ना ना० अतिरसा, एलापर्णी,

छत्राकी, द्रोणगन्धिका, धूर्तनाशिनी, नकुलेष्टा, नन्दगोपिता, नाकुली, नागसुगन्धा, पलंकषा, प्राचीना, भद्रा, भुजंगाक्षी, मुक्तरसा, मुक्ता, यक्तरसा, युक्ता, रसना रस्या, बहस्या, रायसन, रासना, रास्ना, श्रेयसी, सर्ज्जगन्धा, सहा, सुगन्धमूला, सुगन्धा, सुराप, सुरसा, सुवहा २१

राहु ( ग्रह ) ना० असुर, तम, तमस् तमोगु, तमोमय, नभाक, राहु, विधुन्तुद, सिंहीसुत, सिंहिकातनय, सिंहिकापुत्र, सिंहिकासुत, सिंहिकासूनु, सैंहिक, सैंहिकेय, स्वर्भानु १५

राक्षस ना० अश्रप, असुर, असृप, आशर, आशिर, आसुर, इन्द्रारि, कर्बुर, कर्बूर कर्बुर, कर्बुर, कौणप, कौणप, क्रव्यभुज, क्रव्याद्, क्रव्याद, जातुधान, तमीचर, दनुज, दनुपुत्र, दनुसंभव, दनुसूनु, दानव, दानवेय, दितिज, दितितनय, दितिसुत, दितिय, दैतेय, दैत्य, निकषात्मज, निकषापुत्र, निकषासुत, निशाचर, निशाचर, निशाट, निशाटन, निश्चर, नैर्ऋत, पिशाच, पिशितभुज, पिशिताश, पिशिताशन, पिशिताशिन्, पिशिताशी, पुण्यजन, पूर्वदेव, यातुः, यातुधान, राक्षस, रात्रिचर, रात्रिंचर, रात्रेय, शुक्रशिष्य, सुरद्विष, सुररिपु, सुरारि, सुरारी ६८

१—रात्रिनामोंपरचर लगानेसे राक्षसों के नामहोते हैं॥

२—शुक्र नामोंपर शिष्य अर्थके शब्द लगानेसे राक्षसों के नामहोते हैं॥

३—राक्षस नामोंपर रिपु अर्थके शब्द लगाने से देवतोंके नाम होतेहैं॥

राक्षसी ना० आसुरी, आसृपा, दनुजा; दानवी, दितिसुता, दित्यात्मजा, दैत्या, निशाचरी, निश्चरी राक्षसी. १०

—— री ——

रीछ ना० ऋक्ष, भल्ल, भल्लक, भल्लुक, भल्लू, भल्लूक, भालुक, भालूक, भाल्लुक, भाल्लूक, रीछ. ११

रीठा ना० अरिष्ट, अरिष्टक, गर्भपातन, फेनिल, रिष्ट, रीठा, वस्तिकर्माढ्य, वेणीर, क्षुण. ९

रीठाकरंज ना० अरिष्टक, कुम्भबीजक, गुच्छक, गुच्छपुष्पक, गुच्छफल; प्रकीर्य, फेनिल, मंगल्य. ८

—— रु ——

रुई—कपास देखो

रुद्रदन्ती वृक्ष ना० रुदन्तिका, रुदन्ती; रुद्रदन्ती, रोमाञ्चिका ४

रुद्रजटा ना० ईश्वरी, घना, जटा, जटावल्ली, दीप्यक, नेत्रपुष्करा, पत्रवल्ली, महाजटा, रुद्रजटा, रुद्राणी; रौद्री, शंकरजटा, सुगन्धपत्रा, सुगन्धा, सुपत्रा, सौम्या. १६

रुद्राक्ष ना० नमेरु, नीलकण्ठाक्ष, भूतनाशन, शिवप्रिय, शिवाक्ष, सर्पाक्ष ६

—— रू ——

रूप ना० अप्न, अप्नस्, कृशन, निर्णिज, पेश, वपुस, वर्पस्, शिल्प.८

रूपामक्खी ना० माक्षिक, सौढधातु

रूपामस्तगी वृक्ष ना० गुहावदरी, भंगुरा, मस्तकी. ५

रूसावृक्ष ना० अटरुष, अटरूष, अडुस, अडूसा, आमलक, कण्ठीरवी, कसतोतत्पाटन, नाशा, भिषग्माता, भूकन्द, मृगेन्द्राणी, रूपक, रूसा, वांसा, वाजिदन्त, वाजिदन्तक, वाशा, वाशिका, वासक, वासका, वासा, वासिका, वृश, वृष, वैद्य वैद्यमाता, वैद्यसिंही, शव, सिंहपर्णी, सिंहमुखी, सिंहास्य, सिंही, सितकर्णी. ३१

—❀ रे ❀—

रेणुका ना० अभीष्टा,कपिला, कपिलोमा, कान्ता, कृतान्ता, कौन्ती, खरनादिनी, ज्योत्स्ना, द्विजा,धर्मिणी, नन्दिनी; पाण्डुपत्नी, पाण्डुपत्री, ब्रह्माणी, भस्मगन्धा, भस्मगन्धिका, भस्मगन्धिनी, भस्मगर्भा, महिला, रामजननी, राजपुत्री, रेणु, रेणुका, वरमुखा, वृत्ता, शान्ता, सुपर्णिका, हरेणु, हिमा, हेमगन्धिनी, ३०

रेहू ना० उष, ऊष, ऊषर, रेह, रेहू, क्षारमृत्तिका. ६

—❀ रो ❀—

रोग ना० आतंक, आमय, उपताप, उल्लाप, गद, रुक्, रुज्, रुजा, रुद्, रोग, व्याधि. ११

रोगरहित ना० उल्लाघ,कल्प, निरामय, निराग, निरोगी, वार्त्त, वार्त्ता ७

रोगी ना० अभ्यमित, अभ्यांत,आतुर आमयावी; रोगी, व्याधित. ६

रोना ना० क्रन्दित;क्रंदिन;क्रुष्ट;रुद;रुदित रोदन; विलाप; ७

रोम ना० तनुरुह;तनूरुह; रोम;रोमन-लोम; लोमन ६

रोमखड़े होना ना० उल्लास, रोमपुलक, रोमविकार, रोमविक्रिया, रोमविभेद, रोमहर्षण, रोमहर्ष, रोमाञ्च, रोमोद्गम, रोमोद्भेद, लोमसहर्षण, लोमहर्ष, लोमहर्षण, लोमहर्षिन. १४

रोहिस ( गन्धजघास ) ना० कत्तृण, कातृण, गंधखेड़क, गन्धतृण, देवजग्ध, देवजग्धक, भूमगन्धिक. ध्यामक, पूति, पौर, भूति, भूतिक, भूतृण, मुद्गल, रामकर्पूर, रामकर्पूरक, रौहिष, सौगन्ध, सौगन्धिक. १६

रोहिस बड़ा ना० दीर्घनाल, दीर्घरोहिषक, दृढ़काण्ड,दृढ़च्छद,यज्ञष्ट, ५

रोहेड़ा वृक्ष ना० कुशाल्मलि, दाडिमपुष्पक, प्लीहघ्न,प्लीहशत्रु, प्लीहारि, प्लीहाशत्रु; मांसदलन, यकृद्वैरी, यकृद्वैरिन्, यकृन्मर्द, रक्तघ्न, रक्तपुष्प, रक्तपुष्पक, राजपुष्प, रोहिण, रोहित, रोहितक, रोहितेय,रोहिन्, रोही, रोहीतक; विरोचन, शाल्मलिक. २१

रोहेड़ावृक्ष सफेद ना० ननवल्लभ, शुक्लरोहित; श्वेतरोहित, सितपुष्प, सितांग, सिताह्वय. ६

—❁ ल ❁—

**लंगड़ा** ना० खञ्ज, खञ्जक, खञ्जखेल, खोड़, खोर, खोल, पंगु, पंगुल. ८

**लगाम** ना० कवि, कविक, कविका, कविय, कवीय, खलिन, खलीन, लगाम-

**लजारू** ना० अञ्जलिकारिका, अमृ-रोधिनी, कन्दिरी, कृताञ्जलि, खदिर-पत्रिका, खादरात्री, खदिरा, खदिरी, गण्डकारी, गण्डकाली, गण्डमालिका, छुईमुई, ताम्रमूला, नमस्कारी, प्रसारणी, प्रसारणी, महाभीता, महापत्रि, रक्तपादी, रक्तपादी, रक्तपुष्पिका; रक्तमूला, लज्जालिका, लज्जा, लज्जालु; लज्जरी, लज्जावती, लज्जारू, लाजवती, शमीपत्रा, संकोचनी, सप्तपर्णी, समंगा, स्पर्शलज्जा, स्वगुप्ता, हाथाजोड़ा. २६

**लजारू लाल** ना० कर्णाटी, कीटपादिका, कीटमाता, कीटमारी, गोधापादिका, गोधापदी, गोधावती, नृत्यमण्डलिका, त्रिपदा, ताम्रपादी, धार्त्तराष्ट्रपदी, पदांगी, ब्रह्मादनी, मधुस्रवा, शिवग्रन्थि, शीतांगी, संचारिणी, सुतपादिका, सुवहा, हंसपादी, हंसपादिका, हंसपदी; हंसवती, त्रिदला; त्रिपदा, त्रिपदी, त्रिपादिका. १४

**लज्जित** ना० लज्जित, व्रीडित, ह्रीत, ह्रीण, ह्रीत, ह्रीकु; ह्लीकु. ७

**लट** ( बालों की ) = पटिया देखो

**लड़कपन** ना० कौमार, कौमारक, बालकपन; बालिश्य; बाल्य, बाल्यावस्था शैशव.

**लड़का** ना० अंगज, अंगजन्मन्; अंगजात, अपत्य, आत्मज; आत्मजन्मन्, आत्मजात, आत्मप्रभव, आत्मभू, आत्मभूत; आत्मयोनि; आत्मसंभव, आत्मसमुद्भव, आत्माधीन, आत्मोद्भव, आत्मोद्भव, उत्तानशय, कुमार, तनूजन्, तनय, तनुज, तनुभव, तनूभुव, तनूद्भव, तनजनि, तनूजन्मन, तोक, दारक; नन्दन, पुत्र; पुत्रक, पृथुक, बालक, बटु, शिशु, शिशुक सुअन, सुत, सूनु. ३६

**लड़का लड़की** ना० अपत्य, तनयौ

**लड़की** ना० अंगजा, अंगोद्भवा, अपत्या, अर्भका, आत्मजा, आत्मभू, आत्मभूता, आत्मसंभवा, आत्मसमुद्भवा, उत्तानशया, कना, कन्यका, कन्यला, कन्या, कुमारिका, कुमारी, तनया, तनुजा, तनुभवा, तनूजा, तनूजाता, तनूद्भवा, तोका, दारिका, दुहिता; नन्दना, नन्दनी, नन्दिनी, पुत्रका, पुत्रिका, पुत्री, पृथुका, बालिका, सुता, सूनू: ३१

**लड़ाई** ना० अनीक; अभिमर्द, अभिसम्पात, अभीक, अभ्यागम, अभ्यामर्द, अभ्यामर्दन, आक्रन्द, आजि, आयोधन, कदन, कलह, कलि, खजा, खल, जन्य; नदन, नैमधिति, पृतना, पौंस्य, प्रधन, प्रयुद्ध, प्रविदारण, मर, महाधन, मीढ़, मृध, मृधस्, मृष, युद्ध, युध, रण, वाज, विग्रह, संयत, संयुग, संख्य, संगर, संग्राम; समर, समाघात, समित्, समिति, समिथ, समीक, सम्परायक, साम्परायिक, सम्प्रहार, ४८

लड्डू ना० मोदक, लड्डु, लड्डुक, लड्डू.

लम्बा ना० आयत, गुरु, दीर्घ, प्रांशु, लम्बा, विशाल, वृहत्. ७

लम्बाई ना० आयति, आयत्ति २

लसोड़ा वृक्ष ना० उद्दाल, उद्दालक, कोलक, गन्धपुष्प, द्विजकुत्सित, पिच्छिल, भूतद्रुम, भूतपादप, बहुवार, शाकट, शीत, शीतल, शेलु, श्लेष्मल, श्लेष्मात, श्लेष्मातक, श्लेष्मान्तक, सेलु, सेलू १९

लसोड़ा फल ना० बहुवार, बहुवारक, शाकटफल, शीतफल, शेलुफल. ५

लसोड़ा छोटा ना० भूकर्बुदारक, भूशेलु, लघुपिच्छल, लमेरा; लभेड़ा, क्षुद्रश्लेष्मान्तक. ६

लहर ना० ऊर्मि, ऊर्मिका, ऊर्म्मी, कल्लोल, तरग, भंग, लहर, लहरी, विचि, विची, वीचि, वीची, १२

लहसुन ना० अरिष्ट, उग्रगन्ध, कटुकन्द, गृञ्जन, डिण्डिरमोदक, दीर्घपत्रक, भूतघ्न, महाकन्द, महौषध, म्लेच्छकन्द, यवनेष्ट, रसुन, रसोन, रसोनक, राहूच्छिष्ट, राहूत्सृष्ट, लसुन, लशून, लहशन, लहशन, श्रीमस्तक, सोनह, स्वास्तक. २३

लहशुन लाल ना० गृञ्जन, दीर्घपत्रक, पृथुपत्र, महाकन्द, स्थूलकन्द,

लक्ष्मणा कन्द ना० अपत्यदा, असृबिन्दुच्छदा, नागपत्री, नागाह्व, पुच्छदा, पुत्रकन्दा, पत्रदा, लक्ष्मणा, लक्ष्मणाकन्द. ६

लक्ष्मी ना० इन्दिरा, कमला, चपला, नदजा, पद्मा, पद्मालया, पद्मावती, मा, माता, मातृ, रमा, लक्ष्मी, लोकमाता, लोकमातृ, विष्णुवल्लभा, श्री, सम्पद्, सिंधुजा, सिन्धुसुता, हरिप्रिया, हरिवल्लभा, क्षुलना, क्षीराब्धिजा, क्षीराब्धितनया, क्षीराब्धिसुता, २७

१—विष्णु नामोंपर प्रिया अर्थके शब्द लगाने से लक्ष्मी के नाम होतेहैं ॥

२—समुद्र नामों पर कन्यानामके शब्द लगाने से लक्ष्मी के नाम होतेहैं ॥

३—लक्ष्मी नामोंपर पति नाम के शब्द लगाने से विष्णुके नाम होते हैं

४—लक्ष्मी नामोंपर बन्धु नाम के शब्द लगाने से चन्द्रमा, शंख, अमृत आदिके नामहोते हैं

लक्ष्मीवान् ना० लक्ष्मण, लक्ष्मीवान्, श्रीमत्, श्रीमान, श्रील, श्लील. ६

## —— ला ——

लाख ना० अलक्त, अलक्तक, कार्पट, कीटजा, कृमि, कृमिजा, क्रमिजा, खदिरिका, गन्धमादिनी, गराजिका, गवाधिका, जतु, जतुक, जन्तुका, द्रवरसा, द्रुमव्याधि; द्रुमामय, नीला, पलंकषा, पलाशी, पित्तारि, रक्ता, रंगमाता, रंगमातृका, रक्षा, राक्षा, राक्षा, लाख, लाह, लाक्षा, वरवर्णिनी, क्षतघ्नी ३२

लाज ना० मन्दास्य, लज्जा, लज्या, लञ्जा, ब्रीड: ब्रीडन, ब्रीडा, ह्रया, ह्रीणीया, ह्रीति, ह्री, ह्रीका, ह्राणा; त्रपा;

लामंजकतृण ना० नलद, लघु, लव, लामज्जक. ४

लार वा थूक ना० मुखस्राव, लार, लाला, श्लेष्म, सृणिका, सृणीका, स्यन्दिनी. ७

लालची ना० लालची लुब्ध, लोभी.

लाही ना० राई, राजसर्षप, राजसर्षों, राजिका, लाई, लाही, श्यामा, सुकुमार, लव, लवक. १०

## ——❀ लि ❀——

लिंग (पुरुषइन्द्री) ना० ध्वज, मदनांकुश, पुरुषांग मेढ्र, मेहन, ललाक, लिंग, शिश्न, शेपः, शेपस, शेफः, शेफस्, शेव,

लिंगनीलता ना० आपस्तम्भिनी, देवी, लिंगिनी, लैंगी, शिवबल्लिका, शिवबल्ली,

लिपटाना व प्यार करना ना० आलिंग, आलिंगन, उपगूहन, परिरंभ, परिष्वंग, परिरम्भन, ली, श्लेष श्लेषा. ९

## ——❀ ली ❀——

लीन (किसी विषयमें आशक्तहोना) ना० आविष्ठ, आसक्त, तत्पर, प्रसित.

लीलना ना० गिर, गिलन, गिलि, गरण, निगरण. ५

## ——❀ लू ❀——

लूट ना० डमर, डामर, डिम्ब. ३

## ——❀ ले ❀——

लेखक ना० अक्षरचण, अक्षरचुंचु, अक्षरजीवक, लिपिकर, लिपिकार, लेखक

लेनदेन ना० दानादान, निमय, नैमय, परिदान, परिवर्तन, परीवर्त, प्रतिदान, विनिमय, विमय, वैमय. १०

लेना ना० ग्रह, ग्रहण, ग्राह. ३

लेप ना० प्रदेह. प्रलेप, लेप. ३

## ——❀ लो ❀——

लोकवा (फालिज) ना० अर्दित, अर्धांग, पक्षघात, पक्षाघात. ४

लोकवृत्तान्त (कुशलआदि) ना० उदन्तः प्रवृत्ति, वार्ता, वृत्तान्त. ४

लोध ना० काण्डकीलक, काण्डनील, गालव, तिरीट, तिल्व, तिल्वक, बलभद्र, भिल्लतरु, भिल्ली, रोध्र, लोध, लोध्र, लोध्रक, शम्बर, शश, शशक, शाल्व, सावर, हरितलोध्रक, हेमपुष्पक. १६

लोधवृक्ष ना० गालव, बलिप्रिय, मार्जन, लोध्रकवृक्ष, वानराघात, शाबर, सूद. ७

लोध उजला ना० गालव, तिल्व, मार्जन, बहलत्वच, शबरलोध्र, श्वेतलोध्र. ६

लोध पठानी ना० अक्षिभेषज, क्रमुक, गालव, जीर्णबुध्न, तिल्व, पट्टिका, पट्टिकाख्य, पट्टिकालोध्र, पट्टिलोध्र, पट्टिलोध्रक, पट्टिन्, पट्टी, महालोध्र, लाक्षाप्रसाद, वल्क, वल्कलोध, बृहद्दल, बृहद्वल्क, शीर्णपत्र, श्वेतलोध्र. २०

लोध लाल ना० कषायवृक्ष, तिल्व, पाटला, मार्जन, लक्षकर्मन्, लक्षकर्मा, लाक्षाप्रसादन, साम्भरी, स्थूलवल्कल. ९

लोबान ना० कुन्द, कुन्दक, कुन्दु, कुन्दरु, कुन्दुरुक, कुन्दुरू, गोपुरक, तक्षिण, तीक्ष्णगन्ध, दक्षिणस्थाख्य, पद्म

दर्शन, पालंकी, पालंक्या, पालिन्द, मुकुन्द, मुकुन्दु, लवणखेटि, शक्रसुधा, शिखरिन्, शिखरी, श्रीवास, श्रीवेष्टक, सुरभि, सौगन्धिक. २४

लोबिया ना० कुल्माष, द्विजसप्न, निष्पाव, नीलमाष, नृपाचित, बर्बट, बर्बटी, बल्लन्, बल्ली, मकुष्टक, महामाष, राजमाष, सितमाष १२

लोहकीट ना० अयोमल, किट्ट, कृष्णचूर्ण, धूर्त, मण्डूर, रोगत, लोष्ट, लोहकिट्ट, लोहचूर्ण लोहकीट, लोहज, लोहाकिट्ट, लोहज, लौहमल, सरण, सिंहाण, सिंहान. १७

लोहा ना० अयः, अयस्, अश्मसार, आयस, काल, कालायस, कृष्ण, खड्ग, गिरिज, गिरसार, घन, चानन, तीव्र, तीक्ष्ण, दैत्य, दृढ़, निशित, पुष्पक, मलीमस, मुण्ड, मुण्डायस, मुण्डत, रुक्म, लोह, लोहा, शठ, शस्त्र, शस्त्रक, शस्त्रायस, शिलाज, शिलात्मज, शिलासार, सार. ३१

लोहार ना० अयस्कर, अयस्कार, कालायसकर, मुष्टिक, लोहकार, लोहकारक, लोहार, व्योकार. ८

लोहाइस्पात ना० काललोह, चित्रायस, चीनज, तीक्ष्णायस, पिण्डा, पिण्डायस, मुण्डायस, मण्डित, लोहसार, सारलोह.

लोहाकाला ना० कृष्णामिष, कृष्णायस, नीललोह, वत्तक, वर्त्तलोह. ५

लोहू ना० असृक्, असृज्, अस्र, कीलाल, प्राणद, रक्त, रुधिर, रोहित, लोहित, लोह, शोणित. ११

## —❀ लौ ❀—

लौंग ना० इन्दुपुष्प, गर्भिणीकुसुम, ग्रहणीहर, चन्दनपुष्प, तीक्ष्णपुष्प, तोयधिप्रिय, त्वक्सुगंध, दिव्य, दिव्यगंध, देवकुसुम, देवपुष्प, द्रुमालता, भृंगार, मादन, रुचिर, लव, लवंग, लवंगक, लवंगकलिका, लक्ष्मीपति, लौंग, लौंग, वश्य, वारिज, वारिसम्भव, श्रृंगार, श्री, श्रीपुष्प, श्रीसंज्ञ, सगंध, सुपुष्प, त्रिदशपुष्प. ३२

लौकी ना० अलाबू, अलाबु, आलाबू, तुम्ब, तुम्बक तुम्बा, तांम्बि, तुम्बी, तुम्बुक, तृणकूर्म, पिण्डफल, पिण्डी, लाबु, लाबू १४

लौकीकडुई ना० अलाबू, इक्ष्वाकु, कटुका, कटुकालाबु, कटुतिक्तिका, कटुतुम्बी, तिक्तका, तिक्ततुम्बी, तिक्तबीजा, तिक्तालाबु, तिक्तका, तुम्बिका, तुम्बिनी, तुम्बी, नृपात्मजा, पिण्डफला, राजपुत्री, लम्बा, बृहत्फला १९

लौका गोल ना० कुम्भतुम्बी, गोरक्षतुम्बी, गोरक्षी, घटालाबु, नागालाबु ५

लौकीमीठी ना० तुम्बीपिष्ठा भक्ष्यालाबु, मधुरालाबुनी, महातुम्बी, राजालाबु, शाकालाबु ६

## —❀ व ❀—

वंश ना० अन्वय, अन्ववाय, अभिजन, आम्नाय, कुल, गोत्र, जनन, वंश, संतति, संतान १०

वंशपत्री तृण ना० जीरका, जीर्णपत्रिका, नादी, शिरजा वंशपत्री, वेणुपत्री, हिंगु, हिंगुपत्री, हिंगुशिराटिका. ९

वंशलोचन ( तवाशीर ) ना० कर्म्मरी, तीद्द्णक्षीरी, तुगा, तुगाक्षीरी, तुंगा, त्वक्सारा, त्वक्क्षीरा; त्वक्क्षीरी, त्वगाक्षीरी, पिंगा, रोचनिका, वंशकर्पूररोचना, वंशजा, वंशरोचन, वंशरोचना, वंशलोचन, वंशलोचना, वंशशर्करा, वंशक्षीरी, वैणवी शुभा, शुभ्रा, श्वेता २३

वंसी ना० वंशी, वाणा, वेणु, स्टक ४

वंसी बजानेवाला ना० वेणुध्मा, वेणुवाद, वेणुवादक, वैणविक वैणिक ५

वंसी ( जिससे मछली पकड़ते हैं ) ना० मत्स्यघातनी, मत्स्यवेधनी, मत्स्यवेधनी, मत्स्यबन्धन, मत्स्यवेधन, वंसी, वडिश बडिश, वडिशी, वलिश ६

वज्र ना० अशनि, अशनी, कुलिश, कुलीश, तुंज, दम्भोलि, दिद्यु, नेमि, नेमी, पवि, भिदिर, भिदु, भिदुर, वज्र, वज्राशनि, शतकोटि, शम्ब, स्टक, स्वरु, स्वरुस्, ह्रति, ह्रादिनी. २२

वटपत्री औ० ना० मोहनी, वटपत्री २

वत्सनाभ विष ( बच्छनाग ) ना० अमृत, काकोल, कालकूट, गर, नागस्तोकक, प्राणहारक, बच्छनाभ, महौषध, मरण, वत्सनाभ, विष, स्थावरादि. १२

वराहक्रांता ना० गवड़कारी, तिक्तगंधिका, नमस्कारी, वदरा, मधुपर्णिका, रोहिणी, लोहिता, शूकरक्रांता, शूकरी, समंगा, सूकरी, क्षीरिणी, क्षुरिणी. १६

वरुण ( जलदेव ) ना० अपांनाथ, अपांनिधि, अपाम्पति, अप्पति, जलेश, जलेश्वर, जलनाथ, जलपति, जलाधिप, पाशधर, पाशपाणि, पाशभृत, पाशहस्त, पाशिन्, पाशी, प्रचेतस्, प्रचेता, यादस्नाथ, यादस्पति, यादसांनाथ, यादसाम्पति; वरुण २२

१—जल नामोंपर पति अर्थके शब्द लगाने से वरुण के नाम होते हैं

वरुणवृक्ष ना० अवल, अश्मरीघ्न, कुमार, कुमारक, जम्बुक, तमाल, तमालक, तिक्त, तिक्तशाक, मूलकदम्ब, निष्कुरट, प्रचण्डमूर्ति, बल, बलाय, मारुतापह; वरण, वरन, वराण, वरुण, शिखिमण्डल, श्वेतवृक्ष, श्वेतसर्प, साधुवृक्ष; सेतु, सेतुक, सेतुवृक्ष. २६

वर्तमानकाल ना० तत्काल, तदात्व, वर्तमान, वर्तमानकाल ४

वर्ष ना० अनुवत्सर, अब्द, परिवत्सर, वत्सर, बरष, बर्ष, शरद, संवत्, संवत्सर, समा, साल, हायन. १२

वर्षा ना० वर्ष, वर्षण, वर्षाणि, वर्षा, वृष्टि. ५

वर्षाऋतु ना० पावस, प्रावृष, प्रावृषा, बरसात, वर्षा, वर्षाऋतु. ६

वसुदेव ( श्रीकृष्ण के पिता ) ना० अनकदुन्दुभि, अनकदुन्दुभी, आनकदुन्दुभि, दुन्दु, वसुदेव. ५

१—कृष्ण नामोंपर पिता नाम के

शब्द लगाने से वसुदेवके नाम होते हैं

वसुवृत्त ना० वसुक, शिवमल्लिका, शिवशेखर. ३

—— वा ——

बाण (तीर) ना० अजिह्मग, असुग, आशुग, इषु, कलम्ब, कादम्ब, खग, तीर, नाराच, पत्रिन, पत्री, पृषत्क, मार्गण, मार्गन, रोप, बाण, बान, विशिख, शर, सर, सायक. ११

वातरोग ना० अनिलामय चलातंक, प्रतान वातरोग, वायुरोग. ५

वायुविडंग ना० अमोघा, कापाली, कीटघ्न, कृमिकण्टक, कृमिघ्न, कृमिघ्नी, कृमिरिपु, कृमिशत्रु, केतन, केराल, कैराली, कृमिघ्न, कार्मरिपु, कृमिशत्रु, क्रिमिकण्टक, क्रिमिघ्न, क्रिमिरिपु, क्रिमिशत्रु, गर्दभ, चित्रतण्डुल, चित्रतण्डुला, जन्तुघ्न, जन्तुघ्ना, जंतुहन्त्री, तण्डुल, तण्डुला, तण्डुलीयक, तण्डुलीयिका, तण्डुलु, बन्धुर, बरा, भस्मक, मृगगामिनी, मोघा, रसायन, रुचक, वरा, वातारि, वायुविडंग, वायुभरंग, विडंग, विडंगा, वेल्लसार, वृषनाशन, वेल्लु, सुचित्रबीजा. ४७

वाराहीकन्द ना० अमृत, कन्या, कोलकन्द, कौमारी, क्रोडि क्रोडी, गृष्टि, गृष्टी, गेठी, घृष्टि, घृष्टी, पञ्चल, ब्रह्मपुत्री, ब्राह्मी, ब्राह्मीकन्द, महावीर्य, महौषध, माधवेष्टा, वनमालिनी, वनवासिन्, वनवासी, बन्य वराह, वराहकन्द, वराहकान्ता, वराहनामन्, वराहनामा; वराही, वस्त्रपंचल वाराही विल्वमूला, विष्वक्सेनप्रिया, वैरवृद्ध, व्याधिहन्ता, शम्बरकन्द, शूकरकन्द, शूकरी, सुकन्दक, सुपुट, सुरभिका, त्रिनेत्रा. ४१

वाल्मीकि ना० आदिकवि; प्राचेतस, मैत्रावरुण, वाल्मिक, वाल्मीकि. ५

—— वि ——

विघ्न ना० अन्तराय, उपद्रव, प्रत्यूह, प्रत्यूह, विघ्न. ५

विचार ना० चर्चा, चर्चन, चर्चा, विचार, संख्या, संख्यान, ६

विचारा हुआ ना० विचारित, वित्त, विन्न. ३

विजय सार ना० अजकर्ण, अशन, असन, आशन, आसन, नीलक, परमायुष, पीतक, पीतशाल, पीतसार, पीतसाल, पीतसारक, पुष्पप्रियक, प्रियक, प्रियसालक, बन्धूक, बन्धूकपुष्प, महासर्ज, वनेसर्ज, वाजिकर्ण, विजयसार, बीजक, शालपुष्प, सर्जक, सौरि. २५

विदारीकन्द ना० इक्षुविदारी, गजेष्टा, गन्धफला, पलाशिका, भूकूष्माण्डी, भूमिकुष्माण्ड, रसाला, वारिवल्लभा, विडाली, विदारी, विदारीकन्द, वीरा, वृष्यवल्लिका वृष्यकन्दा, वृष्यादनी, शुक्ला, शृगालिका, शृगाली, [illegible]ता, स्वादुकन्दा, क्षीरकन्दा, क्षीरवल्ली, क्षीरविदारिका, क्षारयुक्ता, क्षुद्रश्वेता २५

विदारीकन्द उजला ना० इक्षुगन्धा.

क्रोष्ट्री, श्वेतभूमिकुष्माण्ड. ६

विदारीकन्द काला ना० कृष्णभूमि कुष्माण्ड; क्रोष्ट्री. २

विधारावृक्ष ना० आवेगी, ऋक्षगंधा, कोठरपुष्पी, छगला; छागलाण्डी, छगलांत्रिका, छगलान्त्री; छगलांघ्री, छगला-च्छागलान्त्रिका, जुंग, जुंगक, जुंगा, विधारा, वृद्ध, वृद्धदारक, वृद्धदारु, वृष्यगन्धा, श्याम, श्यामा, सुपुष्पी, क्षतविध्वंसिन, क्षतविध्वंसी. २३

विपत्ति ना० आपत्ति; आपद, आपदा, विपत्ति, विपद्, विपदा. ६

विलस्त ना० द्वादशांगुल, वितस्ति, विता, विलस्त, बीता. ५

विशाखा नक्षत्र ना० राधा, विशाखा २

विश्वामित्र ना० कौशिक, गाधिज, गाधितनय, गाधिपुत्र, गाधिसुअन, गाधिसुत, गाधेय, विश्वामित्र. ८

विश्वासी ना० आप्त, प्रत्ययित, प्रत्ययिता, विश्वासपात्र, विश्वासी. ५

विष ना० अमृत, कालकूट, कालकूट, गद, गर; गरद, गरल, घोर, छन्द, जंगुल, जांगुल, तीक्ष्ण, धूनक, निद, निर्मोक, नील, मूगर, म, मधुर, रक्तशृंगिक, रस; विष, विषल, हाहल, स्नेह. २८

विषभेद (स्थावरादि) ना० काकोल, कालकूट, गौरार्द्रक; प्रदीपन, ब्रह्मपुत्र; शौक्लिकेय, सारोष्ट्रिक, सौराष्ट्रिक, हलाहल, हालहल, हालाहल, हाल्हाल.

विषवैद्य ना० जांगलि, जांगलिक जांगुलि, जांगुलिक, विषभिषज, विषवैद्य, विषहरवैद्य. ७

विष्णु ना० अखिलेश्वर, अच्युत, अज अजित, अनघ, अनन्त, अनन्तात्मन्, अनन्तात्मा, अनन्तरूप, अनंतश्री, अनर्थ; अदल, अनामय, अनिमिष, अनिमेष, अनिरुद्ध; अनिर्देश्य, अनिर्विराम, अनिवर्तिन, अनल, अनीश अनुत्तम, अनेकमूर्ति, अंतरयामी, अन्न, अन्नाद, अपराजित, अभयद, अमरप्रभु; अमरेन्द्र, अमरेश; अमितविक्रम, अमिताशन, अमूर्तिः, अमूर्तिमत्, अमृत, अमृतप, अमृताशूद्भव, अमृत्युः, अमेयात्मन्, अमोघ, अयोनिज, अरविंदाक्ष; अरीन्द्र; अर्क, अर्चिष्मत्, अर्थ, अर्ह, अविज्ञाता; अव्यक्त, अव्यय, अशोक, असुरारिपु, असुरसूदन, असुरहत् अक्षर, आत्मयोनि, आदित्य, आनन्द, आश्रम, इन्द्रकर्मन्, इन्द्रावरज, ईशान, उत्तम, उत्तारण; उदारधिय, उदीर्ण, उद्भव, ऋद्ध, एक, एकपाद, कपिल; कपिलाचार्य; कमलापति, कमलासन, कर्त्ता, काम, कामिन्, कुन्द, कुन्दर, कुमुद, कृष्ण, केशव, कैटभजित, कैटभारिपु, कैटभारि, क्रम, क्रोधहन्, गदाधर, गदाभृत, गदिन्, गभस्तिन्, गरुडध्वज, गरुडांक, गरुडासन; गुप्त; गुरुत्तम, गुह, गुह्य गोप, चक्रधर, चक्रपाणि, चक्रभृत, चक्रहस्त, चक्रायुध, चक्री, चक्रेश्वर, चतुरात्मन्, चतुर्भाव, चतर्भुज, चतुर्व्यूह, चन्द्रांशु,

जगत्पति, जगदीश, जनार्दन, जयंत, ज- लशय, जलशयन, जलशायिन्, जलशायी; जितक्रोध; जितामित्र, जीव, ज्योतिस्; तारण, तंतुवर्द्धन, तीर्थंकर, तुष्ट, दम, दमन; दमयित्र; दर्पद्न, दर्पद, दर्पहन्, दक्ष, दक्षिण, दानवारि; दीप्तमूर्ति, दु- रतिक्रम, दुर्जय, दुर्मर्षण, दृप्त, देवभृत्, देवातिदेव, देवाधिदेव, देवारिनिकन्दन, देवेश, दैत्यारि, द्युतिधर, द्रविणप्रद, धनंजय; धनुर्धर, धनर्भृत्, धन्विन्, धन्वी, धरणीधर, धरणीश्वर, धर्मकृत, धर्मगुप्त, धर्मविदुत्तम, धर्माध्यक्ष, धातृ, धुर्य्य,धृतात्मन्, धृत्वन्,ध्रुव, नन्द, नन्दकिन, नन्दन, नन्दि, नय, नरायण, नरोत्तम, नक्षत्रनेमि, नक्षत्रिन्, नारसिंह, नारायण, निमिष, निवृतात्मन्,निवृतात्मा निष्ठा, न्यग्रोध; न्याय;पद्मकर, पद्मगर्भ, पद्मनाभ; पद्महस्त, पद्मिन्, पद्मेशय, परमांगक, परमेश, परमेश्वर, परमेष्ठिन, परमेष्ठी, परिग्रह, पर्जन्य, पवन, पाप- नाशन, पावन, पीतांबर, पुण्डरीकाक्ष, पुण्यकीर्तन, पुण्यश्रवण, पुनर्वसु,पुरंदर, पुराण, पुरुष, पुरुजित, पुरुषकेसरिन्, पुरुषाध, पुरुषोत्तम, पुष्कराक्ष,पुष्पहास पूतात्मा, पेशल प्रकाशन, प्रकाशात्मन, प्रग्रह, प्रजापति, प्रणव; प्रतिष्ठित; प्र- त्यय, प्रथित,प्रभव, प्रभु, प्रमाण, प्रमोदन प्रसन्नात्मन्, प्राणद; प्राणभृत्, प्रियकृत, प्रियार्ह, प्रीतिवर्धन, बलिध्वंसि, ब्रह्मकृत, ब्रह्मपितृ, ब्रह्मण, ब्रह्मण्य, ब्रह्मण्यदेव,

भक्तवत्सल, भगवंत, भगवान, भयकृत्, भर्तृ, भारभृत्, भावन, भारतश्रुत, भि- षज, भमितपराक्रम; भूगर्भ, भूतभावन, भूतात्मन्, भूतावास, भूषण, भोक्तृ, भोजन, भ्राजिष्णु, मधुसूदन, मनःपति, मनस्पति, महक, महाक्रम, महातपस, महामाय, महामूर्त, महायज्ञ, महायाम्य, महावराह, महास्वन, महाहंस, महीधर, महीधू, महेश, महेश्वर, मुकुन्द, मेधज, यज्वन, यदुपति, यज्ञ, यज्ञकृत,यज्ञकृत, यज्ञपति, यज्ञपुस, यज्ञपुमान्, यज्ञपुरुष, यज्ञफलद, यज्ञभावन;यज्ञभृत, यज्ञवाहन यज्ञसार, यज्ञत्रातृ, यज्ञांग, यज्ञांतकृत, यज्ञात्मन्, यज्ञावयव, यज्ञी; यज्ञेश्वर, योगनिद्रालु, योगपति, योगिन्, योगी, रथांगपाणी, रमाकान्त,रमानाथ, रमापति रमाप्रिय,रमेश,रविनेत्र, रविलोचन, रक्षण, लक्ष्मीनाथ, लक्ष्मीपति, लक्ष्मीरमण, लो- कनाथ, लोकपति, लोहिताक्ष, वत्सल, वत्सल, वरांग, वराह, वर्द्धमान, वाग्मिन्, वाजसन, वासुः, विक्रम, विक्रामित, विधु, विभु; विरज, विरिंच, विरिंचन, विरिंचि, विशिष्ठ, विश्व; विश्वजित्, विश्वभावन, विश्वयोनि; विश्वरूप विश्वात्मन्; वि- श्वात्मा, विषय विष्ठरश्रवा, विष्णु, वीर, वीरबाहु, वीरहन्, वृषभेक्षण, वृषांतक, बृहत्, वेद, वेदविद, वेधस, वैकुण्ठ, व्यक्त, व्यक्तरूप, व्यग्र, व्यवसाय, व्यवस्थान, व्यादिश, व्यापिन, शंखभृत्, शतावर्त, शतावर्तिन्, शशबिन्दु, शिखण्डिन्, शि-

खण्डी, शिपीविष्ट, शौरि, श्रीअंक, श्रीकांत, श्रीगर्भ, श्रीदयित, श्रीधर, श्रीनिकेतन, श्रीनिवास, श्रीपति, श्रीमूर्ति, श्रीरंग, श्रीवत्स, श्रीवत्सधारिन, श्रीवत्सधारी, श्रीवत्सलक्ष्मन, श्रीवत्सलांछन, श्रीवल्लभ, श्रीहरि, श्रीश, श्रेष्ठ, सत्कर्तृ, सच्चिदात्मन्; सत्य, सहस्रदृश, सहस्रनयन, सहस्रभुज, सहस्रपाद, सहस्रमूर्धन्, सहस्रवदन, सहस्रश्रवण, सहस्रानन, सहस्राक्ष, सात्वता, सामगर्भ, सामगायन, सुखद्, सुरारिघ्न, मुरारिहंतृ, सुवर्णवर्ण, सुवर्णबिन्दु, स्वामी, हंस, हरि, हिरण्यगर्भ, हृषीकेश' हेमाग, त्रिककुत्, त्रिदशाध्यक्ष, त्रिदशायन, त्रिधाम, त्रिपद्, त्रिपात, त्रिपाद, त्रिभुवनपति, त्रिविक्रम, ज्ञान. ४२४

१—शंख, चक्र, गदा, पद्म, पर्वत, पृथ्वी और धनुष नामों पर धर लगाने से विष्णु के नाम होते हैं ॥

२—लक्ष्मी नामोंपर पतिअर्थके शब्द लगाने से विष्णु के नाम होते हैं

३—गरुड नामोंपर आसन और ईश अर्थ के शब्द लगाने से विष्णु के नाम होते हैं ॥

४—दैत्य और पाप नामोंपर नाशन अर्थ के शब्द लगाने से विष्णु के नाम होते हैं ॥

विष्णुकन्द ना० जलवास, बहुसम्पुट, विष्णुकन्द, विष्णुगुप्त, वृहत्कन्द. ५

विष्णुक्रांता ना० अपराजिता, असनपर्णी, कोयललता, गर्दभी, गवाक्षी, गिरिकर्णिका, गिरिशालिनी, छर्दिका, नलिक्रांता, नीलपुष्पा, नीलपुष्पी, राधा, विष्णुक्रांता, श्वेतस्पन्दा सुनलिा. १५

## —— वी ——

वीणा ना० तंत्रा, तंत्री, वीण, वीणा, वीन; वाना. ६

वीणा आदि का शब्द ना० क्वण, क्वणन, क्वाण, निक्वण, प्रक्वण, प्रक्वाण, वैणय. ७

वीरकीमाता ना० वीरप्रसू, वीरमा, वीरमाता, वीरमातृ, वीरसू. ५

वीरकीस्त्री ना० वीरपत्नी, वीरभार्या, वीरस्त्री ३

वीर्य ( मनी ) ना० इन्द्रिय, कर्ल, तेज, तेजस्, धातु, द्युमन, बल, वज्य, मज्जसमुद्भव, रेत, रेतस्, रोहण, बीज, वीर्य, शुक्र, शरीर्य, हर्षण. १७

## —— वृ ——

वृद्धि औषधी ना० आशी, आशीस्, अनिष्ठा, जीवभद्रा, प्राणदा, भूति, मुद्, युग, योग्य, लक्ष्मी, वसु, वृद्धि, वृद्धिका, सुख, हृद्या १५

वृषण ना० अण्ड, अण्डक, अण्डकोश, अण्डकोष, फलकोश, फलकोसिक, मुष्क, बीजकोशक, वृषण. ८

वृहस्पति ना० अंगिरस, आंगिरस, गीपति, गीर्पतिः, गीर्पति, गीष्पति, गुरु, चित्रशिखण्डज, जीव, देवाचार्य, धिषण,

धीमत, वांकै, वाचस्पति, बृहस्पति, शिखराडी, सुराचार्य. १७

वृक्ष(पेड़) ना० अग, अगच्छ, अगम, अनोकह, अंघ्रिप, कुट, कुठ, कुठार, कुठारु, कुठि, जगतीरुह, तरु, तरू; द्रुः; द्रुम, पत्रिन्, पत्री, पादप, फलद, महीज, महीप्ररोह, महीरुह, वनस्पति, विटपिन्, विटपी, वृक्ष, शाखिन्, शाखी, शाल, साल,

१—भूमि नामों पर रुह शब्द लगाने से वृक्षके नाम होते हैं

वृक्षअफर ना० अफर, अफल, अवकेशिन्, अवकेशी, फलवन्ध्य. ५

वृक्षकी उचाई ना० उच्छ्रय, उच्छ्राय उत्सेध. ३

वृक्षकीचोटी ना० अग्र, शिखर, शिर,

वृक्षकी छाल ना० त्वक्, वल्क, वल्कल. ३

वृक्षकीजड़ ना० अंघ्रि, तरुजीवन, वुध्न, मूल. ४

वृक्षछांटा हुआ ना० छिन्नद्रुम; छिन्नविटप, ध्रुव, ध्रुवक, शंकु, स्थाणु. ६

वृक्षफरैया ना० अवन्ध्य फलग्रहि, फलग्रहिष्णु, फलग्राहिन्, फलेग्राह, फलेग्राहिन्. ६

वृक्षफूलेहुए ना० उत्फुल्ल, प्रफुल्ल, फुल्ल, विकच, विकसित, व्याकोश; व्याकोष, संफुल्ल, स्फुट. ९

वृक्षसफल ना० फलन, फलवत्, फलग्रहिष्णु, फलिन, फली, फलेग्रहि, फलग्राहि, फलग्राहिन्, फलपादन, फलेग्राहिन्, फलेग्राही, सफल. ११

वृक्षाम्ल (महादा) ना० अम्लपूर, अम्लबीज, अम्लवृक्ष, चुक्राम्ल, चूडाम्ल, पूराम्ल; फलाम्ल, विषाविल, बीजाम्ल, वृक्षाम्ल, शाकाम्ल, शाखाम्ला, श्रेष्ठाम्ल

——॥ वे ॥——

वेग ना० जवन, जूति, वेग, शीघ्र. ४

वेणी—पटिया देखो

वेद ना० आगम; आम्नाय, धर्ममूल, निगम, ब्रह्मन, वेद, वृज्ञान, शास्त्र, श्रुत, श्रुति. १०

वेदपाठी ना० छान्दस, छान्दोग्य, वेदपाठी, वेदज्ञ, वैदिक, श्रोत्रिय ६

——॥ वै ॥——

वैक्रांतमणि ना० नीचरत्न, वैक्रांत, वैक्रांतमणि. ३

वैडूर्यमणि(लहसुनिया)ना० अभ्ररोह, वाल, वायज, वैडूर्य, वैडूर्यमणि, वैदूर्य ५

वैद्य ना० अगदंकार, चिकित्सक, भिषक् भिषज्, भेषजिन्, रोगहारिन्, रोगहारी, वैद्य, व्याधघात ६

वैर ना० द्वेष, विद्वेष, विरोध, वैर ४

वैरी ना० अभिघातिन, अभिघाती, अभिमाति, अभियातिन, अभियाती, अभियोगिन्, अभियोगी, अमित्र, अराति, अराती, अरि, अरी, आमित्र आराति, आराती, अहित, दस्यु, दुःखकारी, दुर्हृद, द्विट, द्विष, द्विषत, द्वेषक, द्वेषण द्वेषिन, द्वेष्टु, परः, परिपांदन, परिपंथक, परिपंथिन, परिपंथी, परिमर्ष, प्रत्यर्थिन, प्रत्यर्थी,

प्रत्यवस्थातृ, रिपु, विपक्ष, वैरी, शत्रु, शत्रू, शात्रव, सपत्न ४२

**वैशाख** ना० माधव, राध, राधा, वैशाख, वैसाख ५

**वैश्य** ना० अर्य, ऊरव्य, ऊरूज, भूमिस्पृक्, भूमिस्पृश, विट, वैश्य ७

**वैश्याणी** ना० अर्या, अर्याणी, ऊरव्या

**व्याध** ( हरिण मारनेवाला ) ना० मृगजीवन, मृगधुः, मृगधुन, मृगयू, मृगयु, मृगवधाजीव, मृगवधाजीव, मृगव्याध, मृगहन, मृगाजीव, मृगाविधि, लुब्ध, लुब्धक, व्याध, व्याधा. १५

**व्यासऋषि** ना० द्वैपायन, पाराशर, पाराशर्य, पाराशरि, वेदव्यास, व्यास, सत्यभारत, सत्यरत, सत्यवतीसुत. ९

**व्यासानदी** ना० विपाश, विपाशा, व्यासा. ३

## —— श ——

**शंख** ना० अन्तःकुटिल, अब्ज, अर्णोभव, कम्बु, कम्बुक, जन्तुकम्बु, जलकरंक, जलज, दर, दीर्घनाद, पावनध्वनि, पूत, बहुनाद, वारिज, शंख, श्वेत, षोड्शावर्त, सारंग, सिन्धुपुष्प, सूचिकामुख, हरिप्रिय, त्रिरेख. २२

**शंखछोटा** ना० जलडिंब, नखशंख, नखालि, क्षुद्रशंख, क्षुल्लक. ५

**शंखाहूली** ना० कम्बुपुष्पी, कम्बुमालिनी, चरडा, पीतपुष्पी, भूलग्ना, मंगल्यकुसुमा, मंगल्य, मलविनाशिनी, मेध्या, शंखपुष्पी, शंखाह्वा, शंखाहूली,

**शंखिनी** ना० नकुली, यवतिक्ता, सूक्ष्मपुष्पी, स्थूलपुष्पी. ४

**शकरकन्दी** ( गंजी ) ना० खगड-कर्णी, रक्तालु, वज्रकन्द शकरकन्द, शकरकन्दी. ५

**शक्कर** ( चीनी ) ना० अहिछत्रा, उपला, कठिना, गुडोद्भवा, बालुकात्मिका, मत्स्यण्डिका, मत्स्यण्डी, मधुजा, मीनाण्डी, शर्करा, शार्क, शुक्ला, शुक्लोपला, श्वेता, सिता, सितोपला, सुसिकता. १७

**शक्कर उजली** ना० खण्डक, सिताखण्ड. २

**शतलजनदी** ना० शतद्रु, शतलज, शितद्रु, शुतुद्रि, शुतुद्रू. ५

**शतावर** ( औषधि ) ना० अभीरु, अभीरुपत्री, अहेरु, आत्मशल्या, इन्दीवरी, उत्तमारणी, ऋष्यगता, ऋष्यप्रोक्ता, करम्भा, काञ्चनकारिणी, कार्णी, केशिका, जटा, तैजवल्ली, दरकण्टिका, दिव्या, दुर्मनाः, दुर्मनाम्, द्वीपशत्रु, द्वीपिका, द्वीपिशत्रु, नारायणी, पीवरा, पीवरी, वरी, बहुपुत्री, बहुपुत्रिका, बहुमूला, बहुसुता, भीरु, भीरुपत्री, मदभञ्जिनी, मधुरा, महापुरुषदन्ता, महाशीता, मूला, रंगिनी, रसपूर्तिका, लक्ष्मणमातृका, वरा, वरी, वातारि, वासुदेवप्रियंकरी, विश्वस्था, विश्वी, वीरा, वृषाकषायी, वृष्या, शतपदी, शतपुत्री, शतमूली, शतवीर्या, शतावरी, शताह्वा, सम्वरी, सुपत्रा, सूक्ष्मपत्रिका, स्पर्शलज्जा,

स्वादुरसा. ८९

शतावर बड़ी ना० ऊर्ध्वकण्टी, तुंगिनी, फणिजिह्वा, बहुपत्रिका, महापुरुषदन्तिका, महावीर्य्या, महाशतावरी; महोदरी, सहस्रवीर्य्या, सुरसा. १०

शनिश्चर ना० छायातनय, छायात्मज, छायासुत, रविज, रवितनय, रविपुत्र, रविसुत, रविसूनु, शनि, शनिश्चर, शनी, शनैश्चर, शौरि, शौरी, सप्तांशुपुंगव, सप्तार्चिस. १६

१—छाया और सूर्य नामोंपर सुत नाम के शब्द लगाने से शनिश्चर के नाम होते हैं

शब्द ( आवाज ) ना० आरव, आराव, ध्वन, ध्वनि, नाद, निनद, निनाद, निर्घोष, निस्वन, रव, राव, रुद्, विराव, शब्द, शब्दन, संराव, स्वन, स्वान. १८

शयन (सोना) ना० निद्रा, शयन, सुप्ति, स्वप्न, स्वाप. ५

शरफोका ना० इषुपुंखा, काण्डपुंखा, शरपुंखा. ३

शरफोंका उजला ना० शुभ्रपुंखा, श्वेतशरपुंखा, शितशायिका. ३

शहत ना० कल्प, कौशल, कुसुमरस, कुसुमासव, क्षवक, पवित्र, पित्र्य, पुष्परस, पुष्परसाह्वय, पुष्पासव, मधु, माध्वीक, माक्षिक, मार्क्षीक, सारघ, सुधा, क्षौद्र. १७

शहदकी मक्खी=मधुमक्खी देखो

शहदकी मक्खियों का छत्ता ना० करण्ड, मधुकोष, मुहाल. ३

शहदकी शक्कर ना० मधुजा, मधुजातशर्करा, मधुशर्करा, माधवी, माक्षिकशर्करा, शर्करजा. ६

## —॥ शा ॥—

शाक ना० पर्णास, पत्रात्मक. २

शाकवृक्ष ना० अर्ज्जुनोपम, श्रर्ण. २

शांतिशाक ना० पत्तूर, पत्रक, लोहमारक, शालाञ्चि, शालिंची, शालिञ्चु,

शालवृक्ष—सांखूवृक्ष देखो

शालइवृक्ष ना० अस्रफला, कुन्दुरुकी, कुरुला, गजप्रिया, गजभक्षा, गजभक्ष्या, गजवल्लभा, गजाशना, गन्धफला, गन्धमूला, छिन्नरुहा, जलनिलिका, बहुस्रवा, भीषण, महेरणा, महेरुणा, रसा, वल्लकि; शल्लकी, शल्यकी, शिलाकर्णी, ...की; सिल्हकी, सिह्लकी, सिह्लभूमिका, सुखमोदा, सुगन्धा, सुरभि सुरभिस्रवा, सुरभी, सुरभीरसा, सुवहा, सुश्रीका, स्रुवा, ह्यशना, ह्रस्वदा, ह्लादिनी; ह्लादिनी ३८

शालपर्णी ना० अंशुमती, अस्तमती, एकमूला, कुमुदा, गन्धा, गन्धांशुमती, गुहा, गुहाबदरी, त्रवी, दीर्घपत्रा, दीर्घपत्रिका, दीर्घमूला, देवी, ध्रुवा, निश्चला, पीवरी, विदारिका, विदारि, विदारीगन्धा, शालपर्णी, शालपत्रसमा, शालवन, शुभपत्रिका, शोथघ्ना, शोफघ्नी, सर्वानुकारिणी, सालपर्णी, सुदला, सुभ्रा, सुपत्रा, सुभगा, सुमूला, सुरूपा, सौम्या, स्थिरा, त्रिपर्णी.

शास्त्री ना० अन्तर्वाणि, शास्त्रवित, शास्त्रविद्, शास्त्रज्ञ, शास्त्री, ज्ञातसिद्धान्त. ६

## —— शि ——

शिकलीगर ना० असिधाव असिधावक, अस्त्रमार्ज, शस्त्रमार्ज, शाणाजीव, शाणाजीविक, शाणाजीवी, शिकलीगर. ८

शिकार ना० अहेर, आखेट, आखेटक, आच्छोदन, आच्छोदन, मृगया, मृगव्य. ७

शिर ना० उत्तमांग, मस्त, मस्तक, मूर्धा, शिर, शीर्ष, शीश. ७

शिरिआरीशाक ना० कुकुट, कुरुट, चुचु, तोयधर, मेघाकुन्, वितुन्न, श्रीवारक, श्वेतावर, सितावर, सितिवार, सूचिपत्रक, सूचीदल, सूच्याह्व, स्वप्नकृत, स्वस्तिक. १५

शिलाजात ना० अगज, अद्रिज, अश्र्य, अश्मज, अश्मजतुक, अश्मजतु, अश्मपुष्प; अश्मोत्थ, कालानुसारि, गिरिज, गुग्गुल, गैरेय, जत्वश्मक, पाषाणजतु, पिण्याक, मकुल्ल, शिलाजतु, शिलाभीत, शिलाव्याधि, शिलाह्व, शैल, शैलेय; शैलेयक. १२

शिलारस ना० कपि, कपिक, कपिज, कपितैल, कपिनामा, कपिनामन, कपिल, कपिश, करेवर, कल्क, कृत्रिम, कृत्रिमक तुरुष्क, तैल, तैलपर्णी, धूम्र, धूम्रवर्ण, पण्डित, पावन, पिण्ड, पिण्डक, पिण्डतैलक; पिण्डात, पिण्याक, पीतसार, महाधन, मुक्तिमुक्त, यवन, लेपन, वृकधूम, शल्लकीद्रव, शल्लकीरस, शिह्ल, शिह्लक, सर्वगन्ध, सिह्ल; सिह्लक, सुगन्धिक ३८

## —— शी ——

शीघ्र ना० अविलम्बित, अर, आशु, उत्ताल, चपल, जवन, जूर्णि, झटिति, तुर, तूर, तूर्ण; तूर्णि, त्वरि, त्वरित, द्रुत, लघु, वेग, शीघ्र, सहसा, क्षिप्र. २०

शीघ्रगामी ना० जंघाल, जवन, तुर; तुरग, तुरंग, तुरंगम, तुरायण, वेगिन्, शीघ्र, शीघ्रगामी. १०

शीत ना० जड़, तुषार शिशिर, शीत, शीतल, सुषिम, सुषीम, हिम. ८

शीतलचीनी ना० कक्कोल, कक्कोलक, कटुकफल, कटुफल, काल, कृतफल, कोरक, कोल, कोलक, कोशफल, गन्धव्याकुल, तैलसाधन, फल, मरिच, माधवोचित, शीतलचीनी, सर्वगन्ध. १७

शीरखिस्त ( फारसी यवासरस घटित शर्करा ) ना० खण्डज, खण्डमोदक, खण्डशर, गुडभा, जलबिन्दुजा, तवराज, यवासशर्करा, सुधामोदक, हिमशर्करा, हिमानी; सुधाशर्करा. ११

शीशफूल ( चोटीकीमणि )ना० चूड़ामणि, शिरोभूषण, शिरोरत्न, शीशफूल.

## —— शु ——

शुक्र ना० असुरगुरु, असुरपुरोहित, असुराचार्य, उशनस्, उशना, एकनयन, एकनेत्र, एकाक्ष, कवि, कवी; काव्य,

